।। श्रीः ।।

चौखम्बा सुरभारती ग्रन्थमाला
२६३

# व्यावहारिकं ज्यौतिषसर्वस्वम्

'सुधा'-हिन्दीव्याख्योपेतम्

लेखक एवं व्याख्याकार

**पं० श्रीदेवचन्द्र झा**

ज्यौतिष-साहित्याचार्य
पूर्वप्राध्यापक : राजकीय धर्मसमाज संस्कृत
महाविद्यालय, मुजफ्फरपुर

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**
वाराणसी

प्रकाशक

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

( भारतीय संस्कृति एवं साहित्य के प्रकाशक तथा वितरक )

के० ३७/११७, गोपालमन्दिर लेन

पो० बा० नं० ११२९, वाराणसी २२१००१

दूरभाष : ३३३४३१

प्रथम संस्करण १९९५

मूल्य ७५-००

अन्य प्राप्तिस्थान

**चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान**

३८ यू. ए., बंगलो रोड, जवाहरनगर

पो० बा० नं० २११३

दिल्ली ११०००७

दूरभाष : २३६३९१

*

प्रधान वितरक

**चौखम्बा विद्याभवन**

चौक ( बनारस स्टेट बैंक भवन के पीछे )

पो० बा० नं० १०६९, वाराणसी २२१००१

दूरभाष : ३२०४०४

मुद्रक

**फूल प्रिण्टर्स**

**वाराणसी**

# प्राक्कथन

परमपिता परमेश्वर की असीम अनुकम्पा से आज इस 'व्यावहारिकं ज्यौतिषसर्वस्वम्' को प्रकाशित देखकर मुझे अपार हर्ष हो रहा है।

आज से सात वर्ष पहले मैं महर्षि वेद-विज्ञान विद्यापीठ, गाजियाबाद में विदेशी पर्यटकों को ज्यौतिष पढ़ाने के लिए वहाँ के कुलपति द्वारा बुलाया गया था। निःसन्देह महर्षिप्रवर का विशाल वह आश्रम एक अनुपम दूसरा शान्ति-निकेतन ही है, जिसमें हजारों पर्यटकों के अतिरिक्त कई सहस्र छात्र भी अध्ययन रत थे। उन छात्रों के लिए वहाँ वेद तथा ज्यौतिष अनिवार्य विषय था। ज्यौतिष पढ़ाने के लिए कई ज्यौतिषाचार्य भी थे। मुझे उन छात्रों को पढ़ाने का भार नहीं था। मैं तो विदेशी पर्यटकों को ही पढ़ाता था। उन हजारों बालब्रह्मचारियों तथा उन पर्यटकों का व्यावहारिक ज्यौतिष ही पाठ्य विषय था। उन स्थानीय छात्रों के पाठ्य तथा पर्यटकों के जिज्ञास्य विषय व्यावहारिक ज्यौतिष को मैंने वहीं श्लोकबद्ध कर 'सुधा' टीका एवं विमर्श के साथ लिखना आरम्भ कर दिया। वहाँ से आने के बाद त्रिवर्षीय शास्त्रचूडामणि कार्यक्रम में संस्कृत शोधसंस्थान, दरभंगा में रहकर इस ग्रन्थ को पूरा करने का अवसर मुझे मिल गया।

यह ग्रन्थ सर्वथा व्यावहारिक है। इसमें चार स्कन्ध हैं। प्रथम पञ्चाङ्ग-स्कन्ध में पञ्चाङ्ग से सम्बद्ध प्रायः सभी विषयों का विस्तृत वर्णन है। द्वितीय मुहूर्त्तस्कन्ध में मुहूर्त्तों का वर्णन, तृतीय जातकस्कन्ध में जातक से सम्बद्ध विषयों का वर्णन तथा उदाहरण के द्वारा कुण्डली का निर्माण एवं फलादेश आदि करने का दिग्दर्शन कराया गया है। चतुर्थ स्कन्ध प्रकीर्णक संज्ञक है, जिसमें वर्षफल, गोचरफल विचार, रत्नधारण आदि अनेक विषयों का सन्निवेश है।

इस ग्रन्थ की रचना मुहूर्त्तचिन्तामणि, शीघ्रबोध, नाह्लिदत्तपञ्चविंशतिका, जातकपारिजात, बृहत्पाराशरहोराशास्त्र, नीलकण्ठी, जैमिनिसूत्र, बृहज्जातक आदि अनेक ग्रन्थों के आधार पर की गई है। यह ग्रन्थ ज्यौतिषाचार्य या इस शास्त्र के मर्मज्ञ विद्वानों के लिए नहीं, प्रत्युत साधारण पढ़े-लिखे व्यक्तियों या ज्यौतिषानभिज्ञ जिज्ञासुओं के लिए उपयुक्त है।

इस ग्रन्थ की मूल पंक्तियाँ सरल अनुष्टुप् छन्दों में निबद्ध हैं। 'सुधा' संज्ञक हिन्दी व्याख्या तथा यत्र-तत्र विमर्श के द्वारा तत्तद् विषयों का पूर्णतः स्पष्टीकरण किया गया है। जातकपारिजात या बृहत्पाराशरहोराशास्त्र आदि जातक ग्रन्थ बहुविस्तृत हैं और इस जातकस्कन्ध में व्यवहारोपयुक्त विषयों का ही सन्निवेश किया गया है।

मुझे आशा है कि इस ग्रन्थ के अध्ययन से साधारण पढ़े-लिखे व्यक्ति भी व्यावहारिक ज्यौतिष के मर्मज्ञ हो सकते हैं। दुर्भाग्य से इस ग्रन्थ की समाप्ति से पहले ही भयंकर अक्षिदोष के कारण अनेक अभिलषित विषयों का मैं सन्निवेश नहीं कर सका; यहाँ तक कि इसका प्रूफ-संशोधन भी मैं स्वयं नहीं कर सका हूँ। सावधानियों के बावजूद भी पुस्तक में यत्र-तत्र त्रुटियाँ होती हैं क्योंकि 'गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः' तथा 'भ्रान्तिः मनुष्यधर्मः' के अनुसार त्रुटियाँ तथा भ्रान्ति सम्भव हैं। अतः सहृदय पाठक इसके लिए क्षमा करेंगें।

अन्त में इस पुस्तक के प्रकाशन में हार्दिक सहयोग देने वाले दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय के ज्यौतिष विभागाध्यक्ष पं० श्री रामचन्द्र झा तथा प्रकाशक महोदय के प्रति मैं अपना हार्दिक आभार व्यक्त करता हूँ।

विनीत
**देवचन्द्र झा**

# विषयानुक्रम

## पञ्चाङ्गस्कन्धः



## मुहूर्तस्कन्धः

## जातकस्कन्धः

अथायुर्दायाध्यायः



दशान्तर्दशाध्यायः



अन्तर्दशाफलाध्यायः

## प्रकीर्णकस्कन्धः



### प्रश्नविचाराध्यायः

बिहारप्रान्तीय-मिथिलाञ्चलस्थमधुबनीमण्डलान्तर्गतेन नगवासग्राम-वास्तव्येन मुजफ्फरपुरस्थ-धर्मसमाजापरनामधेयराजकीयसंस्कृत-महाविद्यालयस्य भूतपूर्वज्यौतिषप्राध्यापकेन ज्यौतिष-साहित्ययोराचार्येण कृतपोष्टाचार्यानुसन्धानकार्येण राजकीयसेवातो लब्धावकाशेन एम्० ए० द्वयोपाधिधारिणा श्रीदेवचन्द्रझाशर्मणा विरचितं सविमर्शसुधासंज्ञव्याख्योपेतं

व्यावहारिकं ज्यौतिषसर्वस्वम्

*

॥ श्रीः ॥

पण्डित-देवचन्द्रझाविनिर्मितं

# व्यावहारिकं ज्यौतिषसर्वस्वम्

## तत्कृतं 'सुधा'-व्याख्योपेतञ्च

ग्रन्थकर्त्तृकृत-मङ्गलाचरणम्

विश्वेश्वरं गुरुवरं गेनालालाभिधं परम् ।
प्रणम्य विशदं वच्मि ज्यौतिषं व्यावहारिकम् ॥ १ ॥
त्रिस्कन्धज्यौतिषं विज्ञैरतीवगहनं स्मृतम् ।
व्यावहारिकमत्रैतत्सारं तस्येति निश्चितम् ॥ २ ॥
विशिष्टविषयोपेतं नातिसङ्क्षिप्तविस्तृतम् ।
सविमर्शसुधासंज्ञव्याख्यया सरलीकृतम् ॥ ३ ॥
प्राचीनाचार्यवर्याणां वचोभिरनुमोदितम् ।
प्रसादगुणतोऽनुष्टुप् छन्द एवात्र योजितम् ॥ ४ ॥
व्यवहारविदां प्रीत्यै मयेदं विशदीकृतम् ।
विद्वद्भिर्बहुभिर्भूरि हृदयेनाभिनन्दितम् ॥ ५ ॥
व्यवहारविदोऽभिज्ञा ग्रन्थस्यास्यावलोकनात् ।
लाभान्विता भवेयुश्चेन्मन्येऽहं सफलः श्रमः ॥ ६ ॥

## पञ्चाङ्गस्कन्धः

तत्र मासाः

मासाश्चतुर्विधास्तत्रार्क्षोमानाक्षत्रवासरैः ।
त्रिंशद्भिस्तिथिभिश्चान्द्रः सङ्क्रान्त्या सौर उच्यते ॥ १ ॥
सावनः सावनदिनैस्त्रिंशद्भिः परिकीर्त्तितः ।
उदयादुदयं भानोः सावनो दिवसो मतः ॥ २ ॥
चान्द्रे मासि तिथेः संख्या भवेत्त्रिंशन्मिता पुनः ।
सौरेऽपि दिवसास्त्रिंशद् दिनमेकांशभोगतः ॥ ३ ॥
समस्तराशिभोगेन रवेर्मासः सौर ईरितः ।

### ❀ सुधा ❀

मास चार प्रकार के होते हैं। तीस नाक्षत्र दिनों का एक नाक्षत्रमास, तीस तिथियों से एक चान्द्रमास, संक्रान्तिवश सौरमास और तीस सावनदिनों से एक सावनमास होते हैं।

एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक का समय सावनदिन कहलाता है। ऐसे तीस सावनदिनों से एक सावनमास होता है। चान्द्रमास में भी तीस तिथियाँ होती हैं। सौरमास में भी सौरदिन संख्या तीस होती है। सूर्य द्वारा किसी राशि के एकांश भुक्त होने पर एक सौरदिन होता है। सूर्य के द्वारा समस्त राशि के भोग से एक सौरमास होता है।

### सौरा मासाः

सौरा मासास्तु चैत्राद्या मीनाद्येषु गते रवौ ॥ ४ ॥
यथा मीनगते चैत्रो वैशाखो मेषगे स्मृतः।
ज्येष्ठो वृषगते सूर्ये आषाढो मिथुनस्थिते ॥ ५ ॥
कर्कस्थे श्रावणः सिंहगतेऽर्के भाद्र उच्यते।
कन्यागे त्वाश्विनः तद्वत्कार्त्तिकस्तौलिगे रवौ ॥ ६ ॥
मार्गो वृश्चिकगे भानौ पौषो धनुषि संस्थिते।
माघो मकरगे कुम्भस्थितेऽर्के फाल्गुनो मतः ॥ ७ ॥
मृगकर्कादिगे भानौ सोम्ययाम्यायने क्रमात्।
एवं सङ्क्रान्तिवशतः सौरा मासाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ८ ॥
चान्द्रा मासास्तु तिथिभिस्त्रिंशद्भिस्ते प्रकीर्त्तिताः।

**सुधा**—मीनादि बारह राशियों में सूर्य के सञ्चार से चैत्रादिक बारह सौरमास होते हैं। जैसे मीनस्थ सूर्य में चैत्र, मेषस्थ सूर्य में वैशाख, वृषगत सूर्य में ज्येष्ठ, मिथुनस्थ सूर्य में आषाढ़, कर्कस्थ सूर्य में श्रावण, सिंहस्थ सूर्य में भाद्र, कन्यागत सूर्य में आश्विन, तुलास्थित सूर्य में कार्त्तिक, वृश्चिकस्थ सूर्य में अग्रहण, धनुर्गत सूर्य में पौष, मकरस्थ सूर्य में माघ तथा कुम्भस्थ सूर्य में फाल्गुन—ये सभी सौरसंज्ञक मास होते हैं।

मकरादि छः राशियों में सूर्य के रहने से उत्तरायण और कर्कादि षड्राशिगत सूर्य में दक्षिणायन होते हैं।

इस प्रकार संक्रान्तिवश सौरमास और तीस तिथियों के द्वारा चैत्रादिक मास होते हैं।

चान्द्रे पक्षद्वयं कृष्णशुक्लाख्यं यत्र चन्द्रमाः ॥ ९ ॥
दिने दिनेऽपचिनुयाद् वर्धते च क्रमेण वै।
कृष्णपक्षान्तिमतिथिरमा शुक्ले तु पूर्णिमा ॥ १० ॥
अमा निशायां चन्द्रस्य दृश्यते कापि नो कला।

पूर्णिमायाः पुना रात्रौ दृश्यन्ते सकलाः कलाः ॥ ११ ॥
पक्षद्वये समस्तास्तास्तिथयः खाग्निसम्मिताः ।

**सुधा**—चान्द्रमास में कृष्ण तथा शुक्ल ये दो पक्ष होते हैं। दोनो पक्षों में चन्द्रकला का क्रमशः अपचय तथा उपचय होता है।

कृष्णपक्षीय अन्तिम तिथि अमावास्या और शुक्लपक्षीय अन्तिम तिथि पूर्णिमा कहलाती है। अमावास्या की रात में चन्द्रकला का कोई भी अंश दृश्य नहीं होता और पूर्णिमा की रात में सम्पूर्ण कलाओं से परिपूर्ण चन्द्रमा दीख पड़ते हैं। इस प्रकार दोनों पक्षों की सभी तिथियाँ मिलकर तीस होती हैं।

**विशेष**—चान्द्रमास के तीन प्रभेद हैं; यथा—

**पहला प्रभेद**—पूर्णान्तद्वयवर्ती काल, जैसा कि उत्तर भारत में प्रचलित है। इसमें पहले कृष्णपक्ष, उसके बाद शुक्लपक्ष होता है। इसी बात को ध्यान में रखकर मैंने मूल पंक्ति में 'चान्द्रे पक्षद्वयं कृष्णशुक्लाख्यं यत्र चन्द्रमाः' दिया है।

**दूसरा प्रभेद**—अमान्तद्वयवर्ती काल। इसमें पहले शुक्लपक्ष, ततः पर कृष्णपक्ष होता है। शिरोमणिकार भास्कराचार्य ने भी 'मधोः सितादेर्दिनमासवर्षयुगादिकानां युगपत् प्रवृत्तिः' कहकर इसी चान्द्रमास का प्रतिपादन किया है। यह चान्द्रमास दक्षिण भारत के राज्यों, गुजरात आदि में प्रचलित है।

**तीसरा प्रभेद**—त्रिंशत्तिथिघटित चान्द्रमास् अर्थात् किसी भी तिथि से तीस् तिथि प्रमित काल—जैसा कि चैत्र शुक्ल षष्ठ्यादि से वैशाख शुक्ल पञ्चम्यन्त पर्यन्त काल भी चान्द्रमास ही है।

महामहोपाध्याय गोकुलनाथ उपाध्याय ने अपने मासमीमांसा नामक ग्रन्थ में उपर्युक्त प्रभेदों का विशद विवेचन किया है।

**विमर्श**—लोकव्यवहार चार प्रकार के मानों से चलता है। सिद्धान्तमर्मज्ञ भास्कराचार्य ने अपने 'सिद्धान्तशिरोमणि' नामक ग्रन्थ में कहा है—

'वर्षायनर्तुयुगपूर्वकमत्र सौरा-
न्मासास्तथा च तिथयस्तुहिनांशुमानात् ।
यत्कृच्छ्रसूतकचिकित्सितवासराद्यं
तत्सावनाच्च घटिकादिकमार्क्षमानात्' ॥

तात्पर्य यह है कि वर्ष, अयन, ऋतु तथा युगों का परिगणन सौरमान से; मास तथा तिथियों का चान्द्रमान से; व्रतोपवास, सूतक, चिकित्सा आदि सावनमान से तथा घटी, पल आदि नाक्षत्र मान से समझना चाहिए। इन चतुर्विध मानों से मनुष्यों के सभी व्यवहार प्रचलित होते हैं।

वस्तुतः रविभ्रमण मार्ग को क्रान्तिवृत्त कहते हैं। उसे समान बारह भागों में बाँटने पर तीस-तीस अंश का मेषादि बारह राशियों का मान होता है। इन बारह राशियों के सूर्य द्वारा भोग किये जाने पर एक सौरवर्ष होता है। एक राशि के भोग

से एक सौरमास तथा एकांश भोग से एक सौरदिन होता है। इस प्रकार तीस अंश वाले एक राशि में तीस सौरदिन होते हैं।

एक अमान्त से दूसरे अमान्त तक का समय या पूर्णान्तिद्वयवर्त्ती काल चान्द्रमास कहलाता है। चान्द्रमास में कृष्ण तथा शुक्ल दो पक्ष होते हैं। पन्द्रह-पन्द्रह तिथि वाले दोनों पक्षों की तिथियाँ तीस होती हैं। अतः पूरे चान्द्रमास में तीस तिथियाँ होती हैं। 'दर्शः सूर्येन्दुसङ्गमः' के अनुसार सूर्य-चन्द्रमा के संगम को दर्श ( अमावास्या ) कहते हैं।

चन्द्रमा अधिक गतिशील हैं। अतः सूर्य-चन्द्र के संयोग रूप अमान्त के बाद शुक्ल-पक्ष का आरम्भ होता है। आकाश में अपनी-अपनी कक्षा में पूर्वाभिमुख चलने वाले सूर्य तथा चन्द्रमा का अन्तर जब १२ ( बारह अंश ) होता अर्थात् सूर्य से चन्द्रमा जब १२° ( बारह अंश ) आगे बढ़ जाते तो एक तिथि प्रतिपदा, २४ अंग आगे बढ़ जाने से द्वितीया तिथि एवं १८० अंश के अन्तर होने पर अर्थात् सूर्य से १८० अंश चन्द्रमा को आगे बढ़ जाने पर १५ तिथियाँ होती हैं। उसी पन्द्रहवीं तिथि को पूर्णिमा कहते हैं। पूर्णिमा की रात में सम्पूर्ण चन्द्र दिखलाई देते हैं। अमान्त में चन्द्रमा बिलकुल अदृश्य होते हैं। पूर्णिमा के बाद कृष्णपक्ष का आरम्भ होता है। उसमें भी पन्द्रह तिथियाँ होती हैं। इस तरह दोनों पक्षों की तिथियाँ मिलकर तीस हो जाती हैं, जिसे चान्द्रमास कहते हैं।

एक सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक का समय सावनदिन कहलाता है। तीस सावनदिनों का एक सावनमास होता है।

नक्षत्रों में अपनी गति नहीं है। ज्यौतिष-सिद्धान्तानुसार ग्रह तथा नक्षत्रों का पश्चिमाभिमुख परिभ्रमण प्रवह वायु के द्वारा होता है। निर्गतिक नक्षत्र को प्रवह वायु २४ घंटों में अपने स्थान पर पुनः पहुँचाती है। जैसे क्षितिजस्थ नक्षत्र को प्रवह वायु पश्चिमाभिमुख घुमाती हुई जब पुनः क्षितिज में लाती है तो एक नाक्षत्र दिन ( या २४ घंटे ) होता है। ऐसे तीस नाक्षत्र भ्रमण का एक नाक्षत्र मास होगा। नाक्षत्र मास की व्यावहारिक उपयोगिता नगण्य-सी है, किन्तु नाक्षत्र दिन तो बड़े ही उपयोगी हैं।

पौर्णमासीयुता येन नक्षत्रेण तदाह्वया ॥ १२ ॥
मासोऽपि विबुधैर्ज्ञेयस्तन्नक्षत्राभिधानकः।
यथा पौषे पुष्ययुक्ता माघे तु मघयाऽन्विता ॥ १३ ॥
पूर्णिमा, पौषमाघादि मासा एवं परेऽपि च।
अन्त्योपान्त्यौ त्रिभौ ज्ञेयो फाल्गुनश्च त्रिभो मतः ॥ १४ ॥
शेषा मासा द्विभा ज्ञेयाः कृत्तिकादिव्यवस्थया।

**सुधा**—पूर्णिमा तिथि को जो नक्षत्र रहता है उसी नाम से उस पूर्णिमा तथा उस महीने को पुकारते हैं। जैसे पुष्य नक्षत्र युक्ता पूर्णिमा पौषी पूर्णिमा तथा पौष मास

कहलाता है। माघ शुक्ल पञ्चदशी को मघा नक्षत्र रहने के कारण ही वह माघी पूर्णिमा तथा माघ महीना कहा जाता है। इसी तरह आगे भी समझना चाहिए। अर्थात् चित्रा नक्षत्र युक्ता पूर्णिमा चैती पूर्णिमा तथा चैत्र मास आदि।

कृत्तिकादि नक्षत्रों की व्यवस्था के अनुसार अन्त्य अर्थात् कार्त्तिक मास, उपान्त्य अर्थात् आश्विन मास तथा फाल्गुन—ये तीनों मास तीन-तीन नक्षत्रों से युक्त पूर्णिमा वाले मास होते हैं। शेष सभी मास दो-दो नक्षत्र वाले होते हैं। यथा—भरणी, कृत्तिका एवं रोहिणी से कार्तिक, मृगशिरा एवं आर्द्रा से अगहन, पुनर्वसु एवं पुष्य से पौष, आश्लेषा एवं मघा से माघ, पूर्वोत्तरफाल्गुनी एवं हस्त से फाल्गुन, चित्रा एवं स्वाती से चैत्र, विशाखा एवं अनुराधा से वैशाख, ज्येष्ठा एवं मूल से ज्येष्ठ पूर्वोत्तराषाढ से आषाढ, श्रवण एवं धनिष्ठा से श्रावण, शतभिषा एवं पूर्वभाद्र से भादो तथा उत्तरभाद्र, रेवती एवं अश्विनी से आश्विन मास होते हैं।

### अधिमासः क्षयमासश्च

अधिमासस्तु सङ्क्रान्त्या विहीनो मास उच्यते ॥ १५ ॥
द्विसङ्क्रान्त्या युतो मासः क्षयाख्यः कीर्तितो बुधैः।
दलाढचैर्दशनैः सौरैर्मासैः स्यादधिमासकः ॥ १६ ॥
क्षयाख्यस्तु कुवेदेन्दु( १४१ )वर्षैर्वा द्विद्विभूमितैः।
क्वचिद् गोकुमितैश्चापि वर्षैर्ज्ञेयो विदांवरैः ॥ १७ ॥
एतौ शुभेऽखिले त्याज्यौ क्वचिन्नैवाभिनन्दितौ।

**सुधा**—संक्रान्तिविहीन मास अधिमास और दो संक्रान्ति वाला मास क्षयमास कहलाता है। अर्थात् जिस चान्द्रमास के भीतर संक्रान्ति का अभाव हो उसे अधिमास तथा जिस चान्द्रमास के भीतर दो संक्रान्ति हो उसे क्षयमास कहते हैं।

अधिमास के बाद ३२ सौरमास तथा १५ सौरदिनों के बाद ही दूसरा अधिमास पड़ता है। क्षयमास बहुधा नहीं प्रत्युत १२, १४१ या १२२ वर्षों के बाद ही होता है। ये दोनों ( अधिमास तथा क्षयमास ) सभी शुभकार्य में त्याज्य हैं। कहीं भी प्रशस्त नहीं है।

**विमर्श**—प्रत्येक चान्द्रमास ( अमान्तद्वय ) में रविसंक्रान्ति का होना परमावश्यक है। चान्द्रमास में संक्रान्ति होने पर ही वह शुद्ध चान्द्रमास कहलाता है। अन्यथा ( चान्द्रमास में संक्रान्ति के नहीं होने पर ) वह अशुद्ध चान्द्रमास अधिमास कहलाता है।

एक चान्द्रमास के भीतर यदि दो संक्रान्ति पड़ जाय अर्थात् संक्रान्तिद्वयवर्ती समय अमान्तद्वयवर्ती समय से छोटा हो, जैसा कि कार्तिकादित्रय में ही सम्भव है, तो वह क्षयमास कहलाता है। अधिमास तथा क्षयमास दोनों ही शुभकार्य में गर्हित है। यही बात सिद्धान्तशिरोमणिकार भास्कराचार्य ने इस प्रकार कही है—

( क ) असङ्क्रान्तिमासोऽधिमासः स्फुटं स्यात्
द्विसङ्क्रान्तिमासः क्षयाख्यः कदाचित् ॥
क्षयः कार्तिकादित्रये नान्यतः स्यात्

( ख ) चान्द्रो न सौरेण हृतात्तु चान्द्रादवाप्तसौरैर्दशनैर्दलाढ्यैः ।
मासैर्भवेच्चान्द्रमसोऽधिमासः…' ।

आदि अधिमास एवं क्षयमास के सम्बन्ध में बहुत कुछ लिखा जा सकता है किन्तु यहाँ मूल पंक्ति की व्याख्या मात्र अपेक्षित समझ कर अधिक विस्तृत वर्णन से विरत हो रहा हूँ ।

**अयने**

मृगकर्कादिराशीनां षण्णां भोगो रवेः क्रमात् ॥ १८ ॥
सौम्यायनं तथैवान्यद्याम्यायनमिहोच्यते ।
सौम्यायने समस्तानि शुभकर्माणि प्रायशः ॥ १९ ॥
क्रियन्तेऽन्यानि सामान्याद्याम्याख्ये त्वयने बुधैः ।

**सुधा**—सूर्य द्वारा मकरादि छः राशियों के भोग को उत्तरायण और कर्कादि छः राशियों के भोग को याम्यायन ( दक्षिणायन ) कहते हैं । उत्तरायण में ही प्रायः समस्त शुभकार्य किये जाते हैं । अन्य ( उग्र कर्म आदि कार्य सामान्यतः दक्षिणायन में होते हैं ।

**संवत्सराः**

संवत्सराः कतिपये प्रथिता नृपनामतः ॥ २० ॥
विशिष्टपुरुषाणां वा, यथा विक्रमसंज्ञया ।
शालिवाहननाम्नापि ख्रीष्टाब्दाः क्रीष्टनामतः ॥ २१ ॥
बङ्गसंवत्सराश्चान्ये कलिराष्ट्रियवत्सराः ।
सालसंवत्सराश्चैवं प्रथिता मिथिलाञ्चले ॥ २२ ॥
परतो विक्रमाब्देभ्यः पञ्चाग्निक्षिति(१३५)वत्सरैः ।
शालिवाहनसद्राज्ञः शकारम्भः प्रजायते ॥ २३ ॥
एवं विक्रमवर्षेभ्यो नगवाणमिताः समाः ।
परतः खलु विज्ञेयाः ख्रीष्टाब्दा गणकोत्तमैः ॥ २४ ॥

**सुधा**—कई एक संवत्सर राजाओं या विशिष्ट पुरुषों के नाम पर प्रचलित हैं । जैसे विक्रम संवत्सर विक्रमादित्य के नाम पर, शालिवाहन राजा के नाम पर शकाब्द ( शकसंवत्सर ), क्राइष्ट के नाम पर ख्रीष्टाब्द, प्रान्त के नाम पर बंगसंवत्सर, इसी तरह कलि संवत्सर या राष्ट्रिय संवत्सर आदि हैं ।

विक्रमाब्द के १३५ वर्षों के बाद शालिवाहन शक का आरम्भ होता है । विक्रम संवत्सराम्भ के ५७ वर्षों के बाद ईसा संवत्सर का आरम्भ होता है ।

**षड् ऋतवः**

ऋतवो हि वसन्ताद्याश्चैत्रादारभ्य कीर्तिताः ।
वसन्तो मीनमेषस्थे ग्रीष्मोऽर्के वृषयुग्मके ॥ २५ ॥
वर्षाकर्कटसिंहस्थे, प्रमदातुलगे शरत् ।
हेमन्तो वृश्चिकद्वन्द्वे शिशिरो मृगकुम्भगे ॥ २६ ॥
कुम्भादेव वसन्ताद्याः केषाञ्चिद् विदुषां मतम् ।

**सुधा**—चैत्र ( मीनस्थ सूर्य ) से वसन्तादि छः ऋतुओं की प्रवृत्ति होती है। जैसे मीन-मेषस्थ सूर्य में वसन्त ऋतु, वृष-मिथुनस्थ सूर्य में ग्रीष्म ऋतु, कर्क तथा सिंहस्थ सूर्य में वर्षा ऋतु, कन्या तथा तुलास्थ सूर्य में शरत् ऋतु, वृश्चिक तथा धनु:स्थ सूर्य में हेमन्त ऋतु और मकर-कुम्भस्थ सूर्य में शिशिर ऋतु होती है। कुछ विद्वानों का मत है कि कुम्भस्थ सूर्य से ही वसन्तादि छः ऋतु प्रवृत्त होती है, अर्थात् कुम्भ-मीनस्थ सूर्य में वसन्त, मेष-वृषस्थ सूर्य में ग्रीष्म, मिथुन-कर्कस्थ सूर्य में वर्षा, सिंह-कन्यास्थ सूर्य में शरत्, तुला तथा वृश्चिकस्थ सूर्य में हेमन्त और धनु तथा मकरस्थ सूर्य में शिशिर ऋतु होती है ॥ १७-१९ ॥

**अथ तिथयः**

प्रतिपत् प्रथमा ज्ञेया द्वितीया च ततः परा ॥ २७ ॥
तृतीयाऽथ चतुर्थी च पञ्चमी क्रमशस्तथा ।
षष्ठी ततः सप्तमी च अष्टमी नवमी पुनः ॥ २८ ॥
दशम्येकादशी तद्वत् द्वादशी च त्रयोदशी ।
चतुर्दशी तथाऽन्या तु कृष्णेऽमा पूर्णिमा सिते ॥ २९ ॥
चतुर्थी नवमी षष्ठी अमावास्या चतुर्दशी ।
सामान्यतो न शुभदाः शेषा ज्ञेयाः शुभप्रदाः ॥ ३० ॥

**सुधा**—पहली तिथि प्रतिपदा, दूसरी द्वितीया, तीसरी तृतीया, चौथी चतुर्थी, पाँचवीं पञ्चमी, छठी षष्ठी, सातवीं सप्तमी, आठवीं अष्टमी, नौमी नवमी, दशवीं दशमी, ग्यारहवीं एकादशी, बारहवीं द्वादशी, तेरहवीं त्रयोदशी, चौदहवीं चतुर्दशी, पन्द्रहवीं ( कृष्णपक्ष में ) अमावास्या एवं शुक्लपक्ष में पूर्णिमा होती है। चतुर्थी, नवमी, षष्ठी, अमावास्या तथा चतुर्दशी सामान्यतः अशुभ और शेष तिथियाँ शुभ होती हैं।

**नन्दादितिथयः**

एकादशी प्रतिपदा षष्ठी नन्दाऽभिधीयते ।
द्वितीया सप्तमी भद्रा द्वादशी च प्रकीर्त्तिता ॥ ३१ ॥
त्रयोदशी तृतीया च जया प्रोक्ताऽष्टमी तथा ।
चतुर्थी नवमी रिक्ता ज्ञेयाऽन्याऽपि चतुर्दशी ॥ ३२ ॥
पञ्चमी दशमी पूर्णा पूर्णिमाऽमा च पक्षयोः ।

**सुधा**—प्रतिपदा, षष्ठी तथा एकादशी नन्दा कहलाती है। द्वितीया, सप्तमी, द्वादशी—भद्रा; तृतीया, अष्टमी, त्रयोदशी—जया; चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी—रिक्ता और पञ्चमी, दशमी, (शुक्लपक्ष में) पूर्णिमा पूर्णा कहलाती है। कृष्णपक्ष में पञ्चमी, दशमी तथा अमावास्या पूर्णा है।

अर्थात्—

१।६।११ = नन्दा
२।७।१२ = भद्रा
३।८।१३ = जया
४।९।१४ = रिक्ता
५।१०।१५ या ३० = पूर्णा

### तिथिक्षयवृद्धी

सूर्योदयस्पर्शहीना तिथिः स्यात्तु क्षयात्मिका ॥ ३३ ॥
सूर्योदयद्वयस्पृग् या तिथिः सा वृद्धिसंज्ञिका।
अप्युभे गर्हिते प्रोक्ते विशेषात् शुभकर्मणि ॥ ३४ ॥

**सुधा**—सूर्योदय के समय जो तिथि न हो अर्थात् सूर्योदयानन्तर किसी तिथि का आरम्भ और अग्रिम सूर्योदय से पूर्व ही उसका अवसान यदि हो तो वह तिथि क्षयसंज्ञक होती है। जो तिथि दो सूर्योदयों को छूने वाली हो, अर्थात् आज के सूर्योदय से पहले ही किसी तिथि का आरम्भ हो और अग्रिम सूर्योदय के बाद तक वह तिथि रहे तो (दोनों सूर्योदयों के समय उस तिथि के रहने के कारण) तिथिवृद्धि कही जायगी। किसी भी शुभ कार्य में तिथिक्षय या तिथिवृद्धि गर्हित है।

### वाराः

रविश्चन्द्रस्तथा भौमो बुधो जीवो भृगुस्ततः।
शनैश्चर इमे ज्ञेया वाराः सप्त बुधैः क्रमात् ॥ ३५ ॥

**सुधा**—रवि, सोम, मंगल, बुध, गुरु, शुक्र तथा शनि—ये सात दिन होते हैं।

### नक्षत्राणि

अश्विनी भरणी चैव कृत्तिका रोहिणी मृगः।
आर्द्रापुनर्वसू तद्वत् पुष्योऽहिश्च मघा ततः ॥ ३६ ॥
पूर्वोत्तराफल्गुनीति हस्तचित्रेऽनिलस्तथा।
विशाखा चानुराधाऽपि ज्येष्ठामूले क्रमात्ततः ॥ ३७ ॥
पूर्वोत्तराषाढसंज्ञे ततः श्रवणवासवौ।
शततारा: पूर्वभाद्रोत्तराभाद्रे च रेवती ॥ ३८ ॥
सप्तविंशतिकान्येवं भानीमानि जगुर्बुधाः।
अभिजिन्मलनक्षत्रमन्यच्चापि बुधैः स्मृतम् ॥ ३९ ॥

उत्तराषाढतुर्यांशः श्रुतिपञ्चदशांशकः ।
मिलित्वा चाभिजिन्मानं ज्ञेयं तद्द्वयमध्यगम् ॥ ४० ॥

**सुधा**—अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा, मघा, पूर्वफल्गुनी, उत्तरफल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ़, उत्तराषाढ़, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, पूर्वभाद्र, उत्तरभाद्र, रेवती—ये सत्ताईस नक्षत्र हैं। अट्ठाइसवाँ 'अभिजित्' मल नक्षत्र है। उत्तराषाढ का चतुर्थांश और श्रवण का पन्द्रहवाँ भाग मिलकर अभिजित् का मान होता है। रामाचार्य ने भी मुहूर्त्तचिन्तामणि में 'वैश्वप्रान्त्याङ्घ्रिश्रुतितिथिभागतोऽभिजित् स्यात्' कहकर उपर्युक्त कथन की पुष्टि की है ॥ २८-३२½ ॥

**अथ नक्षत्रज्ञानम्**

चुचेचोला अश्विनीति लिलूलेलो यमाऽभिधा ।
अइउए कृत्तिका च ओबाबिबू तु रोहिणी ॥ ४१ ॥
बेबोककि मृगशिराः आर्द्रा कुघङछ क्रमात् ।
पुनर्वसु तथा पुष्यः केकोहहि, हुहेहोढाः ॥ ४२ ॥
डिडूडेडो अहिः प्रोक्तः ममीमूमे मघा स्मृता ।
पूर्वोत्तराफल्गुनी तु मोटटिटू टेटोपपिः ॥ ४३ ॥
हस्तः पुषणठो ज्ञेयः चित्रा पेपोररिर्भवेत् ।
रुरेरोताः स्मृता स्वाती तितूतेतो विशाखिका ॥ ४४ ॥
नानीनूनेऽनुराधा स्यात् ज्येष्ठा नोययियू भवेत् ।
येयोभभि मूलसंज्ञमशुभं जन्मकालिकम् ॥ ४५ ॥
पूर्वोत्तराषाढसंज्ञे भूधफढ भेभोजजिः ।
खिखूखेखो श्रवः प्रोक्तो गगीगूगे तु वासवः ॥ ४६ ॥
गोससिसू शतभिषा पूर्वभाद्रं सेसोददिः ।
उत्तराभाद्रसंज्ञं तु दूथझञ ततोऽन्तिमम् ॥ ४७ ॥
देदोचची रेवतीति नक्षत्रज्ञानकृत् स्मृतम् ।
जुजेजोखाभिजिद् ज्ञेया नक्षत्रज्ञानदा स्मृता ॥ ४८ ॥

**सुधा**—चु चे चो ल=अश्विनी, ली लू ले लो=भरणी, अ इ उ ए=कृत्तिका, ओ बा बि बू=रोहिणी, बे बो क कि=मृगशिरा, कु घ ङ छ=आर्द्रा, के को ह हि =पुनर्वसु, हु हे हो ढ़=पुष्य, डी डू डे डो=आश्लेषा, म मी मु मे=मघा, मो ट टि टू=पूर्वफल्गुनी, टे टो प पि=उत्तरफल्गुनी, पू ष ण ठ=हस्त, पे पो र रि= चित्रा, रु रे रो त=स्वाती, ती तू ते तो=विशाखा, ना नी नू ने=अनुराधा, नो या यि यू=ज्येष्ठा, ये यो भ भि=मूल, भू ध फ ढ़=पूर्वाषाढ, भे भो ज जि=उत्तरा-

षाढ़, खि खू खे खो=श्रवण, ग गी गु गे=धनिष्ठा, गो सा सि सू=शतभिषा, से सो द दि=पूर्वभाद्र, दु थ झ ञ=उत्तरभाद्र, दे दो च चि=रेवती तथा जु जे जो ख=अभिजित्। इन नक्षत्रों के द्वारा राशिज्ञान होता है।

**नक्षत्रेषु चरणाः**

भेषु सर्वेषु चत्वारश्चरणाः कीर्त्तिता यतः।
शतमष्टोत्तरमतः समेषु चरणाः स्फुटाः॥ ४९॥
चरणैर्नवभिस्त्वेको राशिरस्मात्तु द्वादशः।
राशयः सकलैर्भैस्तु ज्ञेया अग्रे यथोदिताः॥ ५०॥

**सुधा**—चूँकि सभी नक्षत्रों में चार-चार चरण होते हैं, अतः उपर्युक्त २७ नक्षत्रों में १०८ चरण होंगे। नौ चरणों की एक राशि, अतः १०८ चरणों की बारह राशि होंगी। जैसा कि आगे बतलाया गया है।

**विष्कम्भादियोगाः ( प्राचीनोक्त पद्य )**

विष्कम्भः प्रीतिरायुष्मान् सौभाग्यः शोभनस्तथा।
अतिगण्डः सुकर्मा च धृतिः शूलस्तथैव च॥ ५१॥
गण्डो वृद्धिर्ध्रुवश्चैव व्याघातो हर्षणस्तथा।
वज्रसिद्धिर्व्यतीपातो वरीयान् परिघः शिवः॥ ५२॥
सिद्धः साध्यः शुभः शुक्लो ब्रह्मैन्द्रो वैधृतिः क्रमात्।
विष्कम्भाद्या इमे योगा ज्ञेया नामसदृक्फलाः॥ ५३॥

**सुधा**—१. विष्कम्भ, २. प्रीति, ३. आयुष्मान्, ४. सौभाग्य, ५. शोभन, ६. अतिगण्ड, ७. सुकर्मा, ८. धृति, ९. शूल, १०. गण्ड, ११. वृद्धि, १२. ध्रुव, १३. व्याघात, १४. हर्षण, १५. वज्र, १६. सिद्धि, १७. व्यतीपात, १८. वरीयान्, १९. परिघ, २०. शिव, २१. सिद्ध, २२. साध्य, २३. शुभ, २४. शुक्ल, २५. ब्रह्म, २६. ऐन्द्र तथा २७. वैधृति। ये विष्कम्भादि २७ योग नामसदृश फलद होते हैं।

**विष्कम्भादियोगेषु वर्ज्यघटिकाः**

विष्कम्भवज्रयोस्तिस्रो व्याघाते घटिका नव।
शूले पञ्चमिता नाड्यः षट् च गण्डातिगण्डयोः॥ ५४॥
वैधृतौ व्यतिपाते च सर्वाः परिघसंज्ञके।
मानार्धप्रमिता नाड्यः शुभे कर्मणि गर्हिताः॥ ५५॥

**सुधा**—विष्कम्भ तथा वज्र योग में तीन दण्ड, व्याघात योग में नौ दण्ड, शूल योग में पाँच दण्ड, गण्ड तथा अतिगण्ड योग में छः दण्ड ( उपर्युक्त आदिम त्र्यादि दण्ड ) वैधृति तथा व्यतिपात में सभी नाड़ी ( समस्त मान ) और परिघसंज्ञक योग में मानार्ध ( पूर्वार्द्ध ) शुभ कार्य में निन्दित अर्थात् त्याज्य है।

### आनन्दादियोगाः

आनन्दः कालदण्डश्च धूम्रो धाताऽथ पञ्चमः ।
सौम्यो ध्वाङ्क्षोऽपि केतुश्च श्रीवत्सो वज्रमुद्गरौ ॥ ५६ ॥
छत्रं मित्रं मानसञ्च पद्मलुम्बौ ततः क्रमात् ।
उत्पातमृत्युकालाश्च सिद्धिश्चापि शुभोऽमृतः ॥ ५७ ॥
मुसलं गदमातङ्गौ राक्षसश्च चरः स्थिरः ।
प्रवर्धमान इत्येते योगा नामसदृक्फलाः ॥ ५८ ॥

**सुधा**—१. आनन्द, २. कालदण्ड, ३. धूम्र, ४. धाता, ५. सौम्य, ६. ध्वांक्ष, ७. केतु, ८. श्रीवत्स, ९. वज्र, १०. मुद्गर, ११. छत्र, १२. मित्र, १३. मानस, १४. पद्म, १५. लुम्ब, १६. उत्पात, १७. मृत्यु, १८. काल, १९. सिद्धि, २०. शुभ, २१. अमृत, २२. मुसल, २३. गद, २४. मातङ्ग, २५. राक्षस, २६. चर, २७. स्थिर तथा २८. प्रवर्धमान । ये आनन्दादि योग भी नामसदृश फलदायक हैं ॥ ४७ ॥

तिथि, वार, नक्षत्र, योग और करण रूप पञ्चाङ्ग में योग का भी स्थान है । योग द्विविध है । विष्कम्भादि योग तथा आनन्दादि योग । पञ्चाङ्गान्तर्गत विष्कम्भादि योग ग्राह्य हैं तथा आनन्दादि योग यात्रादि में विचारणीय हैं ।

### आनन्दादियोगेषु वर्ज्यघटिकाः

ध्वाङ्क्षे वज्रे मुद्गरे च पञ्चनाड्यो गदे नगाः ।
धौम्रे काणे मौसले भूर्द्वयं द्वे घटिकाः क्रमात् ॥ ५९ ॥
पद्मलुम्बे चतस्रस्ता वर्जनीया बुधैः सदा ।
रक्षो मृत्यूत्पातकालनाड्यः सर्वा विगर्हिताः ॥ ६० ॥

**सुधा**—ध्वांक्ष, वज्र और मुद्गर नामक योग में पाँच घड़ी; गदयोग में सात घड़ी; धूम्र, काण, मौसल योग में क्रमशः एक, दो, दो घड़ी; पद्म, लुम्ब में चार-चार घड़ी आदिम त्याज्य है । राक्षस, मृत्यु, उत्पात तथा काल योगों में सभी घटिकाएँ ( समस्त मान ) त्याज्य हैं ।

मुहूर्त्तचिन्तामणिकार रामाचार्य ने भी यही बात अपने मुहूर्त्तचिन्तामणि नामक ग्रन्थ में 'ध्वांक्षे वज्रे मुद्गरे चेषुनाड्यो वर्ज्या वेदाः पद्मलुम्बे गदेऽश्वाः । धौम्रे काणे मौसले भूर्द्वयं द्वे रक्षो मृत्यूत्पातकालाश्च सर्वे' ॥ कहा है ।

### अथ करणानि

बवाख्यं बालवाख्यं च कौलवं तैतिलं तथा ।
गराख्यं पञ्चमं तद्वद् वणिजं षष्ठमीरितम् ॥ ६१ ॥
भद्राख्यं सप्तमं चेति करणानि जगुर्बुधाः ।

**सुधा**—बव, बालव, कौलव, तैतिल, गर, वणिज तथा भद्रा—ये सात करण होते हैं ।

### चरस्थिरकरणानि भद्रास्थितिश्च

करणानि बवादीनि सप्त सन्ति चलानि वै ॥ ६२ ॥
स्थिराणि शकुनिश्चैव चतुरङ्घ्रिश्च नागकम् ।
किंस्तुघ्न इति चत्वारि कथितानि विदांवरैः ॥ ६३ ॥
कृष्णपक्षचतुर्दश्युत्तरार्धात् करणानि तु ।
स्थिराणि विन्यसेदग्रे चलान्यपि ततः क्रमात् ॥ ६४ ॥
एवं शुक्लाष्टमीपञ्चदश्योः पूर्वार्धगा पुनः ।
एकादशी चतुर्थ्योस्तु भद्रा स्यादुत्तरार्धगा ॥ ६५ ॥
कृष्णेऽन्त्यार्धे तृतीयायां दशम्यां च सुनिश्चिता ।
पूर्वार्धे सप्तमी शम्भुतिथ्योर्ज्ञेया विपश्चिता ॥ ६६ ॥
एकादशमितान्येवं करणानि विनिर्दिशेत् ।

**सुधा**—बव आदि सात करण चल; शकुनि, चतुराङ्घ्रि, नाग एवं किंस्तुघ्न—ये चार स्थिर करण हैं। कृष्णपक्षीय चतुर्दशी के उत्तरार्ध से स्थिर करणों का, उसके बाद चल करणों का क्रमशः विन्यास करें। इस तरह शुक्लपक्ष की अष्टमी तथा पूर्णिमा के पूर्वार्ध में और एकादशी, चतुर्थी के उत्तरार्ध में, कृष्णपक्षीय तृतीया, दशमी के उत्तरार्ध एवं सप्तमी और चतुर्दशी के पूर्वार्ध में भद्रा की स्थिति होती है। इस प्रकार उपर्युक्त चल एवं स्थिर करणों के विन्यास से भद्रास्थिति समझें। क्रमागत भद्रा किसी भी शुभ कार्य में गर्हित है।

### करण-स्पष्टार्थ चक्र

| | शुक्लपक्ष | | कृष्णपक्ष | |
|---|---|---|---|---|
| १ | किं | ब | बा | कौ |
| २ | बा | कौ | तै | ग |
| ३ | तै | ग | व | भद्रा |
| ४ | व | भ | ब | बा |
| ५ | ब | बा | कौ | तै |
| ६ | कौ | तै | ग | व |
| ७ | ग | व | भद्रा | ब |
| ८ | भद्रा | ब | बा | कौ |
| ९ | बा | कौ | तै | ग |
| १० | तै | ग | व | भद्रा |
| ११ | व | भ | ब | बा |
| १२ | ब | बा | कौ | तै |
| १३ | कौ | तै | ग | व |
| १४ | ग | व | भद्रा | श |
| १५ | भद्रा | ब | च | वा |

इस चक्र के देखने से ही मुहूर्त्तचिन्तामणि का 'शुक्ले पूर्वार्धेऽष्टमीपञ्चदश्योर्भद्रै-कादश्यां चतुर्थ्यां परार्धे। कृष्णेऽन्त्यार्धे स्यात् तृतीयादशम्योः पूर्वे भागे सप्तमीशम्भु-तिथ्योः' ॥ यह पद्य युक्तियुक्त सिद्ध हो जाता है।

### शुभाऽशुभा भद्रा

भद्रा क्रमागता त्याज्या सर्वथा शुभकर्मणि ॥ ६७ ॥
अक्रमेणागता भद्रा शुभदा सर्वकर्मसु।
दिने पूर्वार्धगा भद्रा रात्रावप्युत्तरार्धगा ॥ ६८ ॥
क्रमगा खलु विज्ञेया वैपरीत्येऽक्रमागता।

**सुधा**—किसी भी शुभ कार्य में क्रमागत भद्रा त्याज्य और अक्रमागत भद्रा शुभप्रद होने के कारण ग्राह्य है।

दिन के पूर्वार्धगा और रात के उत्तरार्धगा भद्रा क्रमागत है। इसके विपरीत अर्थात् दिन के उत्तरार्धगा और रात के पूर्वार्धगा भद्रा अक्रमागत होती है।

### पञ्चाङ्गस्कन्धनामकरणे हेतुः

तिथिर्वारश्च नक्षत्रं योगः करणमेव च ॥ ६९ ॥
पञ्चैतानि विशेषेण स्कन्धेऽस्मिन् गदितान्यतः।
एतत्सम्बद्धविषया अपि वाच्या इहैव वै ॥ ७० ॥

**सुधा**—तिथि, वार, नक्षत्र, योग तथा करण—ये ही पाँच विशेष रूप से इस स्कन्ध में कहे गये हैं। इसीलिए इन पाँचों से सम्बद्ध विषयों का भी इसी स्कन्ध में वर्णन करना चाहिए।

उपर्युक्त पाँच अंगों के कारण ही इस स्कन्ध का पञ्चाङ्गस्कन्ध नामकरण किया गया है।

### अथ राशयः

मेषो वृषोऽथ मिथुनं कर्कसिंहौ च कन्यका।
तुलालिचापनक्राख्याः कुम्भमीनौ च राशयः ॥ ७१ ॥
चरस्थिरद्विस्वभावसंज्ञास्ते तु यथाक्रमम्।

**सुधा**—मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धनु, मकर, कुम्भ तथा मीन—ये बारह राशियाँ हैं। ये क्रमशः चर एवं स्थिर द्विस्वभावसंज्ञक हैं। जैसे—

मेष, कर्क, तुला, मकर = चर
वृष, सिंह, वृश्चिक, कुम्भ = स्थिर
मिथुन, कन्या, धनु, मीन = द्विस्वभाव

### अथ नक्षत्रेभ्यो राशिज्ञानम्

अश्विनी भरणी चापि कृत्तिकैकपदान्विता ।। ७२ ।।
मेषस्ततः कृत्तिकायाः पादत्रयसमन्विता ।
रोहिणी मृगपादाभ्यां युता स्याद् वृषभः पुनः ।। ७३ ।।
आर्द्रा मृगपदाभ्यां च त्रिभिः पादैः पुनर्वसोः ।
युक्ता हि मिथुनं ज्ञेयं पादमेकं पुनर्वसोः ।। ७४ ।।
पुष्याहिचरणैर्युक्तं कर्कटाख्यमुदीरितम् ।
मघापूर्वापदैर्युक्तमुत्तरैकपदं हरिः ।। ७५ ।।
पादत्रयं तूत्तरायाः हस्तस्य चरणाः समे ।
चित्रायाः पादयुगलमेभिः कन्या प्रकीर्त्तिता ।। ७६ ।।
स्वातीचित्रासुपादाभ्यां द्वीशपादत्रयेण च ।
युता तुलाऽथ शेषेण विशाखाचरणेन तु ।। ७७ ।।
ज्येष्ठाऽनुराधयोः पादा युक्ता वृश्चिकभं भवेत् ।
मूलपूर्वभयोः पादा उत्तरैकपदान्विताः ।। ७८ ।।
धनुरुत्तरपादैस्तु त्रिभिः श्रुतिपदाः समे ।
धनिष्ठापादयुग्मेन युक्ता नक्र उदीरितः ।। ७९ ।।
धनिष्ठाशेषपादाभ्यां पूर्वभाद्रपदैस्त्रिभिः ।
युक्ताः शतभिषापादाः कुम्भराशिरुदीर्यते ।। ८० ।।
पूर्वभाद्रपदैकेनोत्तरान्तिमभयोः पदाः ।
युक्ताः स्यादन्तिमो राशिर्मीनाख्य इति राशयः ।। ८१ ।।

**सुधा**—अश्विनी, भरणी के चार-चार चरण तथा कृत्तिका का एक चरण मिलकर मेष राशि है। कृत्तिका के अवशिष्ट तीन चरण, रोहिणी के चार चरण और मृगशिरा के दो चरण से वृष राशि; मृगशिरा के शेष दो चरण, आर्द्रा के चार चरण और पुनर्वसु के तीन चरण से मिथुन राशि; पुनर्वसु का शेष एक चरण तथा पुष्य एवं आश्लेषा के सभी चरण मिलकर कर्क राशि है। मघा, पूर्वा के सभी चरण तथा उत्तरफल्गुनी का एक चरण मिलकर सिंह राशि; उत्तरफल्गुनी के शेष तीन, हस्त के चार चरण और चित्रा के दो चरण से कन्या राशि है। चित्रा के दो चरण, स्वाती के चार चरण और विशाखा के तीन चरण से तुला राशि; विशाखा के अन्तिम चरण से युक्त अनुराधा तथा ज्येष्ठा के सभी चरण से वृश्चिक राशि; मूल तथा पूर्वाषाढ़ के सभी चरण और उत्तराषाढ़ के एक चरण से धनु राशि; उत्तराषाढ़ के तीन चरण, श्रवण के चार चरण और धनिष्ठा के दो चरणों से मकर राशि; धनिष्ठा के शेष दो चरण, शतभिषा के चार चरण और पूर्वभाद्रपदा के तीन चरणों से कुम्भ राशि है। अन्तिम राशि मीन पूर्वभाद्रपदा के एक चरण और उत्तराभाद्रपदा तथा रेवती के सभी चरणों से सिद्ध है।

### राशिज्ञान-स्पष्टार्थ चक्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| मेष | अश्विनी चु चे चो ल | भरणी ली लू ले लो | कृत्तिका अ |
| वृष | कृत्तिका इ उ ए | रोहिणी ओ ब बी बू | मृगशिरा बे बो |
| मिथुन | मृगशिरा क कि | आर्द्रा कु घ ङ छ | पुनर्वसु के को ह |
| कर्क | पुनर्वसु हि | पुष्य हु हे हो ढ | आश्लेषा डि डू डे डो |
| सिंह | मघा म मी मु मे | पूर्वफल्गुनी मो ट टि टू | उत्तरफल्गुनी टे |
| कन्या | उत्तरफल्गुनी टो प पि | हस्त पु ष ण ठ | चित्रा पे पो |
| तुला | चित्रा र रि | स्वाती रु रे रो त | विशाखा ती तू ते |
| वृश्चिक | विशाखा तो | अनुराधा ना नी नू ने | ज्येष्ठा नो य यि यू |
| धनु | मूल ये यो भ भि | पूर्वाषाढ भू ध फ ढ | उत्तराषाढ भे |
| मकर | उत्तराषाढ भो ज जि | श्रवण खी खू खे खो | धनिष्ठा गा गी |
| कुम्भ | धनिष्ठा गु गे | शतभिषा गो सा सी सू | पूर्वभाद्र से सो द |
| मीन | पूर्वभाद्र दि | उत्तरभाद्र दु थ झ ञ | रेवती दे दो च चि |

### लग्नराश्योः स्वरूपम्

मेषादीनि तु लग्नानि द्वादशापि दिने दिने।
व्यतियन्ति हि तन्मानं भिन्नं भिन्नं स्थले स्थले ॥ ८२ ॥
क्षितिजे क्रान्तिवृत्तीयप्रदेशलगनाद् बुधैः।
लग्नसंज्ञा कृता तद्वत् राशयश्चन्द्रचारतः ॥ ८३ ॥
नक्षत्रेषु बुधैर्ज्ञेया मेषाद्या द्वादशैव ते।

**सुधा**—मेष आदि के बारहों लग्न प्रतिदिन बीतते हैं। उन लग्नों का मान, जिसे उदयमान कहते हैं, भिन्न-भिन्न स्थान में भिन्न-भिन्न होता है। रविभ्रमणमार्ग-स्वरूप क्रान्तिवृत्त प्रदेश प्रवह द्वारा संचालित होने पर क्षितिज में लगने के कारण लग्न कहलाता है।

नक्षत्रों में चन्द्रमा के संचार से मेषादिक बारह राशियाँ होती हैं। एक राशि के

भोग में लगभग सवा दो दिन लग जाते हैं। अर्थात् सवा दो दिन तक एक राशि रहती है, किन्तु एक लग्न के बीतने में दो घंटों से कुछ कम या कुछ अधिक समय लगता है। अतः लग्न और राशियों में नाम की एकता रहने पर भी बहुत ही अन्तर समझना चाहिए।

### दिनरात्रिमाने

सूर्योदयाद् यावदस्तं दिनमानमुदीर्यते ॥ ८४ ॥
तदूना षष्टिघटिका रात्रिमानं प्रजायते।
दिनरात्रिमितिस्तुल्या मेषादौ सायने रवौ ॥ ८५ ॥
सायनायां च कन्यायां, सायने मकरादिके।
दिनमानमतीवाल्पं, रात्रिः स्यात्परकाधिका ॥ ८६ ॥
ततोऽग्रे खलु वर्धिष्णुर्दिनं रात्रिः क्षयोन्मुखी।
अतो बृहद्दिनारम्भे पर्व खीष्टधर्मिणाम् ॥ ८७ ॥
परमाल्पा क्षपा ज्ञेया सायने मिथुने रवौ।
दिनं महत्तमं तद्वत् ज्ञेयं तत्र विदांवरैः ॥ ८८ ॥

**सुधा**—सूर्योदय से सूर्यास्तावधिक समय दिन कहलाता है। दिनमान को साठ घटी में घटाने पर शेष रात्रिमान होता है। क्योंकि दिन-रात्रि की परिभाषा है—क्षितिज से ऊर्ध्वस्थ सूर्य में दिन और क्षितिज से अधःस्थित सूर्य में रात्रि।

सायनमेषादि या सायनकन्यादिस्थ सूर्य में दिन-रात्रिमान बराबर, सायन-मकरादिस्थ सूर्य में दिनमान परमाल्प और रात्रिमान परमाधिक, उसके बाद दिन वर्धिष्णु और रात्रि क्षयोन्मुख होते हैं।

सायनमिथुनस्थ सूर्य में दिन परमाधिक और रात परमाल्प समझना चाहिए। बृहद्दिनारम्भ में ईसाइयों का पर्व होता है।

### पञ्चकस्वरूपं तत्र निषिद्धकर्माणि

प्रसिद्धं पञ्चकं ज्ञेयं धनिष्ठातोऽन्त्यभावधि।
धनिष्ठापञ्चके त्याज्यं याम्यदिग्गमनं तथा ॥ ८९ ॥
तृणकाष्ठादिभिर्गेहच्छादनं वंशकर्त्तनम्।
अन्यच्च गृहसम्बद्धकार्यं नारभते जनः ॥ ९० ॥

**सुधा**—धनिष्ठा नक्षत्र से रेवती नक्षत्र तक पाँच नक्षत्र समाज में **प्रसिद्ध पञ्चक** कहलाता है। इन धनिष्ठादि पाँच नक्षत्रों में दक्षिण दिशा में जाना, तृण-काष्ठ आदि से घरों का आच्छादन करना, बाँस काटना आदि गर्हित है। तृण-काष्ठादि मूलक गृह-सम्बद्ध अन्य कार्यों का भी आरम्भ लोग इसमें नहीं करते हैं।

**नक्षत्राणामन्धादिसंज्ञा तत्प्रयोजनञ्च**

अन्धाक्षो मन्दनेत्रश्च मध्याक्षोऽथ सुलोचनः ।
ज्ञेया हि रोहिणीपूर्वं सप्तवारमनुक्रमात् ।। ९१ ।।
अन्धेऽपहृतवस्तूनां शीघ्रं लाभोऽपि चान्तिके ।
मन्दे यत्नात् मध्यसंज्ञे श्रुतिर्दूरे, सुलोचने ।। ९२ ।।
न श्रुतिर्नोपलब्धिश्च कदाचिदपि सम्भवेत् ।

**सुधा**—रोहिणी आदि सात-सात नक्षत्र क्रमशः अन्धाक्ष, मन्दाक्ष, मध्याक्ष तथा सुलोचनाख्य होते हैं । अन्धाक्ष में खोई हुई वस्तु शीघ्र एवं समीप में ही प्राप्त हो जाती है । मन्दाक्ष में अपहृत वस्तु प्रयत्न करने पर मिलती है । मध्याक्ष में विनष्ट वस्तु प्राप्त नहीं होती, किन्तु दूर में उसके अस्तित्व का पता चलता है । सुलोचनसंज्ञक नक्षत्रों में विनष्ट वस्तु न तो प्राप्त होती है या उसके अस्तित्व का कहीं पता चलता है ।

रामाचार्य ने भी 'विनष्टार्थस्य लाभोऽन्धे' आदि पद्य में यही बात कही है ।

**स्पष्टार्थ चक्र**

नक्षत्र

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रो. | पु. | उ.फ. | वि. | पू.षा. | ध. | रेव. | अन्धाक्ष |
| मृग. | आ. | हस्त | अनु. | उ. षा. | श. | अ. | मन्दाक्ष |
| आ. | म. | चि. | ज्ये. | अभि. | पू.भा. | भर. | मध्याक्ष |
| पुन. | पू.फ. | स्वा. | मू. | श्र. | उ.भा. | कृ. | सुलो. |

**इति मैथिलपण्डितश्रीदेवचन्द्रझाविरचिते सविमर्शसुधाव्याख्योपेते व्यावहारिके ज्यौतिषसर्वस्वे पञ्चाङ्गस्कन्धः समाप्तः ।**

---

# अथ मुहूर्तस्कन्धः

मुहूर्त्तेषु च योगिन्यास्ताराचन्द्रमसोरपि ।
आनुकूल्यं तथा चन्द्रदिग्बलं शस्तभानि च ।। १ ।।
योगांश्च विविधान् सिद्धिप्रदान् यामार्धजा घटीः ।
सदसत्तिथिलग्नादिशुद्धिं ज्ञात्वैव तं दिशेत् ।। २ ।।

**सुधा**—मुहूर्त्त का विचार करते समय योगिनी, तारा तथा चन्द्रमा की अनुकूलता, चन्द्रदिग्बल, प्रशस्त नक्षत्र, विविध सिद्धयादि योग, अर्ध प्रहर, सदसत्तिथि तथा लग्नशुद्धि देखकर ही मुहूर्त्त का आदेश करें ।

### चन्द्रदिग्बलम्

मेषसिंहधनुश्चन्द्रः पूर्वस्यां दिशि संस्थितः ।
याम्ये वृषे तु मकरे कन्यायां च बली स्मृतः ।। ३ ।।
कुम्भे तुलायां मिथुने प्रतीच्यां पुनरुत्तरे ।
मीनवृश्चिककर्केषु शशिनो दिग्बलं भवेत् ।। ४ ।।

**सुधा**—मेष, सिंह तथा धनु का चन्द्रमा पूर्व दिशा में; वृष, मकर, कन्या का चन्द्रमा दक्षिण दिशा में; कुम्भ, तुला तथा मिथुन का चन्द्रमा पश्चिम दिशा में और मीन, वृश्चिक तथा कर्क का चन्द्र उत्तर दिशा में बली होते हैं ।

ग्रामीण भाषा में भी यह प्रसिद्ध है—

मेष सिंह धनु पूर्व चन्दा दक्षिण कन्या वृष मकरन्दा ।
पश्चिम कुम्भ तुला ओ मिथुना उत्तर कर्कट वृश्चिक मीना ।।

दक्षिणे सम्मुखे चापि स्थितश्चन्द्रः शुभप्रदः ।
वामपृष्ठगतोऽनिष्टकरो ज्ञेयो विपश्चिता ।। ५ ।।

**सुधा**—सम्मुख या दक्षिण में स्थित चन्द्र शुभप्रद और वामपृष्ठस्थ वे अनिष्टकर होते हैं ।

### अथ ताराज्ञानं तदभिधानञ्च

जन्मभाद् गणयेदादौ दिनधिष्णावधिक्रमात् ।
नवभिश्च हरेच्छेषैर्निम्नतारा विनिर्दिशेत् ।। ६ ।।
जन्माख्यसम्पद्विपदः क्षेमप्रत्यरिसाधकाः ।
वधमैत्रातिमैत्राख्यास्तारा नामसदृक्फलाः ।। ७ ।।

द्वितीयाऽपि चतुर्थी च षष्ठी पुनरथाष्टमी ।
नवमी च शुभा ज्ञेयाऽवशिष्टा न शुभप्रदा ।। ८ ।।
तृतीयावृत्तिजनितास्ताराः सर्वाः शुभावहाः ।

**सुधा**—जन्मनक्षत्र से दिननक्षत्र तक गिन कर नव (९) से भाग दें, शेष से निम्न क्रमानुसार तारा समझें । एक शेष में जन्मतारा, दो शेष रहने पर सम्पत्तारा, तीन शेष में विपत्तारा, चार शेष में क्षेमतारा, पाँच शेष में प्रत्यरितारा, छः शेष में साधकतारा, सात शेष में वधतारा, आठ शेष में मैत्रसंज्ञक तारा और नव शेष में अतिमैत्र तारा समझना चाहिए । इनका फल भी नामसदृश ही होता है । उपर्युक्त ताराओं में दूसरी, चौथी, छठी, आठवीं तथा नवमी तारा शुभप्रद, शेष जन्म, विपत्, प्रत्यरि तथा वध तारा अशुभप्रद होती है ।

तृतीयावृत्तिजनित तारा सभी शुभप्रद होती है । जैसे जन्मनक्षत्र से वर्त्तमान नक्षत्र तक गिनने से अठारह से अधिक होने पर नव (९) से भाग देने पर दो लब्धि, शेष पर से आगत तारा तृतीयावृत्तिक समझी जायगी । ऐसी स्थिति में अशुभप्रद भी जन्म, विपत्, प्रत्यरि तथा वध तारा शुभप्रद ही होगी । जैसा कि किसी ने 'सर्वे तृतीये शुभाः' कहा है । अर्थात् तृतीय पर्याय ( आवृत्ति ) में सभी शुभप्रद हैं ।

### ताराशान्तिः

प्रत्यरौ लवणं दद्याच्छाकं दद्यात् त्रिजन्मसु ।। ९ ।।
गुडं विपत्तितारायां सुवर्णं निधने स्मृतम् ।

**सुधा**—प्रत्यरितारा रहने पर नमक दान से उसकी शान्ति होती है । इसी तरह जन्मतारा में शाक, विपत्तितारा में गुड़ और मृत्युतारा में सुवर्ण दान से तारा-शान्ति होती है ।

### चन्द्रानयनम्

जन्मराशेर्वर्त्तमानराशिं यावत्तु या मितिः ।। १० ।।
तावत्सङ्ख्यो भवेच्चन्द्रः शुभाऽशुभफलप्रदः ।
रिष्फाष्टतुर्यगोऽनिष्टस्ततोऽन्यत्र शुभप्रदः ।। ११ ।।

**सुधा**—जन्मराशि से वर्त्तमान राशि तक गिनने से जो संख्या आवे तत्संख्यक चन्द्रमा शुभाशुभप्रद होते हैं । १२, ८, ४ स्थ चन्द्रमा अशुभप्रद और अन्यत्र सभी स्थानस्थ चन्द्रमा शुभप्रद होते हैं ।

### जन्मराशितः प्रथमादिराशिगतचन्द्रफलम्

प्रथमः स्थितिकृत् चन्द्रो द्वितीयश्चार्थलाभदः ।
तृतीयः क्षेमनैरुज्यकरस्तुर्यः कलिप्रदः ।। १२ ।।
पञ्चमो ज्ञानदश्चैव षष्ठो धान्यादिलाभकृत् ।
सप्तमो मानदः प्राणसंशयात्माऽष्टमः स्मृतः ।। १३ ।।

नवमो धनदो नित्यं दशमोऽभीष्टसिद्धिदः ।
एकादशो विजयदो द्वादशो हानिकृन्नृणाम् ॥ १४ ॥

**सुधा**—जन्मस्थान से प्रथमस्थानगत चन्द्र स्थितिकर, दूसरा चन्द्रमा धनलाभकर, तीसरा चन्द्र नैरुज्य एवं कल्याणकर, चतुर्थ चन्द्रमा कलहकर, पञ्चम चन्द्रमा ज्ञान-वृद्धिद, षष्ठ चन्द्रमा धन-धान्यादि लाभकारी, जन्मराशि से सातवाँ चन्द्र सम्मानप्रद, अष्टम चन्द्रमा प्राण को संकट में डालने वाला, नवम चन्द्र नित्य धनलाभकारी, दशम चन्द्रमा अभीष्ट सिद्धिप्रद, ग्यारहवाँ विजयप्रद तथा बारहवाँ चन्द्र हानिकर होते हैं । अर्थात् चौथा, आठवाँ एवं बारहवाँ चन्द्रमा अनिष्टकर, शेष सभी स्थानगत चन्द्रमा शुभप्रद होते हैं ।

**अत्रापवादः ( प्राचीनोक्तः )**

अभिषेके निषेकेऽन्नप्राशने व्रतबन्धने ।
गृहप्रवेशे यात्रायां चन्द्रो द्वादशगः शुभः ॥ १५ ॥
जन्मनक्षत्रगश्चन्द्रः प्रशस्तः सर्वकर्मसु ।
क्षौरभैषज्यवादाध्वकर्त्तनेषु विवर्जयेत् ॥ १६ ॥
कृष्णपक्षे बुधैर्ज्ञेया ताराशुद्धिर्बलीयसी ।
शुक्लपक्षे तथा चन्द्रशुद्धिर्बोध्या बलीयसी ॥ १७ ॥
सम्मुखस्थे विधौ सर्वे दोषा नश्यन्ति सर्वथा ।

**सुधा**—राज्याभिषेक, गर्भाधान, अन्नप्राशन, उपनयन, गृहप्रवेश तथा यात्रा में द्वादशस्थ चन्द्रमा शुभप्रद हैं । जन्मनक्षत्रस्थ चन्द्रमा सभी कार्यों में शुभप्रद हैं, किन्तु क्षौरकर्म, औषधिसेवन, वाद-विवाद, यात्रा तथा छेदनकर्म—ये जन्मनक्षत्रस्थ चन्द्रमा शुभद नहीं हैं ।

कृष्णपक्ष में तारा बलवती है, किन्तु शुकपक्ष में चन्द्रमा प्रबल होते हैं । जैसा कि नारद ने कहा है—'कृष्णे बलवती तारा शुक्लपक्षे बली शशी' । अतः कृष्णपक्ष में ताराशुद्धि और शुक्लपक्ष में चन्द्रशुद्धि होनी चाहिए ।

सम्मुख चन्द्रमा हो तो सभी दोष नष्ट हो जाते हैं । जैसा कि अन्य ग्रन्थ में भी 'हरति सकलदोषं चन्द्रमाः सम्मुखस्थः' कहा गया है ।

**तिथिवारजाः सिद्धियोगाः**

शुक्रे नन्दा बुधे भद्रा शनौ रिक्ता कुजे जया ॥ १८ ॥
गुरौ पूर्णा च विख्याता योगाः सिद्धिप्रदा बुधैः ।
रवौ जया चन्द्रवारे नन्दाऽपि खलु सिद्धिदा ॥ १९ ॥

**सुधा**—शुक्रवार को नन्दा, बुधवार को भद्रा, शनिवार को रिक्ता, मंगलवार को जया, गुरुवार को पूर्णा तिथियाँ तथा रविवार को जया और सोमवार को नन्दा भी सिद्धिप्रद योग कहे गये हैं ।

रामाचार्य ने भी 'नन्दा च भद्रा च जया च रिक्ता पूर्णेति तिथ्यः' कहने के बाद 'सितज्ञभौमार्किगुरौ च सिद्धा' कहा है ।

**तिथिवारजा अमृतयोगाः**

बुधे नन्दा च मन्दे च कुजे भद्रा जया गुरौ ।
पूर्णा रवौ शशाङ्के च भृगौ रिक्ताऽमृतं भवेत् ।। २० ।।

**सुधा**—बुध तथा शनि वार को नन्दा, मंगल को भद्रा, गुरुवार को जया, रवि तथा सोम वार को पूर्णा और शुक्रवार को रिक्ता अमृतसंज्ञक योगकारक है ।

**तिथिवारजा मृत्युयोगाः**

नन्दा सूर्ये कुजे चैव भद्रा भार्गवचन्द्रयोः ।
बुधे जया गुरौ रिक्ता शनौ पूर्णा तु मृत्युदा ।। २१ ।।

**सुधा**—रविवार तथा मंगलवार को नन्दा तिथियाँ, शुक्र तथा चन्द्र वार को भद्रा तिथियाँ, बुधवार को जया, गुरुवार को रिक्ता तिथियाँ एवं शनिवार को पूर्णा तिथियाँ मृत्युयोगकारक हैं ।

मुहूर्त्तचिन्तामणिकार रामाचार्य ने भी यही बात कही है; यथा—

'नन्दा भद्रा नन्दिकाख्या जया च रिक्ता भद्रा पूर्णसंज्ञाऽधमाऽर्कात्' ।

**तिथिवारजा अधमयोगाः**

द्वादशी रविवारे तु सोमे चैकादशी तथा ।
भौमे तु दशमी ज्ञेया तृतीया बुधवासरे ।। २२ ।।
गुरौ षष्ठी द्वितीया तु शुक्रे, चाथ शनौ भवेत् ।
सप्तमी सर्वकार्याणामारम्भध्वंसकारिणी ।। २३ ।।

**सुधा**—रविवार को द्वादशी, सोमवार को एकादशी, मंगलवार को दशमी, बुधवार को तृतीया, गुरुवार को षष्ठी, शुक्रवार को द्वितीया तथा शनिवार को सप्तमी सर्वविध कार्य-ध्वंसकारिणी हैं ।

अन्यत्र भी कहा गया है—

'द्वादश्यर्कयुता भवेन्न शुभदा सोमेन चैकादशी
भौमेनाऽपि युता तथैव दशमी नेष्टा तृतीया बुधे ।
षष्ठी नेष्टफलप्रदा गुरुदिने शुक्रे द्वितीया तथा
सर्वारम्भविनाशनस्य जननी सूर्यात्मजे सप्तमी' ।।

**विमर्श**—उपर्युक्त सिद्धियोगप्रतिपादक वचनानुसार सोमवार को एकादशी तिथि सिद्धिप्रद कही गई है, किन्तु 'द्वादश्यर्कयुता' इत्यादि वचनानुसार एकादशी सोमवार को गर्हित मानी गयी है । यह विचारणीय विषय है ।

**विशेषः**

एकस्मिन् दिवसे चेत् स्तो योगौ सिद्धामृतौ यदा ।
तद्दिनं दूषितं ज्ञेयं मधुसर्पिर्विषं यथा ।। २४ ।।

**सुधा**—एक दिन में सिद्धियोग एवं अमृतयोग दोनों पड़ जाये तो वह दिन दूषित ( अशुभ ) हो जाता है । जैसा कि समभाग वाले मधु तथा घृत के संयोग से विष की उत्पत्ति हो जाती है ।

**नक्षत्रवारजाः सर्वार्थसिद्धियोगाः**

रवौ पुष्याश्विमूलार्का उत्तरात्रयसंयुताः ।
चन्द्रेऽनुराधा श्रवणा रोहिणीज्यमृगास्तथा ।। २५ ।।
भौमेऽश्विनी कृत्तिका चोत्तराभाद्रपदाऽप्यहिः ।
बुधेऽनुराधा हस्ताग्निमृगा अपि च रोहिणी ।। २६ ।।
जीवेऽनुराधा पुष्याश्विरेवत्योऽपि पुनर्वसुः ।
शुक्रे पुनर्वसुमैंत्रमश्विनी रेवती मृगः ।। २७ ।।
शनौ ब्राह्मं श्रवः स्वाती ज्ञेयाः सर्वार्थसिद्धिदाः ।

**सुधा**—रविवार को पुष्य, अश्विनी, मूल, हस्त तथा उत्तरात्रय; चन्द्रवार को अनुराधा, श्रवण, रोहिणी, पुष्य तथा मृगशिरा; मंगलवार को अश्विनी, कृत्तिका, उत्तराभाद्रपदा तथा आश्लेषा; बुधवार को अनुराधा, हस्त, कृत्तिका, मृगशिरा तथा रोहिणी; गुरुवार को अनुराधा, पुष्य, अश्विनी, रेवती तथा पुनर्वसु; शुक्रवार को पुनर्वसु, अनुराधा, अश्विनी, रेवती तथा श्रवण; शनिवार को रोहिणी, श्रवण तथा स्वाती—ये नक्षत्र सर्वार्थसिद्धिप्रद हैं ।

यह सर्वार्थसिद्धिप्रद योग 'सूर्येऽर्कमूलोत्तरपुष्यदास्रमि'त्यादि पद्य द्वारा रामाचार्य ने भी मुहूर्त्तचिन्तामणि में कहा है ।

**स्पष्टार्थ सिद्ध्यादियोगबोधक चक्र**

| दिन | रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सिद्धियोग | ३।८।१३ | १।६।११ | ३।८।१३ | २।७।१२ | ५।१०।१५ | १।६।११ | ४।१४।९ | तिथियाँ |
| अमृतयोग | ५।१०।१५ | ५।१०।१५ | २।७।१२ | १।६।११ | ३।८।१३ | ४।१४।९ | १।६।११ | |
| मृत्युयोग | १।६।११ | २।७।१२ | १।६।११ | ३।८।१३ | ४।१४।९ | २।७।१२ | ५।१०।१५ | |
| अधमयोग | १२ | ११ | १० | ३ | ६ | २ | ७ | |
| नक्षत्र-वारज सर्वार्थ-सिद्धियोग | पुष्य, अश्विनी, मूल, हस्त तथा उत्तरात्रय | अनु., श्रव. रोहि., पुष्य तथा मृगशिरा | अश्वि., कृत्ति., उत्तराभा. तथा आश्ले. | अनु., हस्त, कृत्ति., मृग., तथा रोहि० | अनु., पुष्य. अश्वि., रेवती तथा पुनर्वसु | पुन., अनु. रेव., अश्वि. तथा श्रवण | रोहि०, श्रव० तथा स्वाती | नक्षत्र |

### नक्षत्रवारजा अन्ये शुभयोगाः

पुष्यहस्तोत्तरामूलं रवौ, चन्द्रे तु रोहिणी ॥ २८ ॥
श्रवो मृगशिराश्चापि, कुजे पुष्योत्तरात्रयम् ।
कृत्तिकाऽपि, बुधे वह्निर्मैत्रं वरुण एव च ॥ २९ ॥
पुष्यः पुनर्वसुश्चैव गुरौ, शुक्रे भगाश्विनी ।
श्रवणः, शनिवारे तु स्वाती तद्वच्च रोहिणी ॥ ३० ॥
एते हि शुभदा योगा वारनक्षत्रजाः स्मृताः ।

**सुधा**—रविवार को पुष्य, हस्त, मूल तथा उत्तरात्रय; चन्द्रवार को रोहिणी, श्रवण तथा मृगशिरा; मंगलवार को पुष्य, कृत्तिका तथा उत्तरात्रय; बुधवार को कृत्तिका, अनुराधा तथा शतभिषा; गुरुवार को पुनर्वसु तथा पुष्य; शुक्रवार को पूर्वफल्गुनी, अश्विनी तथा श्रवण; शनिवार को स्वाती तथा रोहिणी नक्षत्र वारनक्षत्रज शुभद योग हैं ।

### नक्षत्रवारजाः सिद्धामृतयोगाः

रवौ हस्तो गुरौ पुष्योऽनुराधा बुधवासरे ॥ ३१ ॥
रोहिणी तु शनौ, चन्द्रे मृगो, भौमेऽश्विनी तथा ।
शुक्रे पूषा यदि भवेद् विज्ञैर्नक्षत्रवारजाः ॥ ३२ ॥
योगा विशिष्टफलदा ज्ञेयाः सिद्धामृताभिधाः ।

**सुधा**—रविवार को हस्त, गुरुवार को पुष्य, बुधवार को अनुराधा, शनिवार को रोहिणी, सोमवार को मृगशिरा, मंगलवार को अश्विनी और शुक्रवार को रेवती नक्षत्र पड़े तो विशेष फलप्रद नक्षत्रवारज सिद्धामृतसंज्ञक योग कहे गये हैं ।

इसी विषय को किसी ने इस प्रकार कहा है—

'हस्ते रवौ शशधरे च मृगोत्तमाङ्गं
भौमेऽश्विनी बुधदिने च तथाऽनुराधा ।
तिष्यो गुरौ भृगुसुतेऽपि च पौष्णधिष्णं
रोहिण्यथार्कतनयेऽमृतसिद्धमाहुः' ॥

### नक्षत्रवारजा मृत्युयोगाः

मैत्रं रवौ, वैश्वदेवं चन्द्रे शतभिषा कुजे ॥ ३३ ॥
बुधेऽश्विनी गुराविन्दुः शुक्रेऽहिः शनिवासरे ।
हस्त एते सप्तयोगा मृत्युदाः शुभगर्हिताः ॥ ३४ ॥

**सुधा**—रविवार को अनुराधा, सोमवार को उत्तराषाढ़ा, मंगल को शतभिषा, बुधवार को अश्विनी, गुरुवार को मृगशिरा, शुक्रवार को आश्लेषा और शनिवार को हस्त—ये सात योग नक्षत्रवारज मृत्युयोग हैं ।

इसे शिशुबोधकार ने इस प्रकार कहा है—

'त्यज रविमनुराधे वैश्वदेवं च सोमे
शतभिषजि च भौमं चन्द्रजं चापि दस्रे ।
मृगशिरसि सुरेज्यं सर्पदेवे च शुक्रं
रविसुतमपि हस्ते मृत्युयोगाभिधानम्' ।।

### वारदिक्शूलम्

शनौ चन्द्रे तु पूर्वस्यां दक्षिणस्यां गुरौ तथा ।
सूर्ये शुक्रे प्रतीच्यां वै उदीच्यां बुधभौमयोः ।। ३५ ।।
दिशाशूलं विशेषेण प्राच्यां मन्देऽग्निकोणके ।
चन्द्रे, गुरौ दक्षिणस्यां, बुधे नैर्ऋतिकोणके ।। ३६ ।।
रवौ प्रतीच्यां, शुक्रे तु वायुकोणे, ज्ञभौमयोः ।
उदीच्यां तत्तु विज्ञेयं न गच्छेत्तत्र कोविदः ।। ३७ ।।

**सुधा**—शनि तथा सोम वार को पूर्व दिशा में, गुरुवार को दक्षिण दिशा में, सूर्य तथा शुक्र वार को पश्चिम दशा में और बुध तथा मंगल वार को उत्तर दिशा में दिक्-शूल होता है । विशेष रूप से वह शनिवार को पूर्व दिशा में, सोमवार को अग्नि कोण में, गुरुवार को दक्षिण दिशा में, बुधवार को नैर्ऋति कोण में, रविवार को पश्चिम दिशा में, शुक्रवार को वायव्य कोण में और मंगल तथा बुध वार को उत्तर दिशा में दिक्शूल प्रयुक्त नहीं जाना चाहिए ।

### नक्षत्रदिक्शूलम्

ज्येष्ठामूलभयोरैन्द्रीमश्विनीपूर्वभाद्रयोः ।
याम्यां, तथोत्तरां हस्तभगयोः पश्चिमां पुनः ।। ३८ ।।
रोहिणीपुष्ययोर्नैव गच्छेन्नक्षत्रशूलतः ।

**सुधा**—ज्येष्ठा तथा मूल में पूर्व दिशा, अश्विनी तथा पूर्वभाद्र में दक्षिण दिशा, हस्त तथा पूर्वफल्गुनी में उत्तर दिशा, रोहिणी एवं पुष्य में पश्चिम दिशा की ओर नहीं जाना चाहिए । क्योंकि तत्तद्दिशा में उपर्युक्त नक्षत्रों में दिशाशूल होता है ।

### योगिनीविचारः

प्रतिपत्सु नवम्यां च पूर्वस्यां दिशि योगिनी ।। ३९ ।।
अग्निकोणे तृतीयायामेकादश्यां च सा भवेत् ।
पञ्चम्यां च त्रयोदश्यां दक्षिणस्यां दिशि स्मृता ।। ४० ।।
द्वादश्यां च चतुर्थ्यां तु नैर्ऋत्यां दिशि विश्रुता ।
षष्ठ्यां चैव चतुर्दश्यां प्रतीच्यां सा त्ववस्थिता ।। ४१ ।।

पूर्णिमायां च सप्तम्यां वायुकोणे सुनिश्चिता ।
दशम्यां च द्वितीयायामुदीच्यां सा शिवा भवेत् ।। ४२ ।।
अमावास्याऽष्टमीतिथ्योरैशान्यां योगिनी स्थिता ।
योगिनी पार्वती प्रोक्ता शुभदा वामपृष्ठगा ।। ४३ ।।
दक्षिणे धनहन्त्री च सम्मुखे मरणप्रदा ।
क्वचित्सम्मुखवामस्था योगिनी त्वशुभेरिता ।। ४४ ।।

**सुधा**—प्रतिपदा तथा नवमी में योगिनी का पूर्वदिशा में निवास होता है। तृतीया तथा एकादशी में अग्निकोण में, पञ्चमी तथा त्रयोदशी में दक्षिण दिशा में, द्वादशी तथा चतुर्थी में नैर्ऋति कोण में, षष्ठी तथा चतुर्दशी में पश्चिम दिशा में, पूर्णिमा तथा सप्तमी में वायव्य कोण में, दशमी तथा द्वितीया में उत्तर दिशा में, अमावास्या तथा अष्टमी तिथियों में ईशान कोण में योगिनी का निवास होता है।

योगिनी पार्वती ही हैं, जो कि वामपृष्ठस्थ रहने पर शुभप्रद होती है। दक्षिणस्थ योगिनी धननाशक तथा सम्मुखस्थ वह प्राणघातक होती है। कहीं-कहीं सम्मुख तथा वामस्थ योगिनी अशुभप्रद कही गई है।

### रव्यादिवारे कालवेलाऽर्धयामप्रतिपादनम्

रवौ तुर्यः पञ्चमश्च चन्द्रे द्वितयसप्तमौ ।
कुजे षष्ठो द्वितीयश्च तृतीयः पञ्चमो बुधे ।। ४५ ।।
सप्तमश्चाष्टमो जीवे भृगौ तुर्यतृतीयकौ ।
शनौ षष्ठादिमान्त्यास्तु दिने वर्ज्यार्धयामकाः ।। ४६ ।।

**सुधा**—रविवार को चतुर्थ तथा पञ्चम, सोमवार को द्वितीय तथा सप्तम, मंगल को द्वितीय एवं षष्ठ, बुधवार को तृतीय तथा पञ्चम, गुरुवार को सप्तम तथा अष्टम, शुक्रवार को तृतीय एवं चतुर्थ और शनिवार को षष्ठ आदिम तथा अन्तिम ( अर्ध-प्रहर ) दिन में त्याज्य हैं। ( अर्धयाम = दिन का अष्टमांश )

### रात्र्यर्धयामप्रतिपादनम्

रवौ षष्ठस्तुरीयश्च चन्द्रे तुर्योऽपि सप्तमः ।
द्वितीयो ननु माहेये बुधे पञ्चमसप्तमौ ।। ४७ ।।
जीवेऽष्टमः पञ्चमश्च तृतीयो भृगुजे शनौ ।
षष्ठश्चाद्यान्तिमावर्धप्रहरा अशुभा निशि ।। ४८ ।।

**सुधा**—रविवार की रात में छठा और चौथा, सोमवार को चौथा और सातवाँ, मंगल का दूसरा मात्र, बुधवार को पाँचवाँ और सातवाँ, गुरुवार को पाँचवाँ और आठवाँ, शुक्रवार को तीसरा मात्र तथा शनिवार को छठा, पहला एवं अन्तिम अर्ध-प्रहर रात में अशुभ अर्थात् त्याज्य है।

इसी बात को किसी ने इस प्रकार कहा है—

'रवौ रसाब्धी हिमगौ हयाब्धी द्वयं महीजे विधुजे शरागौ ।
गुरौ शराष्टौ भृगुजे तृतीयं शनौ रसाद्यन्तमिति क्षपायाम्' ।।

**विमर्श**—उपर्युक्त दिन रात्रिगत अर्धप्रहरों में अर्धयाम तथा कालवेला दोनों का सम्मिश्रण है । जैसे रविवार को चौथा अर्धयाम और पाँचवाँ कालवेला है । अर्धयाम जानने का तरीका इस प्रकार है—'वामस्त्रिघ्नोऽष्टभिस्तष्ट: सैक: स्यादर्धयामक:' के अनुसार रविवार को वारसंख्या = १ । इसे तीन से गुणा कर आठ से भाग देने पर शेष = ३ । इसमें एक जोड़ने पर ३ + १ = ४ = अर्धयाम । इसी तरह सोमवार को उपर्युक्त नियमानुसार $\frac{२ \times ३}{८} = \frac{६}{८} =$ ल $+ \frac{\text{शे}}{८}$ यहाँ लब्धि = ० शेष = ६ । इसमें एक जोड़ने पर ६ + १ = ७ = अर्धयाम । इसी तरह—मंगलवार को अर्धयाम = २, बुधवार को = ५, गुरुवार को अर्धयाम = ८, शुक्रवार को अर्धयाम = ३, शनिवार को अर्धयाम = ६ । इस प्रकार रव्यादि दिनों में अर्धयाम क्रमश: = ४।७।२।५।८।३।६ ।

दिनगत रव्यादि वारों में क्रमश: ५।२।६।३।७।४।१, ८—ये अर्धप्रहर कालवेला है, जिसका आनयन इस प्रकार है—

'आद्योऽष्टभागो दिवसाधिपस्य तत: परं षट् परिवर्त्तनेन ।
यस्मिन् विभागे रविजस्य वेला सर्वेषु कार्येष्वधमा भवेत् सा' ।।

इसके अनुसार आदिम अष्टमांश दिनेश का, उसके बाद द्वितीय अष्टमांश का अधिप दिनेश से षष्ठ, पुन: उससे षष्ठ का तृतीय अष्टमांश; इस तरह शनि का जो अष्टमांश हो वही कालवेला कहलाता है, जो सभी शुभकार्यों में निन्द्य है । जैसे रविवार को प्रथम अष्टमांशेश रवि स्वयम्, तत: पर रवि से षष्ठ शुक्र द्वितीय अष्टमांशेश, पुन: शुक्र से षष्ठ बुध तृतीयाष्टमांशेश, बुध से षष्ठ सोम चतुर्थ अष्टमांशेश तथा सोम से षष्ठ शनि पञ्चम अष्टमांशेश ( अर्धप्रहरेश ) हुए । अत: रविवार को पञ्चम अर्धप्रहर, जिसका अधिप शनि है, वही कालवेला सिद्ध हुआ । इसी तरह सोमवार को प्रथम अर्धप्रहरेश दिनाधिप सोम द्वितीय अर्धप्रहरेश सोम से षष्ठ शनि, अत: दूसरा अर्धप्रहर सोमवार को कालवेला सिद्ध हुआ, जो सभी शुभकार्यों में निन्द्य है । मंगलवार को प्रथम अर्धप्रहरेश मंगल स्वयम्, द्वितीय अर्धप्रहरेश मंगल से षष्ठ रवि, तृतीय अर्धप्रहरेश रवि से षष्ठ शुक्र, चतुर्थ अर्धप्रहरेश शुक्र से षष्ठ बुध, पञ्चम अर्धप्रहरेश बुध से सोम, षष्ठ अर्धप्रहरेश सोम मे षष्ठ शनि । अत: यही मंगलवार को कालवेला, जो शुभकार्य में निन्द्य है, सिद्ध हुआ । इस तरह आगे भी जानना चाहिए । अत: रव्यादि वारों में कालवेला = ५।२।६।३।७।४ तथा १, ८ ।

### रात्रिगतकालवेलानयनम्

तथा निशायां वसुभाग आद्यस्तत: परं वै शरवर्त्तनेन ।
यस्मिन् विभागे रविजस्य वेला शुभेषु कार्येष्वखिलेषु निन्द्या: ।। ४९ ।।

गृहारम्भ तथा गृहप्रवेश दोनों में सम्मुखस्थ राहु सर्वथा त्याज्य है। इस सम्बन्ध में व्यवहारसमुच्चयकार का निम्न वचन गृहारम्भ-प्रकरण में भी दिया जा चुका है; यथा—

'सम्मुखे दक्षिणे राहौ स्त्रीयात्रां परिवर्जयेत्।
गृहारम्भप्रवेशौ तु सम्मुखे नैव कारयेत्'॥

रामाचार्य ने नूतन गृहप्रवेश में 'गीर्वाणाम्बुप्रतिष्ठा' आदि पद्य द्वारा याम्यायन को निषिद्ध माना है। 'सौम्यायने ज्येष्ठतपोऽन्त्यमाधवे' पद्य द्वारा उत्तरायण को प्रशस्त कहा है, किन्तु मिथिलाञ्चल में याम्यायन (अग्रहण) में भी गृहप्रवेश बहुतायत रूप से होता है। क्योंकि पञ्चविंशतिकाकार नाह्लिदत्त ने 'मासास्तु वास्तूदिताः' कहा है।

वस्तुतः मुहूर्त्त-ग्रन्थों को देखने से गृहप्रवेश में उत्तरायण ही अधिक प्रशस्त जान पड़ता है। बृहद्वास्तुमाला में कहा गया है—

'माघफाल्गुनवैशाखज्येष्ठमासेषु शोभनः।
प्रवेशो मध्यमो ज्ञेयो मार्गकार्त्तिकमासयोः'॥

इसके अनुसार भी अग्रहण का गृहप्रवेश मध्यम है।

शीघ्रबोधकार ने कहा है—

'गृहप्रवेशो वैशाखे श्रावणे फाल्गुने तथा।
आश्विने च स्थिरतनुर्ग्राह्यः पक्षो बुधैः सितः'॥

इस उपर्युक्त कथन के अनुसार आश्विन को भी गृहप्रवेशार्ह माना गया है। आश्विन मिथिलाञ्चल में प्रशस्त नहीं है। अग्रहण याम्यायन होते हुए भी मिथिला में गृहप्रवेशार्ह माना जाता है। इसीलिए मैंने मूल पद्य में 'क्वचिद् वृश्चिकगे रवौ' कर दिया है।

### देवमूर्त्तिजलाशयारामादिप्रतिष्ठामुहूर्त्तः

उत्तरायणजे सूर्ये शुभेऽह्नि स्थिरसत्तनौ।
भौमार्किरहिते शुक्लपक्षे, रिक्ताष्टमी कुहू॥ १६८॥
द्वादशी पक्षतियुता षष्ठीरहितसत्तिथौ।
आश्लेषाऽऽर्द्रा शतभिषा भरणी द्वीशकृत्तिका॥ १६९॥
वर्जिते भे समुदिते शुक्रेज्ये शुभवासरे।
देवमूर्त्तितडागादि प्रतिष्ठा शस्यते बुधैः॥ १७०॥

**सुधा**—उत्तरायणस्थ सूर्य-शनि-भौमातिरिक्त शुभ दिन, स्थिर लग्न, शुक्लपक्ष, रिक्ता, अष्टमी, अमावास्या, द्वादशी, प्रतिपदा, षष्ठी के अतिरिक्त तिथियाँ, आश्लेषा, आर्द्रा, शतभिषा, भरणी, विशाखा, कृत्तिका के अतिरिक्त नक्षत्र, गुरु तथा शुक्र का उदित रहना और शुद्ध समय देवमूर्त्ति एवं जलाशयादि की प्रतिष्ठा के लिए प्रशस्त हैं।

### क्रयविक्रयभैषज्यपानमुहूर्ताः

उत्तरात्रयमूलाश्विमैत्रहस्तसमीरभम् ।
पूषा पुष्ययुतं भाद्रद्वयश्रुतिसमन्वितम् ॥ १७१ ॥
शस्तं क्रयं विक्रयं च भैषज्येऽदितिवासवौ ।
मैत्राश्विमूलपुष्यान्त्यस्वातीश्रुतिपुरन्दराः ॥ १७२ ॥
शस्ताः शशाङ्कः शुक्रोऽपि वाक्पतिश्च विशेषतः ।

**सुधा**—उत्तरात्रय, मूल, अश्विनी, अनुराधा, हस्त, स्वाती, रेवती, पुष्य, पूर्वभाद्र, उत्तराभाद्र तथा श्रवण नक्षत्र क्रय-विक्रय के लिए प्रशस्त हैं।

पुनर्वसु, धनिष्ठा, अनुराधा, अश्विनी, मूल, पुष्य, रेवती, स्वाती, श्रवण तथा ज्येष्ठा नक्षत्र; चन्द्र, गुरु तथा शुक्र वार भैषज्यपान के लिए प्रशस्त हैं।

भैषज्यपान के लिए किसी ने कहा है—

'गुरुर्भार्गवचन्द्रार्का वारा भैषज्यकर्मणि ।
प्रशस्ता गदिता विज्ञैर्नक्षत्राणि तथा पुनः ॥
हस्तादितिश्रवणसोमसमीरणेषु मूलाऽनलेन्दुवसुतिष्ययुतेषु भेषु ।
भैषज्यपानमचिरादपहृत्य रोगं कन्दर्पतुल्यवपुषं पुरुषं करोति' ॥

इसका भी तात्पर्य उपर्युक्त पद्यों के समान ही है। इसमें वारों में रविवार को भी ले लिया गया है।

### सूतीस्नाननवजातशिशुदुग्धपानमुहूर्तौ

रेवत्युत्तरहस्ताश्विस्वातीमैत्रेन्दुरोहिणी ॥ १७३ ॥
भे, रवौ गीष्पतौ भौमे सूतीस्नानं शुभं स्मृतम् ।
मूलोत्तरादित्यपुष्यमघाराधासु शुक्रवित् ॥ १७४ ॥
चन्द्रार्कगीष्पतिदिने दुग्धपानं शिशोः शुभम् ।

**सुधा**—सूतीस्नान के लिए रवि, मंगल, गुरु, वार; रेवती, उत्तरात्रय, हस्त, अश्विनी, स्वाती, अनुराधा, मृगशिरा तथा रोहिणी नक्षत्र प्रशस्त हैं।

नवजात शिशु के दुग्धपान के लिए मूल, उत्तरात्रय, पुनर्वसु, पुष्प, मघा, विशाखा नक्षत्र और शनि-भौमातिरिक्त रवि, चन्द्र, बुध, गुरु तथा शुक्र वार प्रशस्त माने गये हैं।

### शिशुविलोकनमुहूर्त्तः

यात्रोदिततिथौ तद्वन्नक्षत्रे विमलेऽपि च ॥ १७५ ॥
योगे प्रशस्ते संल्लग्ने स्थिरे सौभाग्यवृद्धिदम् ।
कुलप्रचलिते मासे तृतीये वेन्दुसूर्ययोः ॥ १७६ ॥
वारे द्रव्यादिना विज्ञैः कार्यं शिशुविलोकनम् ।

**सुधा**—यात्रोदित तिथि, उत्तम नक्षत्र, प्रशस्त योग, स्थिर लग्न, तीसरा अथवा परम्परागत वंशप्रचलित मास शिशुविलोकन के लिए प्रशस्त हैं। शिशुविलोकन आभूषणादि के द्वारा करना चाहिए।

**बीजवपनमुहूर्त्तः**

हस्ताश्विशशिमैत्रान्त्यपुष्यवायुकृशानवः ॥ १७७ ॥
भानि, चन्द्रज्ञशुक्रेज्या वामाः पक्षद्वये शुभाः।
तिथयो विषमास्त्यक्त्वा प्रतिपन्नवमीकुहूः ॥ १७८ ॥
बीजानां वपने सस्यरोपणेऽपि शुभा मताः।

**सुधा**—हस्त, अश्विनी, अनुराधा, रेवती, पुष्य, स्वाती, कृत्तिका एवं रोहिणी नक्षत्र; सोम, बुध, शुक्र, गुरु वार; प्रतिपदा, नवमी, अमावास्या के अतिरिक्त विषम तिथियाँ बीजवपन तथा सस्यरोपण के लिए प्रशस्त हैं।

**मेधिस्थापनमुहूर्त्तः**

कदम्बशाल्मलिवटोदुम्बरैस्तु विनिर्मितः ॥ १७९ ॥
मेधिः सौख्यकरः प्रोक्तः सौख्यकृद्वंशबिल्वयोः।
रिक्तापौषार्किमाहेयाऽतिरिक्ते दिवसे शुभे ॥ १८० ॥
मृदुध्रुवचराख्येषु भेषु सम्पूज्य स्थापयेत्।

**सुधा**—कदम्ब, सेमर, बरगद या गूलर की मेह ( मेधि ) सुखप्रद और बाँस तथा बेल की वह शुभकारक है।

रिक्ता तिथि, पौष माह, मंगल तथा शनि वार के अतिरिक्त दिनों में मेधि का पूजन करके उसकी स्थापना करनी चाहिए।

**नवान्नभक्षणमुहूर्त्तः**

माघेऽपि फाल्गुने मासि, मार्गे च प्रथमार्धके ॥ १८१ ॥
नन्दारार्किकवीन् हित्वा गुरुविच्चन्द्रवासरे।
रवावपि सिते पक्षे मृदुक्षिप्रचरर्क्षके ॥ १८२ ॥
सत्तनौ वह्निमावेद्य नवान्नं ननु भक्षयेत्।

**सुधा**—माघ, फाल्गुन तथा अग्रहण के पूर्वार्ध में; नन्दा ( १।६।११ ) तिथि; शनि, मंगल, शुक्र वारों को छोड़कर रवि, चन्द्र, गुरु, बुध वार; शुक्लपक्ष, मृदु, क्षिप्र तथा चर संज्ञक नक्षत्र और सल्लग्न में प्रथमतः अग्निदेव को समर्पित करके नवान्न का भक्षण शुभद है।

**इन्धनगोमयपिण्डादिस्थापनमुहूर्त्तः**

सूर्यर्क्षतो रसमितैः पाको भै रससंयुतः ॥ १८३ ॥
ततो रसैर्मरणभीर्वेदैर्मित्रसुखं ततः।

वेदैः पुना रोगभीतीरसत्फलमथाग्रिमैः ॥ १८४ ॥
वेदैः पुनः सौख्यमेतज्ज्ञात्वा काष्ठेन्धनं न्यसेत् ।

**सुधा**—सूर्याधिष्ठित नक्षत्र से छः नक्षत्रों में गोमय-पिण्डादि काष्ठेन्धन के न्यास करने से सरस पाक बनता है। सप्तम नक्षत्र से द्वादश नक्षत्र तक काष्ठादि स्थापन से मृत्युभय, तदग्रिम चार नक्षत्रों में स्थापन से मित्रसुख ( शुभ ) होता है। उसके बाद चार नक्षत्रों में स्थापन से रोगभय, ततः पर चार नक्षत्रों में अशुभ फल और अन्तिम चार नक्षत्रो में स्थापन से सौख्य होता है। इन सभी बातों को जानकर ही काष्ठादि ( गोरहा, लकड़ी या अन्य इन्धन ) की स्थापना करें।

इति मैथिलपण्डित-श्रीदेवचन्द्रझाविरचिते सविमर्श-'सुधा'व्याख्योपेते व्यावहारिक-ज्यौतिषसर्वस्वे मुहूर्त्तस्कन्धः समाप्तः ।

# अथ जातकस्कन्धः

रव्यादयो ग्रहाः सप्त तेजःपुञ्जाः खचारिणः ।
भ्रमन्तः स्वस्वकक्षासु दृश्यन्ते गगने सदा ॥ १ ॥
पूर्वामाशां व्रजन्तोऽपि प्रवहप्रेरिताः किल ।
पश्चिमस्यां दिशि सदा भ्रमन्त इव भान्ति ते ॥ २ ॥
अश्विन्यादीनि भान्येवं राशीन् मेषादिकानपि ।
स्वस्वगत्यानुगृह्यन्तीत्यतस्ते प्रथिता ग्रहाः ॥ ३ ॥
राहुकेतू अपि ग्रहौ तेजोहीनौ हि पापिनौ ।
विलोमगतिकौ षड्भान्तरितौ सूक्ष्मचारिणौ ॥ ४ ॥
इत्थं नवग्रहाः सर्वे महीतलगताः शुभाः ।
पदार्थान् विदधत्यात्मदृक्तेजोभिः प्रभावितान् ॥ ५ ॥

**सुधा**—रव्यादिक सातों ग्रह, जो तेजोमय तथा आकाशचारी हैं, अपनी-अपनी कक्षा में घूमते हुए आकाश में दीखते हैं । वे ग्रह अपनी-अपनी गति से पूर्व दिशा की ओर जाते हुए भी प्रवह वायु की प्रेरणा से पश्चिम दिशा में घूमते दिखलाई देते हैं ।

चूँकि अश्विन्यादि सत्ताइसों नक्षत्रों तथा मेषादि बारहों राशियों को वे ग्रह अपनी-अपनी गति से ग्रहण ( पकड़ लेते ) कर लेते हैं, अतः वे ग्रह कहलाते हैं ।

राहु-केतु भी तेजोहीन, पापी, विलोमगतिक ( उलटा चलने वाले ), सूक्ष्मचारी, एक-दूसरे से सदैव छः राशि की दूरी पर स्थित ग्रह हैं ।

इस प्रकार ये नव ग्रह पृथ्वी स्थित समस्त पदार्थों को अपनी-अपनी दृष्टि तथा तेज से प्रभावित करते हैं ।

**विमर्श**—भारतीय ज्यौतिष का सिद्धान्त है कि पृथ्वी स्थिर है, जिसके चारों ओर सभी ग्रह अपनी-अपनी कक्षा ( आकाशीय मार्ग में ) भ्रमण करते हैं । यह मत पाश्चात्य मत से बिलकुल विपरीत है, क्योंकि पाश्चात्य विद्वानों की राय में सर्वाधिक महत्तम बिम्ब वाले सूर्य ही स्थिर हैं, जिसकी ही चारों ओर पृथ्वी आदि घूमते हैं । पाश्चात्यों का तर्क है कि बड़े बिम्बों का परिभ्रमण छोटे बिम्ब के चतुर्दिक् कथमपि सम्भव नहीं है । भारतीय ज्यौतिष के प्रकाण्ड विद्वान् भास्कराचार्य ने इसका समाधान इस प्रकार किया है—

'मरुच्चलो भूरचला स्वभावतो
यतो विचित्रा वत वस्तुशक्तयः ।'

अर्थात् वायु स्वभावतः चल तथा पृथ्वी अचल है, क्योंकि सांसारिक वस्तुओं की शक्ति विचित्र होती है ।

भारतीय ज्यौतिषसिद्धान्तानुसार रविभ्रमण मार्ग को क्रान्तिवृत्त कहते हैं। इसमें तीस-तीस अंश वाले बारह टुकड़े मेषादि बारह राशियाँ हैं। सभी ग्रह अपनी-अपनी कक्षा में पूर्व दिशा की ओर भ्रमण करते हैं। किन्तु प्रवह वायु सभी को अपनी प्रवल शक्ति से पश्चिम की ओर अनुक्षण भ्रमण कराती है। इसीलिए ग्रहों का अस्त पश्चिम दिशा में ही दीखता है। यही कारण है कि अमावास्या को सूर्येन्दु के सङ्गम के बाद पूर्वाभिमुख चलने वाले दोनों में अधिकगतिक चन्द्रमा आगे बढ़ जाते हैं तो सूर्य पीछे रह जाते हैं। प्रवह वायु के प्रभाव से पीछे रहने वाले सूर्य का पहले पश्चिम में अस्त हो जाता है और आगे चलने वाले चन्द्रमा का बाद में अस्त होता है। इसीलिए द्वितीया को चन्द्रमा सूर्यास्त के बाद पश्चिम दिशा में दीखते हैं।

क्रान्तिवृत्त में जैसे बारह राशियों का स्थान है, उसी तरह वृत्त की दाहिनी और बाँई ओर अश्विन्यादि नक्षत्रों का भी स्थान उसी वृत्त में निहित हैं। कुछ नक्षत्र तो जैसे मघा, पुष्य, रेवती तथा शतभिषा क्रान्तिवृत्त में ही स्थित हैं। जो नक्षत्र क्रान्तिवृत्त के दक्षिण या उत्तर में स्थित हैं उनका भी स्थान क्रान्तिवृत्त में निश्चित है। अतः अपनी-अपनी गति से तत्तद् ग्रह उन-उन स्थानों में पहुँचने से तत्तद् राशिस्थ या तत्तत् नक्षत्रस्थ कहे जाते हैं। इसीलिए तत्तद् राशियों या नक्षत्रों को पकड़ने के कारण ही वे ग्रह कहलाते हैं। इन्हीं तथ्यों को ध्यान में रखकर मूल पंक्तियाँ लिखी गई हैं।

शशीनामुदयो लग्नं जन्मकाले भवेच्च यत्।
तद्गतास्तत्र दृष्ट्या वा सदसत्फलदा ग्रहाः॥ ६॥
नवग्रहेषु भौमार्कशनयोऽगुः शिखी तथा।
क्षीणेन्दुश्च सदा पापाः पापः पापयुतो बुधः॥ ७॥
शेषाः शुभग्रहाः सन्ति सौम्याऽसौम्याः शुभाऽशुभाः।
त्रिकोणेशाः सदा सौम्या असौम्यास्त्रिषडायपाः॥ ८॥

**सुधा**—राशियों का उदय ही लग्न कहलाता है। जन्म समय में लग्नस्थ सदसद् ग्रह अथवा लग्न को देखने वाले वे शुभाऽशुभ फल देते हैं।

ग्रहों में मंगल, शनि, सूर्य, राहु, केतु एवं क्षीणचन्द्र—ये पापग्रह हैं। पापयुक्त बुध भी पापग्रह होता है। शेष गुरु, शुक्र, पुष्टचन्द्र तथा पापरहित बुध शुभग्रह हैं। त्रिकोणेश लग्नपञ्चम नवम के अधिप सदैव शुभफलद होते हैं। त्रिषडायेश ( तीसरे, छठे तथा एकादश के स्वामी ) सदैव अशुभफलद होते हैं। इस प्रकार साधारणतः सौम्या-ऽसौम्यग्रह शुभाऽशुभ फलद होते हैं, किन्तु त्रिकोणेश असद् ग्रह भी शुभफलद और त्रिषडायेश शुभग्रह भी असत्फलदायक होते हैं।

## राशिस्वामिनः

रविचन्द्रौ तु राजानावेकैकभवनाधिपौ।
अन्ये पञ्चग्रहाः सर्वे द्विद्विराशीश्वराः स्मृताः॥ ९॥

सिंहस्याधिपतिः सूर्यः कर्कटस्य तु चन्द्रमाः ।
मेषवृश्चिकयोर्भौमः कन्यामिथुनयोर्बुधः ।। १० ।।
धनुर्मीनाधिपो जीवः शुक्रो वृषतुलाधिपः ।
नक्रकुम्भाधिपो मन्दो राशीनामधिपा इमे ।। ११ ।।
कन्या राहुगृहं प्रोक्तं केतोर्वेश्म तु मीनभम् ।

**सुधा**—सूर्य और चन्द्रमा ग्रहों के राजा हैं। जिन्होंने एक-एक ही राशि का स्वामित्व स्वीकारा है। तदनुसार सिंह सूर्य के अधिप और चन्द्रमा कर्क के अधिप हैं। शेष पाँचों ग्रह दो-दो राशियों के अधिप हैं। जैसे मेष-वृश्चिक का स्वामी मंगल, कन्या-मिथुन का बुध, धनु-मीन का गुरु, वृष-तुला का शुक्र तथा मकर-कुम्भ का स्वामी शनि हैं। राहु का घर कन्या और केतु का मीन है।

### ग्रहाणामुच्चनीचराशयः

रव्यादीनां क्रमान्मेषो वृषो नक्रश्च कन्यका ।। १२ ।।
कर्को झषस्तुला ज्ञेया ग्रहाणामुच्चराशयः ।
अंशैर्दशाग्निमनुयुक्तिथ्यक्षर्क्षनखैः क्रमात् ।। १३ ।।
परोच्चं तेषु तैरेव नीचं तत्सप्तमेषु वै ।
राहूच्चं मिथुनं ज्ञेयं नीचं तत्सप्तमं धनुः ।। १४ ।।
केतोर्धनुर्भवेदुच्चं नीचं मिथुनमुत्क्रमात् ।

**सुधा**—रव्यादिक सातों ग्रहों की उच्च राशियाँ क्रमशः मेष, वृष, मकर, कन्या, कर्क, मीन एवं तुला हैं। इन्हीं राशियों में क्रमशः १०, ३, २८, १५, ५, २७, २० अंशों पर उन उपर्युक्त सातों ग्रहों का परमोच्च स्थान हैं। राहु का मिथुन उच्च और धनु नीच एवं केतु का धनु उच्च और मिथुन नीच हैं अर्थात् राहु का उच्च-नीच केतु का उत्क्रम से नीचोच्च होते हैं।

### अथ ग्रहाणां मूलत्रिकोणसंज्ञा

विंशत्यंशाः सूर्यत्रिकोणमपरे गृहं हरौ ।। १५ ।।
वृषेऽग्निभागाश्चन्द्रस्य तुङ्गमन्ये त्रिकोणकम् ।
द्वादशांशा अजे भौमत्रिकोणमपरे गृहम् ।। १६ ।।
कन्या तिथ्यं शकास्तुङ्गमन्त्या दश गृहं विदुः ।
मध्यगाः पञ्चभागास्तु त्रिकोणाख्याः स्मृता बुधैः ।। १७ ।।
गुरोर्धनुषि दिग्भागास्त्रिकोणमपरे गृहम् ।
तुलार्धं तु मृगोर्मूलत्रिकोणमपरं गृहम् ।। १८ ।।
विंशत्यंशा घटे सौरित्रिकोणमपरे गृहम् ।
राहोर्मूलत्रिकोणं तु मीनभं कस्यचिन्मतम् ।। १९ ।।
कुम्भं केचिद् वदन्त्यन्ये केतोस्तत्सप्तमं स्मृतम् ।

**सुधा**—सिंह राशि में २० अंश तक सूर्य का मूलत्रिकोण शेष दश उनका स्वगृह है। वृष राशि में तीन अंश तक चन्द्रमा का उच्च शेषांश मूलत्रिकोण है। मेष राशि में बारह अंश तक मंगल का मूलत्रिकोण शेषांश उनका घर है। कन्या राशि में पन्द्रह अंश तक बुध का उच्च अन्तिम दश अंश उनका घर और मध्यवर्त्ती पाँच अंश मूलत्रिकोण है। धनु राशि में गुरु का दश अंश तक मूलत्रिकोण शेष बीस अंश उनका घर है। तुला राशि में शुक्र का पन्द्रह अंश तक मूलत्रिकोण शेष पन्द्रह अंश उनका घर है। कुम्भ राशि में बीस अंश तक शनि का मूलत्रिकोण शेष दश अंश उनका घर है। राहु का मूलत्रिकोण किसी के मत से मीन राशि और किसी के मत से कुम्भ राशि है। राहु के मूलत्रिकोण से सप्तम केतु का मूलत्रिकोण समझना चाहिए।

**ग्रहाणां नैसर्गिकमित्राऽमित्राणि**

रवेर्बुधः समः प्रोक्तो रिपू शुक्रशनैश्चरौ ।। २० ।।
अन्ये मित्राणि, चन्द्रस्य शुक्रज्ञौ सुहृदौ परे।
समाः, कुजस्य शत्रुर्ज्ञः समौ शुक्रशनैश्चरौ ।। २१ ।।
अन्ये तु सुहृदो ज्ञेया, बुधमित्रेऽर्कभार्गवौ।
चन्द्रोऽरिरन्यखेटास्तु समा निगदिता बुधैः ।। २२ ।।
गुरोर्बुधसितौ शत्रू सुहृदोऽन्ये समः शनिः।
सूर्यचन्द्रौ भृगोः शत्रू मित्रे बुधशनैश्चरौ ।। २३ ।।
समौ कुजगुरू ज्ञेयौ, शनेर्वाचस्पतिः समः।
सितज्ञौ सुहृदौ शेषाः शत्रवः परिकीर्त्तिताः ।। २४ ।।
राहोः शुक्रशनी मित्रे रिपवोऽर्केन्दुभूमिजाः।
केतोः शुक्रशनी शत्रू सुहृदोऽर्केन्दुभूमिजाः ।। २५ ।।
मित्राऽमित्रसमाश्चैते निसर्गजनिताः स्मृताः।

**सुधा**—सूर्य का बुध सम, शुक्र-शनि शत्रु, अन्य चन्द्र, कुज एवं गुरु मित्र हैं। चन्द्रमा के सूर्य तथा बुध मित्र, शेष सभी सम हैं। मंगल के बुध शत्रु, शुक्र-शनि सम, शेष सूर्य, चन्द्र तथा गुरु मित्र हैं। बुध के सूर्य-शुक्र मित्र, चन्द्रमा शत्रु एवं अन्य मंगल, गुरु तथा शनि सम हैं। गुरु के बुध-शुक्र शत्रु, शनि सम एवं शेष चन्द्रमा, मंगल तथा सूर्य मित्र हैं। शुक्र के सूर्य-चन्द्र शत्रु, बुध-शनि मित्र एवं शेष मंगल-गुरु सम हैं। शनि के गुरु सम, शुक्र-बुध मित्र, शेष सूर्य, चन्द्र तथा मंगल शत्रु हैं। राहु के शुक्र-शनि मित्र एवं सूर्य, चन्द्र तथा मंगल शत्रु हैं। केतु के शुक्र-शनि शत्रु और सूर्य, चन्द्र तथा मंगल मित्र हैं।

ग्रहों के उपर्युक्त मित्रामित्रसमत्व नैसर्गिक हैं।

**स्पष्टार्थ चक्र**

| ग्रह | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मित्र | चं. मं. गु. | सू. बु. | सू. चं. गु. | सू. शु. | सू. चं. मं. | बु. श. | बु. शु. | शु. श. | सू. चं. मं. |
| शत्रु | श. शु. | × | बुध | चन्द्र | बु. शु. | च. सू. | सू. चं. मं. | सू. चं. मं. | शु. श. |
| सम | बु० | मं. गु. शु. श. | शु. श. | मं. गु. श. | श. | मं. गु. | गु. | — | — |

**अथ ग्रहाणां तात्कालिकमित्राऽमित्रे**

तत्काले सहजस्वान्त्यदशमायसुखस्थिताः ॥ २६ ॥
ग्रहाः स्युः सुहृदोऽन्यत्र संस्थिताः शत्रवः स्मृताः ।

**सुधा**—किसी ग्रह के अपने स्थान ( जिस राशि में ग्रह स्थित हो ) से २।३।४। १०।११।१२ स्थानों में स्थित ग्रह तात्कालिक मित्र, शेष १।५।६।७।८।९ स्थानस्थ ग्रह तात्कालिक शत्रु होते हैं ।

वराहमिहिर ने भी कहा है—

'तत्कालं च दशायबन्धुसहजस्वान्त्येषु मित्रं स्थिताः' ।

**पञ्चधा मैत्री**

मित्रसत्त्वे तूभयत्राऽधिमित्रत्वमुदीरितम् ॥ २७ ॥
शत्रुत्वे चाधिशत्रुत्वं समे शत्रौ च शत्रुता ।
समे मित्रे च मित्रत्वं मित्रे शत्रौ समः स्मृतः ॥ २८ ॥
विचिन्त्य सकलं चैतद् गणकः फलमादिशेत् ।

**सुधा**—नैसर्गिक तथा तात्कालिक दोनों में मित्रता रहने पर अधिमित्रत्व, दोनों में शत्रुता रहने पर अधिशत्रुत्व, एकत्र सम और अपरत्र मित्रत्व रहने पर मित्रत्व, एकत्र सम और अन्यत्र शत्रु होने पर शत्रुत्व, एकत्र मित्रत्व एवं अन्यत्र शत्रुत्व रहने पर समत्व समझना चाहिए । इस प्रकार ग्रहों का मित्रामित्रत्व समत्व, अधिमित्रत्व, अधिशत्रुत्व विवेचन करके ही फलादेश करना चाहिए ।

**ग्रहाणां स्वरूपम्**

रविरल्पकचः पित्तप्रकृतिश्चन्द्रमाः किल ॥ २९ ॥
बहुवातकफो भौमः पित्तप्रकृतिकः स्मृतः ।
कफवातपित्तयुक्तो बुधो हास्यरुचिस्तथा ॥ ३० ॥
गुरुः कफात्मको धीमान् सर्वशास्त्रविशारदः ।
शुक्रः कफानिलयुतः काव्यकृद् वक्रमूर्धजः ॥ ३१ ॥

क्रुशदीर्घतनुः शौरिर्वातप्रकृतिकस्तथा ।
वातप्रकृतिकौ ज्ञेयौ राहुकेतू भयङ्करौ ।। ३२ ।।

**सुधा**— सूर्य पित्तप्रकृतिक तथा अल्प केशधारी हैं। चन्द्रमा बहुत कफ-वात-प्रकृतिक, मंगल पित्तप्रकृतिक, बुध त्रिदोषयुक्त तथा हास्यरसप्रेमी, गुरु कफात्मक, बुद्धिमान् तथा सर्वशास्त्रज्ञ होते हैं। शुक्र कफ-वातप्रकृतिक, काव्यकर्त्ता एवं घुँघराले केश वाले होते हैं। शनि दुर्बल, लम्बा शरीर वाला तथा वातप्रकृतिक होते हैं। राहु-केतु दोनों भयङ्कर वातप्रकृति वाले होते हैं।

### ग्रहाणां पुंस्त्वादिनिरूपणम्

पुंग्रहा भौमगुर्वर्काः स्त्रीग्रहाविन्दुभार्गवौ ।
क्लीबौ बुधशनी प्रोक्तौ जातकेषु विशेषतः ।। ३३ ।।

**सुधा**—मंगल, गुरु तथा सूर्य पुंग्रह, चन्द्रमा तथा शुक्र स्त्रीग्रह और बुध एवं शनि नपुंसक ग्रह कहे जाते हैं।

### ग्रहाणां वर्णज्ञानम्

गुरुशुक्रौ सूर्यभौमौ शशिसौम्यौ शनिस्तथा ।
ब्राह्मणक्षत्रियविशः शूद्रश्चेति यथाक्रमम् ।। ३४ ।।

**सुधा**—गुरु-शुक्र ब्राह्मण, सूर्य-मंगल क्षत्रिय, चन्द्र-बुध वैश्य तथा शनि शूद्र वर्ण के होते हैं।

### ग्रहाणामुच्चादिस्थानबलम्

स्वोच्चे पूर्णं बलं प्रोक्तं त्रिकोणे पादवर्जितम् ।
स्वर्क्षेऽर्धं मित्रभवने पादमात्रं बलं स्मृतम् ।। ३५ ।।
पादार्धं समभे प्रोक्तं वियन्नीचास्तशत्रुभे ।
तद्वदेवाऽशुभं ब्रूयाद् व्यत्ययेन विचक्षणः ।। ३६ ।।

**सुधा**—ग्रह अपने उच्च में पूर्ण बल, मूलत्रिकोण में पूर्णबल का त्रिगुण चतुर्थांश, अपने घर में आधा, मित्रभवन में चतुर्थांश बल, सम राशि में अष्टमांश बल वाले होते हैं। नीचभवन, अस्त या शत्रु भवन में शून्य बल समझना चाहिए।

इसी तरह उच्चादि उपर्युक्त स्थानों में वैपरीत्य से अशुभप्रद बल भी समझना चाहिए।

### स्पष्टार्थ चक्र

शुभबल

| उच्च | मूलत्रिकोण | स्वगृह | मित्रगृह | समगृह | नीच. अस्त तथा शत्रु. |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ७५ | ५० | २५ | १२५० | ० |

अशुभबलं

| उच्च | मूलत्रिकोण | स्वगृह | मित्रगृह | समगृह | नी. श. अस्त |
|---|---|---|---|---|---|
| ० | १२५० | २५ | ५० | ७५ | १·०० |

**ग्रहाणां दृष्टिस्थानानि**

पश्यन्ति सप्तमं सर्वे पूर्णदृष्टचा तथा क्रमात् ।
शनिजीवकुजाः त्र्यंशत्रिकोणचतुरष्टमान् ।। ३७ ।।
एकद्वित्रिपाददृष्टचा त्र्यंशादीनखिला ग्रहाः ।
स्वस्वस्थानानि पश्यन्ति प्रयच्छन्ति तथा फलम् ।। ३८ ।।

**सुधा**—सभी ग्रह अपने-अपने स्थान से सप्तम स्थान पर पूर्ण दृष्टि रखते हैं। शनि, गुरु तथा मंगल क्रमशः त्र्यंश ( ३।१० ), त्रिकोण ( ९।५ ), चतुरस्र ( ४।८ ) पर भी पूर्ण दृष्टि रखते हैं। साथ ही सभी ग्रह अपने-अपने स्थान से ३।१० को एकपाद दृष्टि से, ९।५ को द्विपाद दृष्टि से, ४।८ को त्रिपाद दृष्टि से भी देखते हैं और तदनुसार ही फल भी देते हैं।

मुहूर्तचिन्तामणिकार ने भी कहा है—

'त्र्याशं त्रिकोणं चतुरस्रमस्तं पश्यन्ति खेटाश्चरणाभिवृद्धचा ।
मन्दो गुरुर्भूमिसुतः परे च क्रमेण सम्पूर्णदशश्च वेद्याः' ।।

**स्पष्टार्थ चक्र**

| ग्रह | सू० | चं० | मं० | बु० | गु० | शु० | श० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पूर्णदृष्टि | ७ | ७ | ७ ४।८ | ७ | ७ ९।५ | ७ | ७ ३।१० |
| एकपाददृष्टि | ३।१० | ३।१० | ३।१० | ३।१० | ३।१० | ३।१० | × |
| द्विपाददृष्टि | ९।५ | ९।५ | ९।५ | ९।५ | × | ९।५ | ९।५ |
| त्रिपाददृष्टि | ४।८ | ४।८ | × | ४।८ | ४।८ | ४।८ | ४।८ |

**राहोर्दृष्टिस्थानानि**

सुते नवान्त्यमदने पूर्णदृष्टिरगोः स्मृता ।
द्वितीये दशमे गेहे चार्धदृष्टिः सुनिश्चिता ।। ३९ ।।
षष्ठे तृतीये भवने पाददृष्टिः प्रकीर्तिता ।
स्वकीये भवने तस्य पूर्णान्धत्वमुदीरितम् ।। ४० ।।

**सुधा**—अपने से पञ्चम, नवम, द्वादश एवं सप्तम पर राहु की पूर्णदृष्टि, दूसरे और दशवें पर अर्धदृष्टि, छठे तथा तीसरे पर पाददृष्टि और स्वस्थान में पूर्णान्धता होती है।

### अथ ग्रहाणां तात्कालिकीकरणम्

दिनाद्यमन्तरं यच्च मिश्रमानेष्टकालयोः।
ऋणं धनं च विज्ञेयमिष्टकाले गतैष्यके॥ ४१॥
तदन्तरं तु गुणितं ग्रहभुक्त्या हृतं च तत्।
खरसैर्लब्धमंशाद्यं चालनं फलमुच्यते॥ ४२॥
शोध्यं योज्यं मिश्रमान-कालिकेषु ग्रहेषु तत्।
तात्कालिकग्रहा वामं पाते वक्रखगेऽपि च॥ ४३॥
नक्षत्रयातभोगाभ्यामिन्दुं संसाधयेद् बुधः।

**सुधा**—मिश्रमानकाल तथा इष्टकाल में जो दिनादिक अन्तर हो उसे मिश्रमानकाल से इष्टकाल को पहले रहने की स्थिति में ऋण और मिश्रमानकाल से इष्टकाल को बाद में रहने की स्थिति में धन समझना चाहिए। उस दिनादिक अन्तर को ग्रहगति से गुणा कर साठ ( ६० ) से भाग देने पर जो अंशादिक लब्धि आवे उसे चालन फल समझें। उस चालन फल को मिश्रमानकालिक ग्रहों में ऋण-धन करें। मिश्रमानकाल से पहले यदि इष्टकाल हो तो ऋण, अन्यथा धन करें। राहु तथा वक्री ग्रह में धन को ऋण तथा ऋण को धन करें तो तात्कालिक ग्रह हो जायेंगे।

चूंकि अधिकतर पञ्चाङ्गों में मिश्रमानकालिक ग्रह बने रहते हैं, अतः मिश्रमानकाल और इष्टकाल का अन्तर करना चाहिए। ग्रहलाघवीय पञ्चाङ्ग में जहाँ प्रातःकालिक ग्रह बने रहते हैं, वहाँ इष्टकाल तथा उस प्रातःकाल का ही अन्तर लेना चाहिए। इस प्रकार चन्द्रातिरिक्त सभी ग्रहों को जन्मकालिक ग्रह बनाये जाते हैं। चूंकि चन्द्रमा अधिकगतिक ग्रह है, अतः उपर्युक्त रीति से चन्द्रानयन में अधिक स्थूलता की सम्भावना से भयात भभोग द्वारा ही उनका आनयन आपेक्षिक सूक्ष्म होता है।

चन्द्रानयन की विधि इस प्रकार है—

'भयातं भोगविहृतं गतर्क्षाङ्कसमन्वितम्।
खवेदगुणितं भक्तं त्रिभिरंशादिकः शशी'॥

अर्थात् भयात को भभोग से भाग देने पर जो लब्धि आवे उसमें गत नक्षत्र संख्या को जोड़कर योगफल को ४० से गुणा करें और गुणन फल में तीन से भाग देने पर अंशादिक चन्द्रमा होते हैं। वस्तुतः यह रीति 'खषड्घ्नं भयातं भभोगोद्धृतमि'त्यादि का ही रूपान्तर है। इस प्रकार जन्मकालिक स्पष्ट चन्द्रमा का भी आनयन करना चाहिए।

उपर्युक्त सभी बातों का स्पष्टीकरण उदाहरण के द्वारा ही सम्भव है, अतः एक उदाहरण के द्वारा इसे स्पष्ट करना चाहूँगा।

**उदाहरण**—विक्रम संवत् २०३७ शालिवाहन शकाब्द १९०२, सन् १३८८ साल ख्रीष्टाब्द १९८० दिनाङ्क ६ अक्टूबर की रात में स्टैण्डर्ड टाइम ११ घ० ३२ मि० पर किसी शिशु का मधुबनी बिहार में जन्म हुआ है।

प्रथमतः स्थानीय समय जानने के जिए स्टैण्डर्ड टाइम में देशान्तर तथा वेलान्तर संस्कार करना आवश्यक होता है। तदनुसार मधुबनी का देशान्तर धनात्मक १४ मि० २८ से० है और ६ अक्टूबर को धनात्मक वेलान्तर १२ मि० और ० से० है, जिन्हें स्टैण्डर्ड टाइम में जोड़ने से ११ घ० ३२ मि+१४ मि० २८ से०+१२ मि० ० से० =११ घ० ३२ मि०+२६ मि० २८ से०=११ घ० ५८ मि० २८ से० आता है। अर्थात् १९८० के ६ अक्टूबर की रात में स्थानीय समय ११ घ० ५८ मि० २८ से० पर शिशु का जन्म हुआ। इसे घटी-पल-विपल के रूप में परिपात करने के लिए उस दिन के सूर्यास्त समय ५।५० मि० को जन्मसमय में घटाने से ११।५८।२८—५।५०।० =६ घ० ८ मि० २८ से०=सूर्यास्त से जन्मसमय तक।

चूँकि ढाई घड़ी का एक घंटा, ढाई पल का एक मिनट तथा ढाई विपल का एक सेकेण्ड होता है, अतः सूर्यास्त से जन्मसमय तक ६ घ० ८ मि० तथा २८ से० को ढाई से गुणा करने पर घटी-पल-विपल होना स्वाभाविक है। अतः ( ६ घ० ८ मि० २८ से० ) $\times \frac{५}{२}$ =१५।२१ घटी-पल। इसमे दिनमान २९ घड़ी १२ पल जोड़ने पर १५।२१+२९।१२=४४ घटी और २३ पल=घटचादि इष्टकाल।

किसी भी जन्मकुण्डली के निर्माण में भयात तथा भभोग का बड़ा महत्त्व होता है, क्योंकि महादशा, अन्तर्दशा आदि इन्हीं दोनों के सहारे बनते हैं। भयात का तात्पर्य होता है—जन्मकालिक नक्षत्र का जन्मसमय में व्यतीत घटी-पलादि। भभोग का तात्पर्य होता है—जन्मकालिक नक्षत्र का समस्त मान।

प्रस्तुत उदाहरण में शिशु का जन्मनक्षत्र पूर्वफल्गुनी है। नक्षत्र का मान पञ्चाङ्ग में ५८।० है। पूर्वफल्गुनी के पूर्व नक्षत्र मघा को अन्त से जन्मसमय तक पूर्वफल्गुनी का व्यतीत भाग ही भयात कहलायेगा। पूर्वफल्गुनी के पूरे मान को भभोग कहेंगे। भयात एवं भभोग साधन के लिए निम्न प्राचीन पथ अत्यन्त प्रसिद्ध है। इन पंक्तियों को पूर्णतः अभ्यस्त कर लेना चाहिए। यथा—

'गतर्क्षनाडीखरसेषु शुद्धा सूर्योदयादिष्टघटी सुयुक्ता।
भयातसंज्ञा भवतीह तस्य निजर्क्षनाडीसहितो भभोगः॥
नक्षत्रमानादधिकं यदीष्टं तच्चेष्टमानात् पतितं भयातम्।'

इनका आशय है कि जिस नक्षत्र में जातक का जन्म हो उससे पूर्व नक्षत्र के घटचादि को ६० में घटाकर शेष में सूर्योदय से जन्मसमय तक काल ( इष्टघटी ) को जोड़ दें तो भयात और उसी शेष में वर्त्तमान नक्षत्र के घटी-पल को जोड़ने से भभोग

बन जाता है। यदि नक्षत्रमान से इष्टकाल अधिक हो तो इष्टकाल में नक्षत्रमान को घटाने से ही भयात बन जायेगा।

प्रस्तुत उदाहरण में जन्मनक्षत्र पूर्वफल्गुनी है, अतः विगत नक्षत्र के पञ्चाङ्गस्थ मान ५३।१७ को ६० में घटाने पर शेष = ६।४३। इसमें इष्टकाल जोड़ने से ६।४३ + ४४।३३ = ५१।१६ = भयात घटी-पल। एवं उसी शेष ६।४३ में वर्त्तमान पूर्वफल्गुनी नक्षत्रमान ५८।० जोड़ने पर ६।४३ + ५८।० = ६४।४३ = भभोग।

इसके बाद जन्म के समय का तर्कित लग्न या पञ्चाङ्गस्थ दैनिक लग्न के सहारे लग्न तथा पञ्चाङ्गस्थ दैनिक या साप्ताहिक स्पष्ट ग्रहों के सहारे जन्मकालिक स्पष्ट ग्रहों को जन्माङ्गचक्र में रखना चाहिए। मिथिलाञ्चल में जन्माङ्गचक्र के ऊर्ध्वस्थ राशि को मेष तथा लग्नराशि में 'ल' लिख दिया जाता है। मिथिलेतराञ्चल में चक्र के ऊर्ध्वस्थ राशि में लग्नराशि का अङ्क और आगे के कोष्ठों में अग्रिम अङ्कों को लिखा जाता है। इसके बाद पञ्चाङ्ग के सहारे सभी ग्रहों का विन्यास चक्र के कोष्ठों में किया जाता है।

प्रस्तुत उदाहरण में दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालयीय पञ्चाङ्गस्थ दैनिक लग्न के सहारे जन्म के समय मिथुन लग्न तथा पञ्चाङ्गस्थ दैनिक स्पष्ट ग्रहों के सहारे जन्माङ्गचक्र में सभी ग्रहों को विन्यस्त कर दिया गया तो निम्नाङ्कित जन्माङ्गचक्र बनेंगें।

**मिथिलाञ्चलप्रचलित**

पद्धत्यनुसार जन्माङ्गचक्र




उपर्युक्त सग्रह जन्माङ्गचक्र लिखने के बाद निम्नलिखित विवरण देना चाहिए—

'आदित्यादिग्रहाः सर्वे नक्षत्राणि च राशयः।
आयुः कुर्वन्तु ते नित्यं यस्यैषा जन्मपत्रिका'॥

शुभ संवत् २०३७ शालिवाहनशकाब्दाः १९०२, सन् १३८८ साल दि० ६।१०।१९८० ई० आश्विन कृष्ण त्रयोदशी तिथि दण्डादि ५३।१२॥ पूर्वफल्गुनी नक्षत्र दण्डादि ५८।०॥ शुभयोग दण्डादि १३।५५ तदुपरि शुक्लयोगः॥ गरकरणदण्डादि २१।३५ तदुपरि वणिजकरणम्। दिनमानम् २९।१२ चन्द्रवासरे श्रीसूर्ययुक्तकन्यां

शकाद्याः १९।३३।११।। श्रीमन्मार्त्तण्डमण्डलार्धोदयादिष्टघटचः ४४।३३।। एतस्मिन् समये तर्कितमिथुनलग्नोदये अमुकवंशोद्भव श्रीमदमुकशर्मात्मज श्रीमदमुकशर्मणो गृहे तद्धर्मपत्न्यां स्वेष्टदेवद्विजगुरुप्रसादादुभयकुलानन्दकरः प्रथमः ( द्वितीयो वा ) पुत्रो जातः ।

**मिथिलेतराञ्चलप्रचलित**

पद्धत्यनुसार जन्माङ्गचक्र




तदेतस्य शतपदचक्रानुसारेण पूर्वफल्गुनीनक्षत्रस्य चतुर्थचरणे जनुष्ट्वात् ऊकारस्वरयुक्तं टकाराद्यक्षरं 'टूकन' इति राशिनाम । उल्लापने तु पित्रोर्यथारुचि ।

बालोऽसौ सिंहराशिः, क्षत्रियवर्णः, मूषकयोनिः, मनुष्यगणः, मध्यनाडीति विवाहादिशुभे विचिन्त्यम् ।

भयातम् = ५१।१६, भभोगः ६४।४३ जातकस्य शुभं भूयात् ।

तदनन्तर जन्मकालिक स्पष्टग्रह-साधन के लिए पूर्वलिखित 'ग्रहाणां तात्कालिकीकरणम्' शीर्षक—

दिनाद्यमन्तरं यच्च मिश्रमानेष्टकालयोः ।
ऋणं धनं च विज्ञेयमिष्टकाले गतैष्यके' ।।

आदि पद्यों के द्वारा सभी ग्रहों का चालन फल लाकर मिश्रमानकालिक ग्रहों में ऋण-धन करने पर जन्मकालिक सगतिक ग्रह ले आना चाहिए ।

तात्कालिक स्पष्ट ग्रह जानने के लिए दरभङ्गा संस्कृत विश्वविद्यालयीय पञ्चाङ्ग, वाराणसेय हिन्दूविश्वविद्यालयीय पञ्चाङ्ग तथा काशीविश्वनाथ पञ्चाङ्ग अधिक उपयुक्त हैं । इन पञ्चाङ्गों में दैनिक स्पष्ट ग्रह मिश्रमानकालिक अथवा उदयकालिक स्पष्ट ग्रह बने रहते हैं । जिन पञ्चाङ्गों में साप्ताहिक मिश्रमानकालिक स्पष्ट ग्रह बने रहते हैं उनमें मिश्रमान तथा इष्टकाल का अन्तर दिन-घड़ी-पल में होगा, किन्तु इन विश्वविद्यालयीय पञ्चागों में दैनिक स्पष्ट ग्रह बने रहने के कारण वह अन्तर दण्डपलात्मक मात्र होगा । सभी ग्रहों की दैनिक स्पष्टगति भी ज्ञात रहती है, क्योंकि अद्यतनश्वस्तन ग्रहों का अन्तर ही स्पष्टगति होगी । इस प्रकार स्पष्टगति तथा मिश्रमान इष्टकाल के अन्तर ज्ञान से ६० घटी ( अहोरात्रि ) में यदि आनीत कलात्मक स्पष्ट-

गति हो तो मिश्रमानेष्टकालान्तर क्या होगा ? इस अनुपात से कला-विकलात्मक चालन फल आयेगा, जिसे मिश्रमानकालिक ग्रहों में ऋण-धन—मिश्रमानकाल से इष्टकाल के पहले रहने पर ऋण और बाद में रहने पर धन—करने पर तात्कालिक स्पष्टग्रह हो जायेंगे। यहाँ सूर्य की स्पष्टगति ५९।२७ है।

ग्रह की वक्रता या राहु-केतु में विपरीत अर्थात् ऋण-धन के स्थान में धन-ऋण करना चाहिए।

प्रस्तुत उदाहरण में इष्टकाल=४४।३३, मिश्रमानकाल ४४।३६ है। दोनों का अन्तर ० दण्ड तथा ३ पल होगा, अतः सूर्य का चालन फल $\frac{(५९।२७)(०।३)}{६०}$ =

(५९।२७)×०=०।०

(५९।२७)×३=१७७।८१

योग=०।१७८।८१। इसमें ६० से भाग देने पर ०।२''।५८''। इसे मिश्रमानकालिक सूर्य में घटाने पर जन्मकालिक स्पष्ट सूर्य=५।१९।३३।१४''—२''।५८''' =५।१९°।३३'।११''।

इसी तरह ०।३ दण्ड-पलात्मक अन्तर से भौमादि सभी ग्रहों की स्पष्टगति को उपर्युक्त रीति से गुणन तथा ६० से भाग देने पर सभी ग्रहों के चालन फल आ जायेंगे। उसके बाद मिश्रमानकालिक तत्तद् ग्रहों में घटाने से जन्मकालिक स्पष्टग्रह होंगें।

चूंकि अद्यतन-श्वस्तन स्पष्ट ग्रहों का अन्तर ही स्पष्टगति होती है, अतः भौमादि स्पष्टग्रहों की स्पष्टगति पञ्चाङ्ग के सहारे ज्ञात कर निम्नाङ्कित रूप में लिख रहा हूँ—

मंगल की स्पष्टगति =४२'।१०''
बुध की स्पष्टगति =९९'।०६''
गुरु की स्पष्टगति =१२'।५३''
शुक्र की स्पष्टगति =६९'।५६''
शनि की स्पष्टगति =७'।४०''
राहु-केतु की स्पष्टगति=३'।११''

इन स्पष्टगतियों से मिश्रमानकालेष्ट कालान्तर ०।३ को गुणन तथा ६० से भाग देने पर कला-विकलात्मक ऋण चालन फल होंगें। गुणन उपर्युक्त विधि (गोमूत्रिका क्रम) से ही करना चाहिए। जैसे मंगल का चालन फल=

$\frac{(४२।१०)\ (०।३)}{६०}$ = (४२।१०)×०=०।०

(४२।१०).३=१२६।३०

योग=०।१२६।३०

इसमें ६० से भाग देने पर=०।२''।६''=मंगल का ऋण चालन फल। इसे मिश्रमानकालिक स्पष्ट मंगल में घटाने पर ७।२°।६'।३५''−२''।६''=७।२।६।३२''।५४'' =जन्मकालिक स्पष्ट मंगल।

इसी तरह बुध का चालन फल $= \frac{(९६।०६)(०।३)}{६०}$

(९६।०६) × ० = ०।०

(९६।०६) ३ = २८८।७।८

०।२८८।१८ = ४'।४८''।१८''

इसमें ६० से भाग देने पर = ०।४''।४८'' = बुध का चा० फ०। इसे मिश्रमान-कालिक स्फुट बुध में घटाने से ६।१५·।१५'।३९''−०।४''।४९'' = ६।१५·।१५'।३४''। ११'' = जन्मकालिक स्पष्ट बुध।

इसी तरह स्पष्ट गुरु का चालन फल =

$\frac{(१२।५३)(०।३)}{६०}$ = (१२।५३)० = ०।०

(१२।५३) ३ = ३६।१५९

योग = ०।३८।३९

इसमें ६० से भाग देने पर ०'।३८''।३९''। इसे मिश्रमानकालिक गुरु में घटाने पर ५।३।१७'।९''−०''।३९''। = ५।३।१७'।८'' = जन्मकालिक स्पष्ट गुरु।

इसी तरह शुक्र का चालन फल = $\frac{(६९।५६)(०।३)}{६०}$ =

(६९।५६) × ० = ०।०

(६९।५६) × ३ = १०७।१६८

योग = ०।२०९।४८

इसमें ६० से भाग देने पर ०'।३''।२९'''।४८'''' = ३''।० इसे मिश्रमानकालिक शुक्र में घटाने पर ४।९।२५।१२''−०।३''।

= ४।९·।२५'।९'' = जन्मकालिक स्पष्ट शुक्र।

इसी तरह शनि का चालन फल = $\frac{(७।४०)(०।३)}{६०}$

= (७।४०) × ० = ०।०

(७।४०) ३ = २१।१२०

योग = ०'।२३''।०'''

इसमें ६० से भाग देने पर ०'।०''।२३'''। इसे मिश्रमानकालिक शनि में घटाने पर ५।९।११'।१६''—०'।०''।२३'''

= ५।९।११'।१५''।३७''' = जन्म का स्पष्ट शनि।

केतु का चालन फल = $\frac{(३।११)(०।३)}{६०}$ = ०।०

९।३३

०।९।३३

इसमें ६० से भाग देने पर ०।०''।९'''।३३''''। इसे मिश्रमानकालिक केतु में जोड़ने पर ९।२५।३८'।५''।०''' + ०''।९''' = ९।२५।३८।५''।९''' । स्पष्टकेतु (जन्मकालिक ) = ९।२५।३८।५'' । चूँकि राहु-केतु का अन्तर ६ राशि का सतत रहता है अतः जन्मकालिक राहु = ३।२५।३८'।५'' ।

स्पष्ट चन्द्रमा के आनयन के लिए उपर्युक्त विधि नहीं अपना कर नीलकण्ठी का 'खषड्घ्नं भयातं भभोगोद्धृतमि'त्यादि का संक्षिप्त रूप 'भयातं भोगविहृतं गतर्क्षाङ्कसमन्वितम् । खवेदगुणितं भक्तं त्रिभिरंशादिकः शशी' ।। इसे ही अपनाना चाहिए । इसका तात्पर्य पहले भी दिया जा चुका है, फिर भी भयात को भभोग से भाग देकर गत नक्षत्र का अङ्क जोड़ दें । योगफल को ४० से गुणा कर तीन से भाग दे तो अंशादिक चन्द्रमा होते हैं ।

इसके अनुसार भयात ५१।१६ में भभोग ६४।४३ से भाग देने पर लब्धि = ०।४७।३१ । इसमें गत नक्षत्र १० जोड़ने से १०।४७।३१ हुए । इसे ४० से गुणा कर तीन से भाग देने पर—

$$\frac{(\text{१०।४७।३१})\,\text{४०}}{\text{३}} = \frac{\text{४००।१८८०।१२४०}}{\text{३}} = \frac{\text{४३१।४०।४०}}{\text{३}} =$$

१४३।५३'।३३'' = रा. ४।२३।५३।३३ = स्फुटचन्द्र

'खखाभ्राष्टवेदा भभोगेन भक्ताः' के अनुसार—

$$\text{चन्द्रस्पष्टगति} = \frac{\text{४८०००}}{\text{भभोग}} = \frac{\text{४८००० × ६०}}{\text{३८८३}} = \frac{\text{२८८००००}}{\text{३८८३}} =$$

७४१'।४२'' = चन्द्रस्पष्टगति ।

तात्कालिकाः स्फुटग्रहाः सगतिकाः

| | | | |
|---|---|---|---|
| सू० | ५।१९।३३।११ | गतिः | ५९।२७ |
| चं० | ४।२३।५३।३३ | गतिः | ७४१।४२ |
| मं० | ७।२।६।३३ | गतिः | ४२।१० |
| बु० | ६।१५।१५।३४ | गतिः | ९६।०६ |
| गु० | ५।३।१७।०८ | गतिः | १२।५३ |
| शु० | ४।९।२५।९ | गतिः | ६९।५६ |
| श० | ५।९।११।१५ | गतिः | ७।४० |
| रा० | ३।२५।३८।५ | गतिः | ३।११ |
| के० | ९।२५।३८।५ | गतिः | ३।११ |

प्रस्तुत उदाहरण में मिश्रमान तथा इष्टकाल का अन्तर तीन पल मात्र है । अतः चालन फल लाने में अधिक सुविधा हुई है । जहाँ दोनों का अन्तर घटी-पल के रूप में रहे या जहाँ साप्ताहिक स्पष्ट ग्रह बने रहते हैं, जैसे दोनों का अन्तर = ३दि.।१५घ.।२५प. हो तो उपर्युक्त गोमूत्रिका विधि से ही चालन फल लाकर पञ्चाङ्गस्थ स्पष्ट ग्रह में धन-ऋण करने से जन्मकालिक स्पष्ट ग्रह बनाना चाहिए ।

जैसे ग्रहगति = ५'।२५'' हो तो

चालन फल = ( ३।१५।२५ ) ५ = १५'।७५''।१२५

( ३।१५।२५ ) २५ = ७५।३७५।६२५·

१५।१५०।५००।६२५

= १७'।३८''। इसमें ६० से भाग देने पर ०।१८। इसे ग्रह में धन-ऋण या ऋण-धन करने से जन्मकालिक स्पष्ट ग्रह होंगे।

सगतिक स्पष्ट ग्रह बनाने के बाद बहुधा चन्द्रकुण्डली दी जाती है। चन्द्रकुण्डली में कोई विशेषता नहीं होती प्रत्युत जन्मकुण्डलीस्थ चन्द्रमा को चक्र के ऊर्ध्वस्थ कोष्ठ में रखकर अन्य ग्रहों को यथावत् रख दिया जाता है। उद्देश्य यही रहता है कि चन्द्रमा पर से विचारणीय विषय सौविध्यपूर्वक जाना जा सके। अतः चन्द्रकुण्डली आगे देखिए—

चन्द्रकुण्डली




इस प्रकार चन्द्रकुण्डली देने के बाद ससन्धि द्वादश भाव तथा होरालग्न का बनाना आवश्यक होता है। होरालग्न आयुविचार में आवश्यक तत्त्व समझा जाता है। ससन्धि भावों के आनयन के अनन्तर भावफल दिये जायेंगे।

भाव बारह होते हैं; यथा—१. तनु, २. धन, ३. सहज, ४. सुहृद्, ५. सुत, ६. रिपु, ७. जाया, ८. मृत्यु, ९. धर्म, १०. कर्म, ११. आय तथा १२. व्यय।

तनु भाव से शरीर तथा भाग्य का; धन भाव से धन-सम्पत्ति का; सहज भाव से भाई-बहिन का; सुहृद् भाव से मित्र, मातृ, वाहन आदि का; सुत भाव से सन्तान, विद्या का; रिपु ( षष्ठ ) भाव से शत्रु, रोग, मातुल का; जाया भाव से पत्नी का; अष्टम भाव से मृत्यु एवं आयु का; नवम भाव से भाग्य का; दशम भाव से राज्य, पिता का; आय ( एकादश ) भाव से लाभालाभ का तथा व्यय ( बारहवें ) भाव से साधारण व्यय एवं शारीरिक व्यय का भी विचार किया जाता है। अतः भावों का आनयन आवश्यक होता है।

उपर्युक्त बारहों भावों के साधन के लिए सर्वप्रथम तनु तथा दशम भाव का

आनयन आवश्यक होता है। दोनों में छः-छः राशि जोड़ने से सातवें तथा चौथे भावों का ज्ञान हो जाता है। इस तरह प्रथम, चतुर्थ, सप्तम तथा दशम भावों के सहारे शेष सभी भावों तथा बारहों सन्धियों का भी ज्ञान हो जाता है।

**प्रथमलग्नसाधनविधिः**

स्फुटोऽर्कः सायनः कार्यो भुक्तभोग्यांशकाश्च ये ॥ ४४ ॥
स्वीयोदयगुणास्त्रिंशद्भक्ता कालास्तदाह्वयाः।
अभीष्टनाडीपलतो भोग्यकालान् विशोधयेत् ॥ ४५ ॥
ततश्चाग्रिमराशीनां स्वोदयांश्चाथ शेषकम्।
त्रिंशता गुणितं भक्तमशुद्धोदयतः फलम् ॥ ४६ ॥
लवाद्यं सहितं मेषादिकैः शुद्धैस्तु राशिभिः।
भुक्ते विधौ भुक्तकालान् षष्टिशुद्धेष्टकालतः ॥ ४७ ॥
विशोध्य गतराशीनां स्वोदयांस्तत्र शोधयेत्।
लवाद्यं तु फलं शुद्धमशुद्धाजादिराशितः ॥ ४८ ॥
अयनांशविहीनं तत् स्फुटं लग्नं प्रजायते।
षड्राशिसहितं तच्च सप्तमं भवनं मतम् ॥ ४९ ॥

**सुधा**—जिस समय स्फुटलग्न साध्य हो उस समय के स्पष्ट सूर्य में अयनांश जोड़ देने से वह सायन सूर्य हो जायगा। सायनार्क के भुक्त या भोग्य अंशादि को उस राशि के स्वोदय मान से गुणा कर तीस से भाग दें तो लब्धि ( पलात्मक ) भुक्त या भोग्य काल कहलाता है। भोग्य प्रकार से लग्न-साधन करते समय भोग्यकाल को इष्ट नाड़ी-पल में घटाकर शेष में ऐष्य राशियों के स्वोदय मानों को ( जहाँ तक घट सके ) घटावें। भुक्त प्रकार से लग्न स्पष्ट करते समय सावनेष्ट काल को ६० में घटाने से जो शेष घटी-पल बचे उसमें भुक्तकाल को घटावें। शेष में गत राशियों के स्वोदय मानों को घटाना चाहिए। अर्थात् भोग्यांश पर से लग्न-साधन में सावनेष्ट घटी-पल में ही भोग्यकाल को घटाकर शेष में ऐष्य राशियों के स्वोदय मानों को घटाया जाता है। परन्तु भुक्तांश पर से लग्न साधन में षष्टिशुद्ध सावनेष्ट काल में भुक्तकाल को पुनः भुक्त राशियों के स्वोदय मानों को घटाना पड़ता है। इस प्रकार आगत शेष को ३० से गुणा कर अशुद्धा मान से भाग देने पर आगत अंशादि लब्धि को भोग्य प्रकार में शुद्ध राशि-संख्या में जोड़ने से और भुक्त प्रकार में अशुद्ध राशि संख्या में घटाने से सायन स्फुटलग्न होता है। इसमें अयनांश घटाने पर निरयण फलादेशभोग्य स्पष्ट लग्न होता है। इसमें छः राशि जोड़ने पर सप्तम लग्न होता है।

**विमर्श**—यह लग्नसाधन-विधि मेरे द्वारा सम्पादित बृहत्पराशरहोराशास्त्र, जिसमें मैंने ही इसे निबद्ध कर रखा है, से उद्धृत है।

स्पष्ट प्रथम लग्न के साधन में तात्कालिकार्क अयनांश लङ्कोदय, चरखण्ड, उसके बाद स्वोदयमानानयन परमावश्यक होता है।

तात्कालिकार्क तो पहले ही सभी ग्रहों के स्पष्टीकरण में सिद्ध हो चुके हैं। अयनांशादि का ज्ञान कराना आवश्यक है।

अयनांश-साधन में ग्रहलाघवकार गणेश दैवज्ञ का कहना है—'वेदाब्ध्यद्यून: खरसहृत: शकोऽयनांशा:'। इस विधि से केवल वर्षान्त में ही अयनांशानयन सम्भव है। अत: इससे भी सरल तथा वर्षादि, वर्षमध्य या सदैव अयनांश साधन योग्य प्रकार निम्नांकित है—

'एकद्विवेदोनशकस्त्रिनिघ्नो भक्तो द्विशत्याऽयनभागका: स्यु:।
अंशादिकोऽर्कस्त्रिगुणो नखाप्तस्तावन्मिताभिर्विकलाभिराढ्या:'॥

इसके अनुसार इष्ट शक में ४२१ घटा कर शेष को तीन से गुणा करें, गुणन फल में २०० ( दो सौ ) से भाग दें तो वर्षारम्भकालिक अयनांश होंगें। फिर अंशादिक सूर्य को तीन से गुणा कर बीस से भाग दें, आगत विकलादि लब्धि वर्षारम्भकालिक अयनांश में जोड़ दें तो तात्कालिक अयनांश होंगें।

प्रस्तुत उदाहरण में वर्त्तमान शक—१९०२ में से ४२१ घटाने पर शेष= १४८१। इसे तीन से गुणा कर २०० से भाग लेने पर $\frac{१४८१ \times ३}{२००} = \frac{४४४३}{२००} =$ २२°।१२'।५५"

यह वर्षारम्भकालिक अयनांश हुए। पुन:—

$\frac{\text{अंशादिक सूर्य} \times ३}{२०} = \frac{(१६।३३।११)\,३}{२०} = \frac{४८।९९।३३}{२०} =$

$\frac{५०।३९।३३}{२०} =$ २५"। इसे वर्षारम्भकालिक अयनांश में जोड़ने से २२।१२ ५४" + ०।२५"। = २२°।१३'।१९" = तात्कालिक अयनांश। प्रतिविकला का त्याग कर दिया गया है।

## चरखण्डसाधनम्

मेषादौ सायनार्के तु दिनार्धजनिता हि या।
द्वादशाङ्गुलशङ्कोर्भा पलभेत्युच्यते बुधै:॥ ५०॥
त्रिष्ठा सा गुणिता दिग्भिर्भुजङ्गैर्दशभि: क्रमात्।
त्रिभिर्हृतान्तिमगता भवेयुश्चरखण्डका:॥ ५१॥

**सुधा**—मेषादि में सायनार्क के होने पर मध्याह्नकालिक बारह अंगुल शंकु की छाया पलभा कही जाती है, जो मिथिला में षडंगुलप्रमित है। उसे तीन जगह रखकर क्रमश: १०।८।१० से गुणा करें और अन्तिम गुणनफल में तीन से भाग लें तो तीन चरखण्ड होते हैं।

## लङ्कोदयकथनं तत: स्वोदयसाधनम्

लङ्कोदया विघटिका गजभान्यङ्कगोऽश्विन:।
त्रिपक्षदहना एता: क्रमोत्क्रमगता: पुन:॥ ५२॥

क्रमोत्क्रमस्थितैर्हीनयुताश्चरदलैस्तदा ।
स्वोदयाः स्युः क्रमान्मेषात्तुलादेरुत्क्रमात्तथा ॥ ५३ ॥

**सुधा**—२७८, २९९, ३२३ को क्रम तथा उत्क्रम ( विलोम ) से रखने पर लङ्का के ( मेष से क्रमशः और तुला से विलोमतः ) बारहों राशियों के उदयमान होते हैं।

उपर्युक्त क्रमोत्क्रमस्थ लङ्कोदय में तीनों क्रमोत्क्रमस्थ चरखण्ड हीन तथा युत करें तो स्वोदयमान होंगें। प्रस्तुत उदाहरण में शिशु का जन्म मधुबनी ( विहार ) में हुआ है। वहाँ का स्वोदयमान उपर्युक्त रीति से लाने पर निम्नाङ्कित हैं—

मेष का = २१८ = मीन
वृष का = २५१ = कुम्भ
मिथुन का = ३०३ = मकर
कर्क का = ३४३ = धनु
सिंह का = ३४७ = वृश्चिक
कन्या का = ३३८ = तुला

इस तरह स्वोदयमान ज्ञात हो जाने पर उपरिलिखित 'स्फुटोऽर्कः सायनः कार्यः' आदि स्फुटलग्नानयन विधि के सहारे स्पष्टलग्नानयन करना चाहिए।

यहाँ स्पष्टलग्नानयन प्रकार, लङ्कोदय कथन, लङ्कोदय से स्वोदय साधन, चरखण्डानयन—ये सब मैंने अपने ही द्वारा रचित बृहत्पाराशर के ग्रहादिसाधनाध्याय से लिया है।

प्रस्तुत उदाहरण में प्रथमलग्नसाधन इस प्रकार है—

'स्फुटोऽर्कः सायनः कार्यः' इत्यादि लग्नानयन विधि से तात्कालिकार्क + अयनांश = सायनस्पष्टसूर्य = ५।१९॰।३३'।११" + २२॰।१३'।१९" = ६।११॰।४६'।३०"। यहाँ तुला का भुक्तांशकलादि = ११।४६।३०" को ३०॰ में घटाने से ३०॰।०।० = ११॰।४६'। ३०" = १८॰।१३'।३०" = भोग्यांश। तुला के स्वोदयमान ३३८ से भोग्यांश को गुणा कर ३० से भाग देने पर $\frac{(१८।१३॰।३०")\ ३३८}{३०}$ = भोग्यकाल = $\frac{६१६०।३।०}{३०}$

= पल विपल २०५। २०। पलात्मक इष्टकाल = ४४ × ६० + ३३ = २६७३। इसमें भोग्यकाल को घटाने से २६७३—२०५।२० = २४६७।४०। इसमें वृश्चिकादि स्वोदयमानों का योग ( वृश्चिक से मिथुन तक ) = २२३४ घटाने पर शेष = २३३।४०। इस शेष को ३० से गुणा कर अशुद्ध ( कर्क ) राशिस्वोदय ३४३ से भाग देने पर अंशादिक लब्धि = २०॰।२६'।१४"। इसमें अशुद्ध पूर्व मिथुन की संख्या तीन राशि जोड़ने से ३।२०॰।२६'।१४"। इसमें अयनांश घटाने पर ३।२०।२६।१४—२२॰।१३'।१९" = २।२८॰।१२'।५५" = स्पष्ट प्रथम लग्न।

प्रथम लग्न में ६ राशि जोड़ने पर सप्तम लग्न = ८।२८॰।१२'।५५"।८ सप्तम लग्न।

उपर्युक्त क्रिया में गुरुता इसलिए आई है कि यहाँ रात्र्यर्ध के समय लग्न लाना है। भोग्यकाल घटाने पर बहुत बड़ा शेष रह जाता। अतः बहुत-सी अग्रिम राशियों का स्वोदयमान घटाना पड़ा है। इसलिए रात्रिगत घटीमान को ही इष्टकाल मान कर उपर्युक्त विधि से क्रिया करने पर सप्तम लग्न आयेंगें। पुनः उसमें छः राशि जोड़ने पर प्रथम लग्न आसानी से आयेगा।

अब दशम लग्न-साधन करना है। इसके लिए नतकाल तथा लङ्कोदय की अपेक्षा होती है। लङ्कोदयमान तो पहले ही दिया जा चुका है। अतः नतकाल की परिभाषा तथा उसके द्वारा दशम लग्न-साधन विधि बतला रहा हूँ।

**नतोन्नतपरिभाषा, दशमलग्नसाधनविधिश्च**

द्युरात्रिगतशेषेष्टघटचोरल्पं तदुन्नतम्।
नतं दिननिशोरर्धमुन्नतोनं प्रकीर्त्तितम्॥ ५४॥
गतेऽल्पे पूर्वदिक् संस्थं शेषेऽल्पे पश्चिमं स्मृतम्।
पूर्वे नते भुक्तरीत्या पश्चिमे भोग्यरीतितः॥ ५५॥
लङ्कोदयैः साधितं यल्लग्नं तद्दशमं भवेत्।
सषड्भं दशमं विज्ञैर्ज्ञेयं तत्तुर्यसंज्ञकम्॥ ५६॥

**सुधा**—दिन तथा रात्रि के गत घटी और शेष घटी में जो अल्प हो उसे उन्नत काल कहते हैं। दिनार्ध या रात्र्यर्ध में उन्नतकाल को घटाने से नतकाल होता है। गत घटी यदि अल्प हो तो पूर्वनत और शेष घटी यदि अल्प हो तो पश्चिमनत होता है।

रात्रि में दशम लग्न यदि साध्य हो तो सूर्य में छः राशि जोड़ दें, पूर्वनत रहे तो भुक्त प्रकार से, पश्चिमनत हो तो भोग्य प्रकार से लङ्कोदय के द्वारा साधित प्रथम लग्न ही दशम लग्न हो जायगा। दशम लग्न में छः राशि जोड़ने पर चतुर्थ लग्न होता है।

प्रस्तुत उदाहरण में सावनेष्टकाल = ४४।३३, जिसमें रात्रिगत घटी = ४४।३३– दिनमान = ४४।३३–२९।१२ = १५।२१। इसे रात्र्यर्ध १५।२४ में घटाने पर = ०।३ तीन पल मात्र। यह पूर्वोक्त कथनानुसार पूर्वनत हुआ। क्योंकि रात्रिगत काल रात्र्यर्ध से अल्प है। अतः सषड्भ सूर्य तथा नतकाल के द्वारा लङ्कोदय पर से साधित लग्न दशम लग्न होगा।

रा.

सषड्भ सूर्य = ५।१९।३३'।११" + ६ राशि = ११।१९।३३'।११"। लङ्कोदय पर से प्रथम लग्न-साधन के लिए अयनांश इसमें जोड़ा गया तो ११।१९।३३'।११" + २२।१३।१९ = ०।११।४६'।३०" = सायनसषड्भार्क पूर्वनत के कारण भुक्त प्रकार से लग्न साध्य होगा। यहाँ भुक्तांश ११।४६।३० को मेष के लङ्कोदय २७८ से गुणा करने तथा ३० से भाग देने पर आगत भुक्तकाल, नतकाल ०।३ में नहीं घट सकेगा, अतः—

'स्वेष्टकालान्नसंशुद्धचेद् भुक्तं भोग्यं यदा तदा ।
त्रिशता गुणितं स्वेष्टं स्वोदयाप्तं लवादिकम् ॥
यत्तद्धीनं युतं कार्यं रवौ लग्नं स्फुटं भवेत् ।
अयनांशविहीनं सत् ... ... ... ... ...' ॥

अर्थात् भुक्त-भोग्यकाल इष्टकाल में यदि नहीं घटे तो इष्टकाल को ३० से गुणा कर स्वोदय से भाग दें, प्राप्त अंशादिक लब्धि को स्पष्टसूर्य में क्रमशः हीन-युत करें तो स्पष्ट लग्न होगा । पुनः अयनांश घटावें ।

इसके अनुसार $\frac{(०।३)(३०)}{२७८} = \frac{०।९०}{२७८} = ०।०।१९''$ ।

इसे सायन सषड्भसूर्य में घटाने से ०।११·।४६'३०''—०।०'।१९'' = ०।११।४६। ११ । इसमें अयनांश घटाने से ०।११।४६'।११''—२२·।१३'।१९'' = ११।१९·।३२'। ५२'' = दशम लग्न । इसमें ६ राशि जोड़ने पर चतुर्थ लग्न = ११।१९।३२।५२ + ६ राशि = ५।१९।३२'।५२ च० लग्न । इस प्रकार प्रथम, सप्तम, दशम तथा चतुर्थ लग्नों के सहारे निम्नाङ्कित विधि से शेष भावों का साधन सम्पन्न होगा ।

### ससन्धिभावानयनविधिः

लग्नोनतुर्यषष्ठांशयुग् लग्नं सन्धिरग्रतः ।
त्रयः ससन्धयो भावा एवं षष्ठांशयोजनात् ॥ ५७ ॥
षष्ठांशानैकयुक् तुर्याद् भावा अग्रे ससन्धयः ।
षडेवं ते भार्ध(१८०)युक्ताः षट्परेऽपि भवन्ति हि ॥ ५८ ॥

**सुधा**—चतुर्थ भाव में लग्न को घटाकर शेष के षष्ठांश लग्न में जोड़ने पर प्रथम सन्धि, प्रथम सन्धि में षष्ठांश जोड़ने पर द्वितीय भाव, द्वितीय भाव में षष्ठांश जोड़ने पर द्वितीय सन्धि, द्वितीय सन्धि में षष्ठांश जोड़ने पर तृतीय भाव तथा तृतीय भाव में उसी षष्ठांश को जोड़ने पर तृतीय सन्धि होगी ।

उपर्युक्त षष्ठांशोनतीस अंश को चतुर्थ भाव में जोड़ने से चतुर्थ सन्धि, चतुर्थ सन्धि में पुनः उसे जोड़ने पर पञ्चम भाव, पुनः जोड़ने पर पञ्चम भाव की सन्धि, पुनः जोड़ने पर षष्ठ भाव, फिर उसे षष्ठ भाव में जोड़ने पर षष्ठ भाव की सन्धि होगी ।

इस प्रकार आनीत छः भावों तथा छः सन्धियों में ६ राशि जोड़ने पर शेष भाव तथा शेष सन्धियाँ होगीं ।

प्रस्तुत उदाहरण में $\frac{\text{चतुर्थ लग्न—प्रथम लग्न}}{६}$

$$\frac{\text{चतुर्थलग्न-प्रथमलग्न}}{६} = \frac{५।१९।३२।५३—२।२८।१२।५५}{६}$$

$\frac{\text{२।२१।१९।५७}}{\text{६}}$ = १३°।३३'।१९''।३०'' । इसे प्रथम लग्न में जोड़ने पर २।२८°।
१२'।५५'' + १३°।३३'।१९''३०''' = ३।११°।४६'।१४''।३०''' = प्रथम सन्धि ।

इसमें उपर्युक्त षष्ठांश पुनः जोड़ने पर ३।११°।४६'।१४''।३०''' + १३°।३३'।
१९''।३०''' = ३।२५।१९।३४ = द्विभाव ।

इसमें पुनः उक्त षष्ठांश जोड़ने से ३।२५°।१९'।३४'' + १३°।३३'।१९'' = ४।८°।
५२'।५३''।३०''' = द्वितीय सन्धि ।

इसमें पुनः षष्ठांश जोड़ने पर—

४।८°।५२'।५३''।३०''' + १३°।३३'।१९''।३०''' = ४।२२।२६।१३।० = तृतीय भाव + उक्त षष्ठांश = ४।२२°।२६'।१३''।० + १३°।३३'।१९''।३०''' = ५।५°।५९'।
३२''।३०''' = तृतीय सन्धि ।

उपर्युक्त षष्ठांश को एक राशि अर्थात् ३०° में घटाने पर शेष = ३०°—१३°।३३'।
१९''।३०''' = १६°।२६'।४०''।३०''' ।

चतुर्थ भाव + शेष = ५।१९°।३२'५२'' + १६°।२६'।४०''।३०''' = ६।५°।५९'।
३२''।३०''' = चतुर्थ सन्धि ।

चतुर्थ सन्धि + शेष = ६।५°।५९'।३२''३०''' + १६°।२६'।४०''।३०''' = ६।२२°।
२६'।१३''।०''' = पञ्चम भाव ।

पञ्चम भाव + शेष = ६।२२°।२६'।१३''।०''' + १६°।२६'।४०''।३०''' = ७।८°।
५२'।५३''।३०''' = पञ्चम सन्धि ।

पञ्चम सन्धि + शेष = ७।८°।५२'।५३''।३०''' + १६°।२६'।४०''।३०''' = ७।
२५°। १९'।३४''।०''' = षष्ठ भाव ।

षष्ठ भाव + शेष = ७।२५°।१९'।३४''।०''' + १६°।२६'।४०''।३०''' = ८।११°।
४६'।१४''।३०''' = षष्ठ सन्धि ।

इस प्रकार आनीत सभी भावों तथा सन्धियों में ६ राशि जोड़ने पर ससन्धि द्वादश भाव हो जायेंगे । वे निम्नांकित हैं—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ( प्रथम ) तनुभाव | २।२८°।१२'।५५''।० | सन्धि | ३।११°।४६'।१४''।३०''' |
| ( द्वितीय ) धनभाव | ३।२५°।१९'।३४'''।० | सन्धि | ४।८°।५२'।५३''।३०''' |
| ( तृतीय ) सहजभाव | ४।२२°।२६'।१३''।० | सन्धि | ५।५°।५९'।३२''।३०''' |
| ( चतुर्थ ) सुहृद्भाव | ५।१९°।३२'।५२''।० | सन्धि | ६।५°।५९'।३२''।३०''' |
| ( पञ्चम ) सुतभाव | ६।२२।२६।१३।० | सन्धि | ७।८°।५२।५३।३० |
| ( षष्ठ ) रिपुभाव | ७।२५।१९।३४।० | सन्धि | ८।११।४६°।१४।३० |
| ( सप्तम ) जायाभाव | ८।२८।१२।५५।० | सन्धि | ९।११।४६°।१४।३० |
| ( अष्टम ) मृत्युभाव | ९।२५°।१९'।३४''।० | सन्धि | १०।८।५२।५३।३० |
| ( नवम ) धर्मभाव | १०।२२°।२६'।१३''।० | सन्धि | ११।५।५९।३२।३० |
| ( दशम ) कर्मभाव | ११।१९°।३२'।५२''।० | सन्धि | ०।५।५९।३२।३० |

( एकादश ) आयभाव ०।२२।२६।१३।० सन्धि १।८।५२।५३।३०
( द्वादश ) व्ययभाव १।२५।१९।३४।० सन्धि २।११।४६।१३।३०




**वक्ष्यमाणे आयुर्विचारे प्रयोजनार्हस्य**

**होरालग्नस्य साधनम्**

इष्टनाडीपले द्वाभ्यां सङ्गुण्य विभजेच्छुरैः ।
लब्धं राश्यादिकं यत्तद्योज्यमौदयिके रवौ ॥ ५९ ॥
होरालग्नं स्फुटं ज्ञेयमित्युक्तं— ।

**सुधा**—अभीष्ट नाड़ी-पल को दो से गुणा कर पाँच से भाग दें तो जो राश्यादिक लब्धि आवे उसे औदयिक सूर्य में जोड़ दें तो होरालग्न हो जाता है ।

जैसे प्रस्तुत उदाहरण में अभीष्ट नाडी-पल = ४४।३३। इसे दो से गुणा कर पाँच से भाग देने पर $\frac{(\text{४४।३३})\times \text{२}}{\text{५}} = \frac{\text{८९।६}}{\text{५}}$ = १७।२५·।१२।० = ५।२५·।१२।० = लब्धि । इसे औदयिक सूर्य में जोड़ना है । किन्तु औदयिक सूर्य अज्ञात है । अतः जन्मकालिक स्पष्टसूर्य, जिसे पहले ही लाया जा चुका है, में ४४'।३०'' घटाने पर औदयिक सूर्य हो जायगा, क्योंकि सूर्य की स्पष्ट या मध्यम गति लगभग ६० कलामात्र है । अतः—

औदयिक सूर्य = ५।१९।३३।११ ( जन्मकालिक स्पष्टसूर्य )

इसे पूर्वानीत लब्धि में $\frac{\text{४४।३०}}{\text{५।१८।४८।४१}}$ = औ० सूर्य

जोड़ने पर = ५।१८·।४८।४१ + ५।२५·।१२।० = ११।१४।०।४ = होरालग्न ।

**सप्रयोजनं दशवर्गसप्तवर्गयोः स्वरूपं विवक्षु-**

**र्गृहहोरादिप्रतिपादनम्**

गृहहोरा दृकाणाङ्कभागसूर्यांशकास्तथा ।
त्रिंशांशाः ससप्तमांशाः सप्तवर्गे प्रकीर्त्तिताः ॥ ६० ॥
दशवर्गे षोडशांशा दिगंशाः षष्टि भागकाः ।
अधिकाः सप्तवर्गेभ्यो विशेषफलदायकाः ॥ ६१ ॥

बलाबलपरिज्ञानं ग्रहाणां सप्तवर्गतः ।
पारावतादिकान् योगान् दशवर्गाद् विचिन्तयेत् ।। ६२ ।।

**सुधा**—गृह, होरा, द्रेष्काण ( दृकाण ), नवमांश, द्वादशांश, त्रिंशांश तथा सप्तमांश—ये सात सप्तवर्ग में आते हैं । सप्तवर्गनिष्ठ इन सातों में षोडशांश, दिगंश तथा षष्टयंश के सम्मिलित करने पर दशवर्ग बनते हैं ।

सप्तवर्ग के द्वारा ग्रहों के बलाबल का विचार तथा दशवर्ग के द्वारा पारावतादि विशिष्ट योगों का ज्ञान होता है ।

### गृहाणि

मेषादीनां भौमशुक्रबुधचन्द्रार्कवित्सिताः ।
कुजेज्यशनिमन्देज्याः क्रमशः पतयः स्मृताः ।। ६३ ।।

**सुधा**—मेषादिक बारहों राशियों के क्रमशः मंगल, शुक्र, बुध, चन्द्र, सूर्य, बुध, शुक्र, मंगल, गुरु, शनि, ( पुनः ) शनि तथा गुरु—ये स्वामी हैं ।

**स्पष्टार्थ चक्र**

| ग्रह | सू० | चं० | मं० | बु० | गु० | शु० | श० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशिस्वामी | सिंह | कर्क | मेष | मिथुन | धनु | वृष | मकर |
| ,, | + | + | वृश्चिक | कन्या | मीन | तुला | कुम्भ |

### होराः

राशेरर्धं भवेद्धोराश्चतुर्विंशतिसंख्यकाः ।
चन्द्रार्कयोः समे राशौ, विषमे रविचन्द्रयोः ।। ६४ ।।

**सुधा**—राशि का आधा अर्थात् १५ अंश का होरा होता है । अर्थात् एक राशि में पन्द्रह-पन्द्रह अंश के दो होरा होते हैं, जिनमें आरम्भ से पन्द्रह अंश तक प्रथम होरा और शेषांश द्वितीय होरा । सभी राशियों की होरा संख्या चौबीस है ।

सम राशि में प्रथम होरा के अधिप चन्द्रमा और द्वितीय होरा के स्वामी सूर्य होते हैं ।

विषम राशि में प्रथम होरेश सूर्य और द्वितीय होरेश चन्द्रमा होते हैं ।

सम राशि = वृष, कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर तथा मीन हैं ।

विषम राशि = मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनु तथा कुम्भ हैं ।

मुहूर्त्तचिन्तामणिकार ने कहा है—

'समगृहमध्ये शशि रवि होरा । विषमभमध्ये रविशशिनोः सा' ।।

स्पष्टार्थ चक्र

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| होरेश १५° | सू. | च. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | च. | सू. | चं. | सू. | चं. |
| ३०° | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. |

द्रेष्काणाः

राशित्र्यंशो हि द्रेष्काणस्ते तु राशौ त्रयो मताः ।
स्वपञ्चनवमाधीशाः क्रमात्तदधिपाः स्मृताः ।। ६५ ।।

**सुधा**—-राशि का तृतीयांश द्रेष्काण कहलाता है । वे एक राशि में तीन होते हैं । प्रथम द्रेष्काणाधिप राशिस्वामी स्वयं होता है । द्वितीय द्रेष्काण के अधिप राशि से पञ्चम के अधिपति होते हैं तथा तृतीय द्रेष्काणाधिपति राशि से नवम राशि के स्वामी होते हैं । अर्थात् किसी भी राशि में आरम्भ से १० अंश तक प्रथम द्रेष्काण और उसका स्वामी राशिस्वामी ही होंगे ।

ग्यारह से बीस अंश तक द्वितीय द्रेष्काण और उसका अधिप राशि से पञ्चम के स्वामी होंगे । तृतीय द्रेष्काण इक्कीस अंश से ३० अंश अर्थात् राश्यन्त तक होता है, जिसका अधिप राशि से नवम राशिस्वामी होते हैं ।

स्पष्टार्थ चक्र

| राशयः | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १०° | मं. | शु. | बु. | चं. | सू. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. |
| २०° | सू. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. |
| ३०° | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. | सू. | बु. | शु. | मं. |

द्रेष्काणेशाः

नवमांशेशाः

चरस्थिरद्विस्वभावराशिषु क्रमशो भवेत् ।
नवांशाधिपतिः स्वस्मात् नवमात्पञ्चमादपि ।। ६६ ।।
नवांशराशयो मेषे मेषान्नक्राद् वृषे नव ।
मिथुने तु तुलाद्याः स्युः कर्कटे कर्कटादिकाः ।। ६७ ।।
सिंहे पुनस्तु मेषाद्याः कन्यायां मकरादिकाः ।
तुलायां तुलतो ज्ञेयाः वृश्चिके कर्कटादिकाः ।। ६८ ।।

सद्विद्या सौख्यसम्पन्नः समृद्धः सततं भवेत् ।
व्ययगे म्लेच्छसंसर्गान्निरतोऽपि च कामुकः ।। २४० ।।
व्ययकृत् सत्कृतौ जातो बहुकान्तश्च जायते ।

**सुधा**—लाभेश लग्नगत हों तो जातक वक्ता, काव्यकर्त्ता, सात्त्विक तथा नित्य धनागम से धनी होता है। धनभावस्थ लाभेश में मनुष्य सिद्धिसम्पन्न, दानी तथा धनी होता है। सहजस्थ लाभेश हों तो जातक सर्वकार्यनिपुण, भ्रातृसौख्यसम्पन्न, किन्तु शत्रु तथा रोग से बिभीत रहता है। मातृभावस्थ लाभेश हों तो जातक को मातृपक्ष से धनागम होता है। साथ ही भूमि-गेह-वाहनयुक्त वह तीर्थाटनशील होता है। पञ्चमस्थ लाभेश में मनुष्य धर्मात्मा होता है। वह गुणशीलसम्पन्न, पुत्रसौख्ययुक्त तथा अत्यन्त सुखी होता है। षष्ठभावस्थ लाभेश हों तो मनुष्य अनेक रोगों से आक्रान्त होता है। शत्रुओं से पीड़ित वह प्रवासी रहता है। लाभेश जायाभावस्थ हों तो मनुष्य कामुक, सतत स्त्रीवशीभूत तथा गुणवान् होता है। अष्टमभावगत लाभेश रहें तो मनुष्य सभी कार्यों में विफल, दीर्घायु, किन्तु अपनी स्त्री से पहले मरने वाला होता है। नवमभावगत लाभेश में मनुष्य राजपूज्य, धनी, सत्यनिष्ठ, धर्मात्मा तथा चतुर होता है। कर्मभावस्थ लाभेश हों तो भी मनुष्य राजपूज्य, गुणवान्, यतात्मा, सत्यनिष्ठ तथा अपने धर्म में लीन रहता है। लाभभावस्थ लाभेश में मनुष्य सतत लाभ युक्त, सद्विद्यासौख्यसम्पन्न तथा प्रतिदिन समृद्ध होता रहता है। व्ययभावस्थ लाभेश में मनुष्य अधिक कामुक, म्लेच्छों के साथ रहने वाला, सत्कार्य में व्ययशील तथा अनेक स्त्री वाला होता है।

### स्थानवशेन व्ययेशफलानि

व्ययेशे लग्नगे जातो व्ययशीलः प्रजायते ।। २४१ ।।
निर्धनः कफरोगी च विद्याविरहितो भवेत् ।
धनगे शुभकार्येषु व्ययकृत् सुखितो गुणी ।। २४२ ।।
प्रियभाषी धर्मशीलः जायते हि जनप्रियः ।
भ्रातृगे भ्रातृहीनोऽसौ परद्वेषकरः स्मृतः ।। २४३ ।।
व्ययेशे तुर्यगे जातो मातृसौख्यविवर्जितः ।
भूयानभवनैश्चापि विहीनो जायते नरः ।। २४४ ।।
सुतगे सुतसम्प्राप्तौ बहुव्ययकरो नरः ।
विद्याविरहितो नित्यं तीर्थाटनपरश्च सः ।। २४५ ।।
व्ययेशे षष्ठगे शत्रुः स्वजनस्यातिलम्पटः ।
दुःखितः पापधीः क्रोधी जायते जातकः सदा ।। २४६ ।।
सप्तमस्थे तु निर्विद्यो वञ्चितः स्त्रीसुखादपि ।
रन्ध्रस्थे गुणसम्पन्नो मध्यायुश्च प्रियंवदः ।। २४७ ।।

धर्मगे स्वार्थनिरतो गुरुभिर्द्वेषबुद्धियुक् ।
व्ययेशे राज्यगे तातसौख्यमल्पं तु निश्चितम् ।। २४८ ।।
धराधिपवशाद् भूरिधनव्ययकरो भवेत् ।
लाभगे नहि लाभः स्यात् कदाचित् स्तोकलाभयुक् ।। २४९ ।।
व्ययेशे व्ययगे जातो व्ययशीलः सदा भवेत् ।
जनद्वेषकरो नित्यं देहसौख्यविवर्जितः ।। २५० ।।

**सुधा**—व्ययेश लग्नगत हों तो जातक व्ययशील, निर्धन, विद्याविहीन तथा कफ-रोग युक्त होता है । धनभावगत व्ययेश हों तो जातक शुभ कार्य में व्ययकर्त्ता, सुखी, गुणी, प्रियभाषी तथा जनप्रिय होता है । सहजभावगत व्ययेश में जातक मातृसौख्य-विहीन तथा परद्वेषकारी होता है । सुखभावगत व्ययेश हों तो माता, भूमि, यान एवं भवन सुख से जातक वञ्चित होता है । पञ्चमस्थ व्ययेश हों तो जातक पुत्र-प्राप्ति के लिए बहुत व्यय करने वाला, विद्यारहित तथा सतत तीर्थाटनकारी होता है । षष्ठ-भावस्थ व्ययेश हों तो जातक स्वजनों का शत्रु, खुद लम्पट, पापबुद्धि तथा क्रोधी होता है । सप्तमभावस्थ व्ययेश हों तो मनुष्य स्त्रीसुख से वञ्चित तथा विद्याविहीन होता है । अष्टमस्थ व्ययेश में मनुष्य गुणी, मध्यायु तथा प्रियभाषी होता है । नवमभावस्थ व्ययेश हों तो मनुष्य भाग्यहीन, स्वार्थी तथा गुरुजनों का द्वेषकारी होता है । कर्मस्थ व्ययेश में मनुष्य को पितृसुख में कमी, राजा के द्वारा अधिक व्यय करने की विवशता होती है । लाभभावस्थ व्ययेश हों तो धनलाभ अधिक नहीं होता, किन्तु परधन का थोड़ा-सा लाभ कभी हो जाता है । व्ययस्थ व्ययेश में मनुष्य शारीरिक सुखहीन, जनद्वेषकारी तथा अधिक व्ययशील होता है ।

## अथ भावफलविचाराध्यायः

भावाधीशे स्वतुङ्गस्थे केन्द्रकोणगतेऽथवा ।
निजगेहगते वापि शुभग्रहविलोकिते ।। २५१ ।।
पापदृग्योगरहिते भावे भावेशसंयुते ।
दृष्टे वा तर्हि भावानां प्राबल्यं कथितं बुधैः ।। २५२ ।।
भावेशे त्रिकगे नीचराशिगेऽस्तं गतेऽथवा ।
भावे पापेक्षितयुते दौर्बल्यं तस्य निश्चितम् ।। २५३ ।।
एवं बलाबलं वीक्ष्य भावानां फलमादिशेत् ।

**सुधा**—भावाधीश अपने उच्च, केन्द्र या त्रिकोण या स्वभवनस्थ होकर शुभग्रह से युक्त या शुभदृष्ट हो, साथ ही पापग्रहों के योग या पापों की दृष्टि से रहित हो, भाव पर भावेश का संयोग या उसकी दृष्टि रहे तो उस भाव की प्रबलता होती है ।

भावेश यदि त्रिक( षष्ठाष्टमद्वादश )स्थ हों, नीचराशिस्थ या अस्तंगत हों,

भाव पर पापग्रह का संयोग अथवा दृष्टि हो तो उस भाव की दुर्बलता निश्चित रूप से होती है। इस प्रकार भावों के बलाबल देखने के बाद ही फलादेश करना चाहिए।

### तनु( लग्न )भावविचारः

लग्नेशः केन्द्रकोणस्थस्तनुसौख्यकरो नृणाम् ॥ २५४ ॥
स एव त्रिकगः पापयुक्तः सौख्यहरो भवेत्।
लग्नेशोऽस्तमितो नीचशत्रुभस्थोऽतिरोगकृत् ॥ २५५ ॥
स एवोच्चगतः केन्द्रकोणगः शुभदृग्युतः।
देहसौख्यकरो नृणां सर्वदैव न संशयः ॥ २५६ ॥
लग्ने शुभे तु सुभगो दुर्भगः पापसंयुते।
केन्द्रत्रिकोणगोऽङ्गेशो बुधो जीवोऽथवा भृगुः ॥ २५७ ॥
दीर्घायुर्मतिमान् जातो धनवान्राजवल्लभः।
जीवः शुक्रो बुधो वापि सचन्द्रो लग्नगो यदि ॥ २५८ ॥
लग्नात् केन्द्रगतो वापि राजलक्षणसंयुतः।
लग्ने क्रूरो लग्ननाथः पापगेहे तु संस्थितः ॥ २५९ ॥
सूर्याचन्द्रमसौ पापान्तरस्थौ वा रवीन्दुतः।
द्यूमस्थः क्षितिजो विच्च पृष्ठोदयगतो यदि ॥ २६० ॥
नेत्रान्धो दुष्टकर्मा च पापासक्तो जनो भवेत्।

**सुधा**—केन्द्र या त्रिकोण( १।४।७।१०।९।५ )स्थ लग्नेश शुभग्रहों के योग या दृष्टि से शारीरिक सौख्यकारी और वही लग्नेश त्रिक( ६।८।१२ )स्थ होकर पापग्रहों के योग या दृष्टि से शारीरिक सौख्यहारी होते हैं।

लग्नेश सूर्यसान्निध्य से अस्त, नीच या शत्रु भवनस्थ होने पर रोगकारी और वही अपने उच्च, केन्द्र या त्रिकोणस्थ होकर शुभग्रह के संयोग या दृष्टि युक्त हों तो निःसन्देह स्वास्थ्यकारी होते हैं। लग्न में शुभग्रह के संयोग से जातक सुन्दर और पापग्रह के योग से जातक कुरूप होता है।

केन्द्रकोणस्थ लग्नेश बुध, गुरु या शुक्र हों तो जातक दीर्घायु, बुद्धिमान्, धनवान् तथा राजप्रिय होता है। सचन्द्र गुरु, शुक्र या बुध लग्नगत हों या लग्न से केन्द्रगत हो तो राजलक्षणयुक्त जातक को समझना चाहिए।

लग्न में पापग्रह और लग्नेश पापग्रहराशिस्थ हों, सूर्य तथा चन्द्रमा पापद्वयान्तर्गत हों, अथवा मंगल, सूर्य चन्द्रमा से सप्तम में और बुध पृष्ठोदयगत हों तो जातक दुष्ट कार्य करने वाला नेत्रान्ध तथा पापासक्त होता है।

### धनभावविचारः

धनेशः केन्द्रकोणस्थो धनभावगतोऽपि वा ॥ २६१ ॥
धनाधिपो गुरुर्भौमयुक्तो धनगतो यदा।

लाभस्थो धनपो लाभपतिर्धनगतोऽथवा ।। २६२ ।।
केन्द्रकोणगतौ लाभधनपौ वापि केन्द्रगौ ।
कोणगौ वाप्युभौ, सर्वयोगेषु धनवान्नरः ।। २६३ ।।
धनेशस्त्रिकगो वापि क्रूरो धनगतोऽर्थहृत् ।
धने शुभस्तु धनदः पापस्तत्रार्थनाशकृत् ।। २६४ ।।
धनेशः शुभखेटाढ्यः स्थितः पारावतादिके ।
जनुः काले यदि तदा धनवान् जायते नरः ।। २६५ ।।
धनेशे परमोच्चस्थेऽथवा स्वभवनस्थिते ।
गुरुणा वीक्षिते वापि युक्ते जातो जनप्रियः ।। २६६ ।।
धनेशे केन्द्रगे लाभनाथे तस्मात् त्रिकोणगे ।
गुरुशुक्रेक्षितयुते धनवान् जायते नरः ।। २६७ ।।
धनलाभपती षष्ठभावगौ पापदृग्युतौ ।
वित्तलाभौ यदा वापि निःस्वो जातः प्रजायते ।। २६८ ।।

**सुधा**—धनेश केन्द्र या कोणस्थ हों या धनभावगत हों; धनेश गुरु-भौमयुक्त होकर धनगत हों; लाभस्थ धनेश या धनस्थ लाभेश हों; लाभेश-धनेश दोनों केन्द्र या कोणस्थ हों या दोनों केन्द्रस्थ हों या दोनों कोणस्थ हों तो सभी स्थितियों में जातक धनी होता है ।

त्रिकस्थ धनेश या पापयुक्त धनभाव हों तो धनक्षय होता है । धनभाव में शुभग्रह धनवर्द्धक और उसमें पापग्रह धनहारक होता है । शुभग्रह युक्त धनेश पारावत आदि योग में स्थित हों तो भी जातक धनी होता है । धनेश परमोच्चस्थ अथवा स्वभवनस्थ हों और गुरु से युक्त या दृष्ट हों तो जातक जनप्रिय होता है । धनेश केन्द्रस्थ हों और लाभेश धनेश से नवम या पञ्चम में हो, साथ ही गुरु या शुक्र से युत या दृष्ट हों तो भी जातक पूर्ण धनसम्पन्न होता है । धनेश तथा लाभेश षष्ठस्थ हों या धन लाभस्थान पापयुक्त या पापदृष्ट हों तो जातक दरिद्र होता है ।

वित्तलाभाधिपावस्तं गतौ पापग्रहान्वितौ ।
पापग्रहेक्षितौ वापि दारिद्र्यं लभते नरः ।। २६९ ।।
त्रिकगो धनलाभेशौ लाभगो मङ्गलस्तथा ।
धनस्थितो भवेद्राहुस्तदा राज्ञा धनक्षयः ।। २७० ।।
व्यये शुभयते वित्तयुतावपि शुभान्विते ।
वित्तायस्थे गुरौ शुक्रे धर्ममूलो धनक्षयः ।। २७१ ।।
धनेशे सबले जातः शोभनाक्षोऽथ दुर्बले ।
त्रिकस्थिते तर्हि नेत्रे वैकल्यं तस्य जायते ।। २७२ ।।
पापान्विते धनपतौ धने पापग्रहान्विते ।
वातरोगार्दितो जातोऽलीकवाक् पिशुनोऽपि च ।। २७३ ।।

धनेशो द्वादशेशश्च शुक्रो लग्नपतिस्तथा ।
त्रिकस्थश्चेन्नेत्ररोगो जायते नात्र संशयः ।। २७४ ।।
सखलः कविसंयुक्तश्चन्द्रो धनगतो यदा ।
नेत्रहीनो भवेज्जातो विदुषामिति सम्मतम् ।। २७५ ।।

**सुधा**—वित्तेश एवं लाभेश अस्तंगत दोनों पापयुक्त या पापदृष्ट हों तो जातक दरिद्र होता है । धनेश तथा लाभेश त्रिकस्थ हों; लाभस्थ मंगल और धनस्थ राहु हों तो राजा के द्वारा धनक्षय होता है । धन तथा व्यय भाव शुभग्रह युक्त हों, धनेश भी शुभग्रहान्वित हों, धन तथा आय भाव में गुरु या शुक्र रहे तो धर्ममूलक धनक्षय कहना चाहिए ।

धनेश ( नेत्रेश ) प्रबल हों तो जातक शोभनाक्ष होता है । धनेश की दुर्बलता तथा उसे त्रिकस्थ होने पर नेत्र में विकार कहना चाहिए । धनेश पापयुक्त एवं धन-भाव भी पापग्रहान्वित हों तो जातक वातरोग से पीड़ित, मिथ्यावादी तथा पिशुन ( चुगलखोर ) होता है । धनेश, व्ययेश, लग्नेश तथा शुक्र त्रिकस्थ हों तो निश्चयतः नेत्ररोग होता है । सपापचन्द्र शुक्रसहित होकर धनस्थ हों तो जातक नेत्रहीन होता है ।

### अथ सहजभावविचारः

सहजे शुभसंयुक्ते दृष्टे वा सहजान्वितः ।
स भौमो भ्रातृभावेशो भ्रातृभावं यदीक्षते ।। २७६ ।।
यद्वा सहजभावस्थस्तदा भ्रातृसुखं दिशेत् ।
सभौमः सहजेशश्चेत् पापयुक्तोऽथवेक्षितः ।। २७७ ।।
पापक्षेत्रगतस्तर्हि सहजघ्नः प्रजायते ।
भ्रातृभावपतिश्चन्द्रः शुक्रो वा सहजस्थितः ।। २७८ ।।
तयोरेकस्तदा सौख्यं सहजाया विनिर्दिशेत् ।
पुंग्रहः सहजेशश्चेत् सहजे यदि संस्थितः ।। २७९ ।।
तदा भ्रातृसुखं विद्यान्मिश्रे तदुभयं दिशेत् ।
सहजेशकुजौ रन्ध्रगतौ पापैर्युतेक्षितौ ।। २८० ।।
सोदरघ्नौ, तथा केन्द्रकोणोच्चनिजमित्रभे ।
सहजेशे कारकेऽपि स्थिते वा बलसंयुते ।। २८१ ।।
भावे सौम्यैर्युते वाऽपि दृष्टे भ्रातृसुखं वदेत् ।

**सुधा**—सहजभाव शुभग्रह युक्त या शुभदृष्ट हों तो जातक भाइयों वाला होता है । सभौम सहजेश सहजभाव को देखें या सहजभावस्थ हों तो जातक भ्रातृसुखपूर्ण होता है । वही ( सभौम सहजेश ) पापयुक्त या पापदृष्ट हों या पापक्षेत्रगत हों तो भ्रातृनाशक होता है ।

सहजेश चन्द्रमा या शुक्र हों या दोनों में से एक सहजभावगत हों तो सहजा ( बहन ) का सौख्य कहना चाहिए। सहजेश पुरुषग्रह सहजभावगत हों तो भ्रातृ-सुख कहें। वही मिश्र ( पुरुष-स्त्री ) ग्रह यदि सहजस्थ हों तो भाई तथा बहन दोनों का सुख कहें।

सहजेश तथा भौम दोनों अष्टमस्थ होकर पापग्रहों से युक्त या दृष्ट हों तो सहजों के घातक होते हैं। वे ही ( सभौम सहजेश ) केन्द्र, त्रिकोण, स्वोच्च, स्वभवन, मित्र-क्षेत्र या अपने कारकस्थ हों या प्रबल भाव पर शुभग्रह की दृष्टि या संयोग रहे तो भाव सुख ( सहज सुख ) कहना चाहिए।

सहजे चान्द्रिसंयुक्ते तदीशे शशिनाऽन्विते ॥ २८२ ॥
मन्दान्विते कारके तु भगिनी प्रथमं भवेत्।
पश्चात् सहोदरोऽप्येकस्तृतीयो मृतिमाप्नुयात् ॥ २८३ ॥
नीचस्थे विक्रमाधीशे कारके राहुणान्विते।
परतः सोदराभावः पूर्वजं तत्त्रयं वदेत् ॥ २८४ ॥
भौमे लाभेशसंयुक्ते गुरुणापि समन्विते।
विक्रमस्थानगे चन्द्रे सोदराः सप्तसंख्यकाः ॥ २८५ ॥
सहजस्थे शशाङ्के तु पुङ्ग्रहेणैव वीक्षिते।
भ्रातरस्तत्र कविना भगिन्यः संयुतेक्षिते ॥ २८६ ॥
सहजस्थो रविर्हन्यादग्रजं पृष्ठजं शनिः।
उभयं भूमिजो हन्ति नात्र सन्दिहते बुधाः ॥ २८७ ॥

**सुधा**—सहज भाव में बुध हों, सहजेश चन्द्रमा से युक्त हों, सहजकारक शनियुक्त हों तो पहले बहन पीछे एक भाई तीसरा मृत्यु को प्राप्त करता है। सहजेश नीच राशिस्थ तथा सहजकारक राहु के साथ हों तो प्रथम तीन भाई-बहन जीवित और बाद के सभी दिवंगत हो जाते हैं। मंगल लाभेश तथा गुरु के साथ रहें, सहजभावगत चन्द्रमा पुंग्रह ( रवि, भौम, गुरु ) से ही युत या दृष्ट हों तो भाई की और शुक्र से युत या दृष्ट होने पर बहन की उत्पत्ति होती है। सहजस्थ सूर्य अग्रज को, शनि पृष्ठस्थ को और मंगल दोनों को खत्म करने वाले होते हैं।

### सुखभावविचारः

तुर्येशे तुर्यभावस्थे लग्नेशे वाऽत्र संस्थिते।
सौम्यग्रहैर्युते वापि दृष्टे गृहसुखं वदेत् ॥ २८८ ॥
तुर्येशे स्वर्क्षतुङ्गांशगते भूगेहयानजम्।
मातृवाद्यादिजनितं ज्ञेयं सुखमनुत्तमम् ॥ २८९ ॥
केन्द्रे कोणेऽथवा तुर्यकर्मेशौ सह संस्थितौ।
राजार्हे सदने वासो भवेदिति सुनिश्चितम् ॥ २९० ॥

केन्द्रस्थे तुर्यनाथे तु केन्द्रगे भार्गवे तथा।
बुधे स्वतुङ्गराशिस्थे यानसौख्यं सुनिश्चितम्॥ २९१॥

**सुधा**—सुखेश सुखभावस्थ या लग्नेश सुखभावगत हों और वे शुभग्रहों से युत या दृष्ट हों तो गृहसौख्य कहना चाहिए। सुखेश स्वभवन या उच्चांशगत हों तो भूमि, गेह, वाहन, मातृ-वाद्यादि समस्त सुख कहना चाहिए। सुखेश तथा कर्मेश केन्द्र या त्रिकोण में साथ-साथ रहें तो राजार्ह सदन में निवास कहना चाहिए। सुखेश केन्द्रस्थ हों तथा शुक्र भी केन्द्रगत हों और बुध अपने उच्चराशिस्थ हों तो वाहनसुख निश्चित रूप से होता है।

सुखे चरे सुखेशे तु सभौमे व्ययषष्ठगे।
जातको मूकतामेति वृद्धैरिदमुदीरितम्॥ २९२॥
सुखेशे लाभगे लाभनाथे तु सुखभावगे।
द्वादशे वासरे यानमाप्नुयाज्जातको ध्रुवम्॥ २९३॥
रवौ वाहनभावस्थे वाहनेशे स्वतुङ्गगे।
भृगुणा संयुते यानप्राप्तिर्द्वात्रिंशवत्सरे॥ २९४॥
सुखस्थौ चन्द्रलग्नेशौ शुभग्रहयुतेक्षितौ।
सुखेशो लग्नगस्तर्हि सुखाधिपदशागमे॥ २९५॥
अनायासं भूमिगेहनिखातद्रव्यसङ्गमः।

**सुधा**—सुखभाव चरराशि हो, सभौम सुखेश छठे या बारहवें में स्थित हों तो जातक मूक होता है—ऐसा प्राचीनाचार्यों का कथन है। सुखेश लाभभावस्थ और लाभेश सुखभावगत हों तो बारहवें वर्ष में वाहन-प्राप्ति कहना चाहिए। सूर्य चौथे में और सुखेश अपने उच्च में शुक्र के साथ रहें तो बत्तीसवें वर्ष में वाहन प्राप्ति कहें। सुखस्थ चन्द्र तथा लग्नेश शुभग्रह से युक्त या शुभदृष्ट हों, और सुखेश लग्नगत हों तो सुखेश की दशा में अनायास भूमि-गेह-निखात द्रव्य (गड़ा हुआ द्रव्य) की प्राप्ति होती है।

### पञ्चमभावविचारः

पञ्चमाच्चिन्तनीयेषु प्राधान्यं सुतविद्ययोः॥ २९६॥
तस्मादुभयसम्बद्धविवेचनमथोच्यते।
त्रिकगः पञ्चमेशश्चेत् गुरुज्ञसहितोऽपि सन्॥ २९७॥
विद्याविरहितो जात स एव निजगेहगः।
केन्द्रकोणगतो वापि बली विद्यान्वितोऽर्भकः॥ २९८॥
जीवज्ञपञ्चमेशाश्चेत् अस्ताः सूर्यसमीपतः।
प्रज्ञाल्पता भवेत्तर्हि निजर्क्षे नैव चाल्पता॥ २९९॥
पञ्चमेशो गुरुश्चापि त्रिकगौ चेत्तदार्भकः।
मूकस्ताभ्यां युतास्तातादिस्थानपतयो यदि॥ ३००॥

त्रिकगा मूकता तेषामपि विज्ञैः प्रकीर्त्तिताः ।
एकस्थानगता जीवबुधराहुशनैश्चराः ।। ३०१ ।।
भृगुणा वीक्षितास्तर्हि जातः शूद्रोऽपि तीव्रधीः ।
योगेऽस्मिन् ब्राह्मणाः सर्वशास्त्रगा वेदपारगाः ।। ३०२ ।।

**सुधा**—पञ्चम भाव से विचारणीय विषयों में विद्या तथा पुत्र की प्रधानता है, अतः इन दोनों का विवेचन मैं पञ्चम भाव के द्वारा करता हूँ ।

पञ्चमेश गुरु या बुध से संयुक्त होकर भी त्रिक( ६।८।१२ )स्थ हों तो जातक विद्याविहीन होता है । वही पञ्चमेश अपने भवन, केन्द्र या त्रिकोणस्थ होकर प्रबल हों तो जातक सविद्य होता है । सूर्यसान्निध्य से बुध, गुरु तथा पञ्चमेश अस्तंगत हों तो जातक अल्पबुद्धि होता है । अस्त होकर भी वे यदि अपने भवनस्थ हों तो प्रज्ञाल्पता न कहे । पञ्चमेश तथा गुरु त्रिकस्थ हों तो जातक मूक होता है । इन दोनों से युक्त पित्रादि स्थानेश त्रिकस्थ हो तो उनकी ( पित्रादि ) की मूकता कहनी चाहिए । एकस्थानस्थ बुध, गुरु, राहु तथा शनैश्चर यदि शुक्र से दृष्ट हों तो शूद्रवंशज जातक भी तीव्रबुद्धि का होता है । इस योग में ब्राह्मणवंशज सर्वशास्त्रज्ञ एवं वेदपारङ्गत होता है ।

जीवः केन्द्रगतो वित्तपतिर्ज्ञो वोच्चगो भृगुः ।
निजगेहगतो वापि जातो गणितशास्त्रवित् ।। ३०३ ।।
धनभावगतो भौमः शुभग्रहयुतो विदा ।
वीक्षितो वा बुधः केन्द्रगतो गणितविज्जनः ।। ३०४ ।।
चन्द्रः सचान्द्रिः केन्द्रस्थोऽथवा केन्द्रगतो बुधः ।
सहजेशयुतो जातस्तदापि गणिते पटुः ।। ३०५ ।।
धर्मेशोऽर्कोऽथवा भौमो गुरुणा भृगुणापि वा ।
वीक्षितो जायते जातः शास्त्रज्ञो नात्र संशयः ।। ३०६ ।।
बुधो गुरुश्च धनौ पापदृष्टिविवर्जितौ ।
व्याख्याता जायते जातो धनपो गुरुणा युतः ।। ३०७ ।।
धनस्थितो यदि भवेत्तदा वाग्मी न संशयः ।
धने शुभयुते दृष्टे मिष्टभाषी, सपापके ।। ३०८ ।।
दुर्मुखो जायते जातो मिश्रैर्मिश्रफलं दिशेत् ।
द्वितीयेशे तु बलिनि केन्द्रगे शशिजे तथा ।। ३०९ ।।
शुक्रे पञ्चमगे जातो ज्योतिःशास्त्रविशारदः ।

**सुधा**—गुरु केन्द्रगत, धनेश बुध हों या स्वोच्च या स्वभवनस्थ शुक्र हों तो जातक गणितशास्त्रज्ञ होता है । धनभावगत भौम शुभग्रह के साथ हों और बुध की उन पर दृष्टि रहे, अथवा बुध केन्द्रस्थ हों तो भी जातक गणितशास्त्रज्ञ होता है ।

बुधयुक्त चन्द्रमा केन्द्रस्थ हों अथवा केन्द्रस्थ बुध सहजेश युक्त हों तो भी जातक गणित में पटु होता है। धर्मेश सूर्य या मंगल गुरु या शुक्र से युतदृष्ट हों तो जातक शास्त्रज्ञ होता है। बुध तथा गुरु धनस्थ हों और उन पर पापग्रह की दृष्टि नहीं रहे तो जातक व्याख्याता होता है। धनेश गुरुयुक्त होकर धनस्थित हों तो जातक वाग्मी होता है। धनभाव शुभग्रह युक्त या शुभदृष्ट रहे तो जातक मिष्टभाषी, पापग्रह युतदृष्ट होने पर दुर्मुख और शुभ-पाप दोनों से युत या दृष्ट धनभाव हो तो जातक मिष्ट तथा कटु दोनों तरह का बोलने वाला होता है। बली धनेश केन्द्रस्थ हों, बुध तथा शुक्र पञ्चमस्थ हों तो जातक ज्यौतिषशास्त्रज्ञ होता है।

### सन्ततिविचारः

केन्द्रस्थे कोणगे वापि पञ्चमेशे बलान्विते ॥ ३१० ॥
पुत्रसौख्यं भवेत्तस्य त्रिकस्थे नहि तद्भवेत्।
पञ्चमेशे दुर्बले तु पापाक्रान्तेऽपि नीचगे ॥ ३११ ॥
सुतोत्पत्तिर्न जायेत जातोऽपि मृतिमाप्नुयात्।
नीचस्थः पञ्चमेशश्चेत् षष्ठादित्रिकसंस्थितः ॥ ३१२ ॥
म्रियते प्रथमापत्यं काकवन्ध्या सधर्मिणी।
लाभगे नवमेशे तु सुतेशे नीचसंस्थिते ॥ ३१३ ॥
सुते केतुबुधौ स्यातां सुतं कष्टात् विनिर्दिशेत्।
चन्द्रान्विते पञ्चमेशे चन्द्रद्रेष्कोणगेऽपि चेत् ॥ ३१४ ॥
कन्योत्पत्तिस्तदा ज्ञेया पुत्राभावं च निर्दिशेत्।
चरराशिगते पञ्चमेशे चन्द्रेऽगुना युते ॥ ३१५ ॥
शनौ पञ्चमभावस्थे परजातं वदेच्छिशुम्।
चन्द्रादष्टमगे जीवे लग्नादष्टमगे विधौ ॥ ३१६ ॥
पापग्रहेक्षितयुते परजातं वदेच्छिशुम्।
पञ्चमेशे स्वतुङ्गस्थे लग्नतो द्वित्रिकोणगे ॥ ३१७ ॥
गुरुणा संयुते दृष्टे पुत्रवान् जायते नरः।

सुधा—प्रबल पञ्चमेश केन्द्र( १।४।७।१० )स्थ या कोण( ९।५ )स्थ हों तो पुत्र सौख्य होता है। पञ्चमेश के त्रिकस्थ होने पर पुत्रसौख्य की कमी कहना चाहिए। पञ्चमेश दुर्बल पापग्रहाक्रान्त या नीचस्थ हों तो पुत्रोत्पत्ति होती ही नहीं। यदि संयोगतः हो भी जाय तो उसका जीवित रहना कठिन होता है। नीचराशिस्थ पञ्चमेश यदि त्रिकस्थ हों तो प्रथम सन्तान भी जीवित नहीं रहती, साथ ही पत्नी काकवन्ध्या हो जाती है। लग्नस्थ नवमेश और नीचस्थ पञ्चमेश हों और पञ्चमभाव में बुध तथा केतु दोनों हों तो पुत्रोत्पत्ति कठिनता से होती है। सचन्द्र पञ्चमेश यदि चन्द्र द्रेष्काणगत हों तो कन्योत्पत्ति होती है, किन्तु पुत्राभाव उसे रहता है।

चरराशिस्थ पञ्चमेश चन्द्रमा तथा राहु के साथ हों और पञ्चम में शनि हो तो जातक परजात होता है। चन्द्रमा से अष्टम में गुरु तथा लग्न से अष्टमस्थ चन्द्रमा हों, उन पर पापग्रह की युति या दृष्टि हो तो भी जातक को जारजात समझना चाहिए। पञ्चमेश अपने उच्चस्थ होते हुए लग्न से दूसरे, तीसरे, नवें या पाँचवें स्थान में गुरु से युक्त हों तो जातक पुत्रवान् होता है।

लग्नाच्चन्द्रात्सप्तमाच्च गुरोरपि विदांवरैः ॥ ३१८ ॥
विचारः सन्ततेः कार्यो नैकस्मादिति निर्णयेत्।
लग्नत्रिकोणपतयस्त्रिकगाः पञ्चमाधिपः ॥ ३१९ ॥
गुरोरपि त्रिकस्थश्चेत् सुतोत्पत्तिरसम्भवा।
त एव यदि जीवज्ञभृगुभिः संयुतास्तदा ॥ ३२० ॥
विलम्बाज्जायते तस्य सुतोत्पत्तिर्न संशयः।
गुरोः पञ्चमभावश्चेत् पापाक्रान्तस्तथा गुरुः ॥ ३२१ ॥
पापयुक्तः स्वयमपि पुत्रस्तस्य न जीवति।
एवं लग्नात् सप्तमाच्च चन्द्रादपि विचारयेत् ॥ ३२२ ॥
लग्नसप्तमचन्द्रेभ्यः पञ्चमे पापखेचरे।
पापाक्रान्ते च तत्स्थाने पुत्रबाधा प्रजायते ॥ ३२३ ॥
विलम्बादेकयोगे स्याद् विनश्येद्योगयुग्मके।
योगत्रये चतुर्योगे सुतोत्पत्तिरसम्भवा ॥ ३२४ ॥
एवं सति हरेर्वंशश्रवणं दानमाङ्गनम्।
रुद्राभिषेकः कपिलादानं च सुतदायकम् ॥ ३२५ ॥

**सुधा**—लग्न चन्द्रमा सप्तमभाव तथा गुरु पर से सन्तति का विचार करना चाहिए। एक से उसका निर्णय उपयुक्त नहीं है। लग्नेश तथा कोणेश यदि त्रिकस्थ हों, गुरु से पञ्चमेश भी त्रिकगत हों तो सन्तानोत्पति असम्भव हो जाती है। यदि वे (लग्नेश, कोणेश तथा गुरु से पञ्चमेश) गुरु, बुध एवं शुक्र से युक्त हों तो विलम्ब से सुतोत्पत्ति अवश्य होती है।

गुरु से पञ्चमभाव यदि पापयुक्त हों और गुरु भी पापान्वित हों तो उसका पुत्र जीवित नहीं रहता। इसी तरह लग्न सप्तम तथा चन्द्रमा पर से भी विचार करना चाहिए। लग्न सप्तम तथा चन्द्रमा से पञ्चम पापाक्रान्त और वे (लग्न सप्तम चन्द्रमा) खुद भी सपाप हों तो पुत्रोत्पत्ति में बाधा होती है। एक ही योग हो तो बिलम्ब से पुत्रोत्पत्ति हो जाती है। योगद्वय उपस्थित होने पर पुत्र होकर नष्ट हो जाता है। योगत्रय या योगचतुष्टय में पुत्रोत्पत्ति असम्भव होती है। ऐसी स्थिति में हरिवंश-श्रवण, कन्यादान, रुद्राभिषेक तथा गोदान पुत्रोत्पत्तिकारक होते हैं।

तृतीये पुत्रयुगलं चान्द्रिः कन्याद्वयं दिशेत्।
गुरुः पञ्चसुतान् चन्द्रार्कजावेकं सुतं, भृगुः ॥ ३२६ ॥

पुत्रत्रयं तथा कन्याद्वयं च वसुधात्मजः।
राहुकेतू च तत्रस्थाः पुत्रसौख्यविघातकाः ॥ ३२७ ॥
कलत्रे संस्थितः शुक्रः कन्यायुग्मं प्रयच्छति।
लग्नगौ शनिशुक्रौ चेत् पुत्रत्रयकरौ नृणाम् ॥ ३२८ ॥
किन्तु पञ्चमभावेशे दुर्बले पापसंयुते।
अस्तङ्गतेऽथवा नैव जातोऽपि म्रियते क्षणात् ॥ ३२९ ॥

**सुधा**—बुध तृतीयस्थ होने पर पुत्रद्वय तथा कन्याद्वय प्रदान करते हैं। इसी तरह तृतीयस्थ गुरु पाँच पुत्रों को, चन्द्रमा तथा शनि एक पुत्र को, तृतीयस्थ शुक्र तीन पुत्र तथा कन्याद्वय देते हैं। साथ ही उसी तृतीय में स्थित मंगल, राहु तथा केतु पुत्रसौख्य-घातक होते हैं। सप्तम में स्थित शुक्र दो कन्याओं को, लग्नगत शनि तथा शुक्र पुत्रत्रय-कारक होते हैं। अर्थात् शनि-शुक्र दोनों लग्नस्थ हों तो पुत्रत्रय समझना चाहिए। किन्तु सभी बातें पञ्चमेश की प्रबलता में ही सम्भव है। पञ्चमेश दुर्बल या पापयुक्त रहें या सूर्य-सान्निध्य से अस्तंगत हों तो पुत्रोत्पत्ति होती ही नहीं, यदि हो भी तो शीघ्र ही वह नष्ट हो जाती है।

पञ्चमे मङ्गलो जातं हन्ति जातं सुनिश्चितम्।
हतापत्यं मृतापत्यं कुरुते तत्र भास्करः ॥ ३३० ॥
राहुर्मन्दोऽथवा केतुः पञ्चमे गर्भनाशकः।

**सुधा**—पञ्चमभावस्थ मंगल उत्पन्न जातक को नाश करने वाले होते हैं। पञ्चम-भावस्थ सूर्य मनुष्य को हतापत्य ( उत्पन्न होकर मर जाने वाला ) या मृतापत्य ( मरा हुआ ही पैदा होने वाला ) बनाता है। अर्थात् जिस जातक के पञ्चमभाव में सूर्य रहे तो उसे सन्तान होकर मर जाय या मरी हुई सन्तान पैदा होती है। पञ्चम में शनि, राहु या केतु गर्भनाशक होते हैं।

सुतेशे परमोच्चस्थे सशुभे पापवर्जिते ॥ ३३१ ॥
पञ्चमे पुरुषांशस्थे जातोऽनेकसुतो भवेत्।
लग्नत्रिकोणदशमैकादशप्रमदागताः ॥ ३३२ ॥
बुधेज्यकवयो नैजगेहतुङ्गगतास्तदा।
जायते नियतं तस्य पुत्रो बुधसमः सुधीः ॥ ३३३ ॥
सुताङ्गपौ हि सुतगावेकद्रेष्काणगावपि।
बलिनौ यदि विद्येतां शीघ्रं तस्य सुतागमः ॥ ३३४ ॥
अथवा पञ्चमे लग्ने दशमे बलसंयुते।
गुरौ, वा सशुभे लग्ने सुतेऽपि सुतमादिशेत् ॥ ३३५ ॥

**सुधा**—परमोच्चस्थ पञ्चमेश शुभग्रह से युक्त तथा पापग्रहरहित होकर पुंग्रह के नवांशस्थ होकर पञ्चमभाव में हों तो जातक अनेक पुत्रों का सुख पाता है। अपनी

राशि या अपने उच्चस्थ बुध, गुरु, शुक्र लग्न पञ्चम, नवम, दशम, एकादश या सप्तम भावस्थ हों तो उसे राजा के समान तथा विद्वान् पुत्र पैदा होता है। बली लग्नेश तथा पञ्चमेश एकद्रेष्काणस्थ होकर पञ्चमभावगत हों तो उसे शीघ्र पुत्रोत्पत्ति होती है अथवा बली गुरु पञ्चम लग्न या दशम में हों या लग्न तथा पञ्चम में शुभग्रह हों तो भी शीघ्र पुत्रोत्पत्ति होती है।

पञ्चमे पुङ्ग्रहाणां स्युर्यावतां दृष्टयस्तथा।
स्त्रीग्रहाणाञ्च, तावन्तः पुत्राः कन्या यथाक्रमम् ॥ ३३६ ॥
यत्संख्यकनवांशे स्यात् पुत्राधीशो हि तत्समाः।
पुत्राः पुत्र्यश्च विज्ञेयाः पुंस्त्रीग्रहनवांशतः ॥ ३३७ ॥
यावद्भिः पापखेटैः स्युर्दृष्टाः सुतनवांशकाः।
गर्भाः नश्यन्ति तावन्तः शुभैश्चेन्नयुतेक्षिताः ॥ ३३८ ॥

**सुधा**—पञ्चमभाव पर जितने पुंग्रहों की दृष्टि हो उतने पुत्र तथा जितने स्त्रीग्रहों की दृष्टि हों उतनी कन्याएँ होती हैं। पञ्चमेश यत्संख्यक नवांश में हों तो उतने पुत्र तथा कन्याएँ पुंस्त्रीग्रहों के नवांश के द्वारा कहना चाहिए। अर्थात् पञ्चमेश यत्संख्यक पुंग्रह के नवांश में हो तो उतने पुत्र तथा यत्संख्यक स्त्रीग्रह के नवांश में हों तो उतनी कन्याएँ कहना चाहिए। पञ्चमभाव के नवांश को जितने पापग्रह देखें उतने गर्भों का विनाश हो जाता है, यदि शुभग्रहयोग या शुभग्रहदृष्टि उस पर नहीं हो।

पञ्चमे बलिनः खेटाः पुत्रपुत्रीप्रदाः स्मृताः।
बली रविः पञ्चमगः पुत्रमेकं तु वा त्रयम् ॥ ३३९ ॥
शशी चतुष्टयं भौमस्त्रितयं शशिजस्तथा।
पञ्चकं कन्यकानां वै दातारः क्रमशः स्मृताः ॥ ३४० ॥
बली गुरुः पञ्चमगः पञ्चपुत्रप्रदायकः।
शुक्रः पञ्चमगः कन्याषट्कं किं वा चतुष्टयम् ॥ ३४१ ॥
रविजः पुत्रमेकं वै दद्यात् पञ्चमगो बली।

**सुधा**—पञ्चमभावस्थ बली ग्रह पुत्र या पुत्री के उत्पादक होते हैं। पञ्चमस्थ बली सूर्य एक या तीन पुत्रों को देते हैं। इसी तरह पञ्चमस्थ बली चन्द्र चार कन्याएँ, बली मंगल तीन कन्याएँ, बली बुध पाँच कन्याएँ देते हैं। बली गुरु पञ्चमस्थ होने पर पाँच पुत्रों को, पञ्चमस्थ बली शुक्र छः या चार कन्याएँ और बली शनि पञ्चमगत होने पर एक पुत्र देने वाले होते हैं।

जनने यस्य रन्ध्रस्थौ स्वर्क्षगौ शनिभास्करौ ॥ ३४२ ॥
वन्ध्या भार्या सदोषा चेत्तत्रस्थौ चन्द्रचन्द्रजौ।
जीवशुक्रौ वाऽपि भौमोऽष्टमस्थो यस्य जन्मनि ॥ ३४३ ॥
मृतापत्या भवेत्तस्य भार्या, शान्त्या तु शं भवेत्।
हरिवंशश्रुतिः सूर्यकृते, भौमशनैश्चरे ॥ ३४४ ॥

रुद्रपाठो राहुदोषे कन्यादानं शुभप्रदम् ।
केतुदोषे गवीदानमुदितं सन्ततिप्रदम् ।। ३४५ ।।
हरिवंशश्रुतिर्वैद्यनाथयोश्चरणान्तिके ।
सपत्नीकस्य नियतं मनोवाञ्छितसिद्धिदम् ।। ३४६ ।।

सुधा—जिसके जन्मसमय में स्वभवनस्थ शनि-सूर्य अष्टमस्थ हों तो उसकी स्त्री वन्ध्या होती है । यदि अष्टम में चन्द्रमा या बुध हो तो उसकी स्त्री दोषपूर्णा होती है । गुरु, शुक्र या मंगल अष्टमस्थ हों तो उसकी पत्नी मृतापत्या ( मृत सन्तान पैदा करने वाली ) होती है । शान्ति करने से कल्याण सम्भव है । सूर्यजन्य दोष में हरिवंश-श्रवण, शनि-भौमकृत दोष में रुद्रपाठ, राहुकृत दोष में कन्यादान, केतुजन्य दोष में गोदान शुभप्रद तथा सन्ततिप्रद है ।

श्रीवैद्यनाथचरण के निकट सपत्नीक यदि हरिवंश-श्रवण किया जाय तो निश्चयतः मनोवाञ्छित सिद्धि मिलती है ।

## षष्ठभावविचारः

रोगव्यसनशत्रूणां मातुलव्रणयोस्तथा ।
समरे विजयं चापि षष्ठभावाद् विचिन्तयेत् ।। ३४७ ।।
रोगाधीशे हि लग्नस्थे सखले रन्ध्रगेऽथवा ।
विकलो हि व्रणव्रातैर्जायते नियतं नरः ।। ३४८ ।।
षष्ठेशे लग्नगे वापि षष्ठस्थानगते गुरौ ।
शत्रुक्षयकरो जातः समरे विजयी सदा ।। ३४९ ।।
रविचन्द्रादयः खेटाः षष्ठेशास्तनुरन्ध्रगाः ।
तत्तत्स्थानविशेषेण जनानां व्रणकारकाः ।। ३५० ।।
शिरोदेशे रविश्चन्द्रो मुखे कण्ठे धरासुतः ।
बुधो वक्षःस्थले जीवो नाभौ पृष्ठे तु भार्गवः ।। ३५१ ।।
शनिर्नयनयो राहुरोष्ठेऽङ्घ्रौ केतुरीरितः ।

सुधा—रोग, व्यसन, शत्रु, मामा, व्रण तथा समर में विजय का विचार षष्ठभाव से करना चाहिए । रोगाधीश ( षष्ठेश ) लग्नस्थ होकर पापग्रहों से युक्त हों या सपाप षष्ठेश अष्टमस्थानगत हों तो जातक व्रणसमूहों से निश्चयतः विकल रहता है । षष्ठेश लग्नस्थ हों या षष्ठस्थ गुरु हों तो जातक शत्रुनाशक होता है । रणक्षेत्र में उसे सदैव विजय प्राप्त होती रहती है ।

रवि-चन्द्रादिक सभी ग्रह षष्ठेश होकर लग्न या अष्टम में हों तो तत्तत्स्थान-विशेष में व्रणकारक होते हैं । रवि षष्ठेश होकर लग्न या अष्टम में हों तो शिरोदेश में, इसी तरह चन्द्रमा षष्ठेश होकर लग्न या अष्टम में हों तो मुख में; इसी रूप में मंगल हों तो कण्ठ में, बुध हों तो वक्षःस्थल ( छाती ) में, गुरु हों तो नाभि में, शुक्र

हों तो पृष्ठदेश में, शनि हों तो नयनद्वय में, राहु हों तो होठ में और केतु हों तो पैर में व्रण कहना चाहिए।

लग्नेशेऽपि च रन्ध्रेशे षष्ठगे नेत्ररोगभाक्॥ ३५२॥
भृगावरौ दक्षनेत्रे पादे रोगः शनावरौ।
तमोग्रहे तु षष्ठस्थे रोगो दन्तोष्ठयोः स्मृतः॥ ३५३॥
कुजज्ञराशिगेऽङ्गेशेऽरिणा दृष्टे गुदारुजः।
सपापेन्दौ लग्नसंस्थेऽथवा षष्ठे सदा रुजः॥ ३५४॥
केन्द्रे सपापे सत्खेटदृष्टिहीनेऽपि रोगयुक्।
शत्रुक्षेत्रगतो नीचस्थितो वाऽस्तङ्गतो ग्रहः॥ ३५५॥
वक्री वा षष्ठगः कश्चिद् यदि जातस्तदा भवेत्।
पीडितः शत्रुभिश्चापि व्रणव्रातैर्विशेषतः॥ ३५६॥

**सुधा**—लग्नेश तथा अष्टमेश षष्ठभावस्थ हों तो नेत्ररोग कहना चाहिए। इस प्रकार शुक्र यदि लग्नेश या रन्ध्रेश होकर षष्ठस्थ हों तो दाहिने नेत्र में, शनि यदि लग्नेश या अष्टमेश होकर षष्ठस्थ हों तो पैर में, इसी तरह राहु-केतु षष्ठस्थ हों तो दाँत तथा होठ में रोग कहना चाहिए।

लग्नेश मंगल या बुध के राशिगत होकर अपने शत्रुग्रह से देखे जाँय तो गुदा में रोग होता है। सपाप चन्द्रमा लग्न या षष्ठस्थ हों तो जातक सदैव रोगाक्रान्त रहता है। शत्रुक्षेत्रगत या नीचराशिस्थ अथवा अस्तंगत कोई भी ग्रह यदि षष्ठस्थ हों या वक्री हों तो जातक व्रणसमूह तथा शत्रुओं से पीड़ित रहता है।

## जायाभावविचारः

स्वोच्चे स्वभे तु जायेशे पूर्णं जायासुखं स्मृतम्।
त्रिकगे तु भवेद्रुग्णा भार्या नैव सुखं दिशेत्॥ ३५७॥
जायेशे त्रिकगे जायाक्लेशोऽधिकतरो भवेत्।
जायास्थानगते शुक्रे जातः कामी विशेषतः॥ ३५८॥
जायेशेऽस्तङ्गते शत्रुनीचभस्थेऽतिदुर्बले।
जायते बहुधा रुग्णा मृता वा तस्य भामिनी॥ ३५९॥
कवेः शनेर्वा राशिस्थे जायेशे शुभवीक्षिते।
स्वोच्चगे सौम्यदृष्टे वा बहुभार्यो भवेन्नरः॥ ३६०॥
सप्तमस्थे कुजे जातो वन्ध्यासक्तोऽथ चन्द्रगे।
वेश्याद्या नीचजात्या वाऽऽसक्तो वापि वणिक्स्त्रिया॥ ३६१॥
तमो ग्रहे शनौ वापि सप्तमस्थे रजस्वला।
सक्तो जातो भवेद् वापि नीचजात्या विशेषतः॥ ३६२॥

जायेशे स्वोच्चगे सौम्ययुक्ते जायागृहेऽपि वा ।
सबले तनुपे तर्हि भार्या तस्य गुणान्विता ।। ३६३ ।।
पुत्रपौत्रादिसंयुक्ता भवेदिति सुनिश्चितम् ।

**सुधा**—जायेश अपने उच्च या अपने भवनस्थ हों तो जायासुख पूर्णरूपेण होता है। जायेश यदि त्रिक( ६।८।१२ )स्थ हों तो जाया रुग्णा होती है और जायासुख उसे नहीं होता है। जायेश यदि त्रिकस्थ हों तो पत्नी अधिकतर रुग्ण होती है। जाया स्थान में यदि शुक्र हों तो जातक अधिक कामुक होता है।

जायेश अस्तंगत, शत्रुक्षेत्र या नीचराशिस्थ होने के कारण दुर्बल हों तो उसकी स्त्री बहुधा रुग्ण या मृत हो जाती है। जायेश शुक्र या शनि के राशिस्थ होकर शुभग्रह से युत या दृष्ट हों या उच्चस्थ होकर शुभदृष्ट हों तो जातक अनेक स्त्री वाला होता है। सप्तमस्थ मंगल हों तो जातक वन्ध्यासक्त होता है। सप्तमस्थ बुध रहे तो वेश्या या नीच जाति की स्त्री, किंवा बनियों की स्त्री में जातक आसक्त रहता है। राहु, केतु या शनि सप्तमस्थ हों तो रजस्वला के साथ, विशेषतः नीच जाति की रजस्वला के साथ जातक को आसक्त समझना चाहिए। जायेश अपने उच्च या जाया स्थान में शुभग्रह युक्त हों, लग्नेश भी प्रबल हों तो जातक की स्त्री गुणवती तथा पुत्र-पौत्रादि से युक्त होती है।

### द्वित्र्यादिभार्यायोगः

सपापे सप्तमेशे तु नीचे वा पापराशिगे ।। ३६४ ।।
बुधे शनौ वा तत्रस्थे जातो भार्याद्वयं वहेत् ।
लग्नेशः सप्तमेशश्च लग्ने वा सप्तमे स्थितौ ।। ३६५ ।।
अथवा सप्तमे पापोऽष्टमे वा व्ययगे कुजे ।
व्ययेशेऽदृश्यचक्रार्धे विवाहद्वयमादिशेत् ।। ३६६ ।।
सशुभः सप्तमेशश्चेत् त्रिकगः सप्तमः पुनः ।
सपापो वाऽष्टमे जायास्थाने वा द्वादशे कुजः ।। ३६७ ।।
सप्तमेशदृशा हीनस्तदापि स्त्रीद्वयं दिशेत् ।
द्वितीयसप्तमौ पापयुक्तौ वा पापवीक्षितौ ।। ३६८ ।।
निर्बलौ भवतस्तर्हि विवाहद्वयमादिशेत् ।
तत्रैव बहवः पापाः पापदृष्टौ च तौ यदा ।। ३६९ ।।
विवाहत्रितयं तर्हि जातकस्य विनिर्दिशेत् ।
लग्ने धने सप्तमे वा पापे नीचे कलत्रपः ।। ३७० ।।
अस्तङ्गतो वा तत्रापि जातकः स्त्रीत्रयं वहेत् ।

**सुधा**—सपाप सप्तमेश नीच या पापग्रह की राशि में बुध या शनि के साथ हों तो जातक दो स्त्री वाला होता है। लग्नेश तथा सप्तमेश लग्न या सप्तम में स्थित हों, अथवा सप्तम में पापग्रह, अष्टम तथा द्वादश में मंगल हों, व्ययेश अदृश्य चक्रार्ध में

रहें तो भी जातक स्त्रीद्वय वाला होता है। शुभग्रह सहित सप्तमेश यदि त्रिकस्थ हों और सप्तमभाव भी सपाप हों या सप्तम, अष्टम तथा द्वादश में स्थित मंगल पर सप्तमेश की दृष्टि नहीं रहे तो भी जातक पत्नीद्वय का वहन करे। द्वितीय, सप्तम दोनों पापयुक्त या पापदृष्ट होकर निर्बल हों तो भी जातक को दो स्त्रियाँ होती हैं। वहीं बहुत से पापग्रह हों और उन दोनों पर पापग्रह की दृष्टि भी रहे तो जातक को तीन विवाह का निर्देश करे। लग्न द्वितीय या सप्तम में पापग्रह हों, जायेश नीच-राशिस्थ हों या अस्तंगत हों तो भी जातक को तीन स्त्रियाँ होती हैं।

### विवाहसमयः

स्फुटजायालग्नपयोर्योगो राश्यादिको भवेत् ॥ ३७१ ॥
आगते गोचरगुरौ विवाहः प्रायशो भवेत्।
जायाकारकजायेशमध्ये यो बलवान् भवेत् ॥ ३७२ ॥
तद्दशाऽन्तर्दशायां वै विवाहः कीर्त्तितो बुधैः।
चन्द्रराशिपतिः स्पष्टः स्फुटाष्टमपसंयुतः ॥ ३७३ ॥
राश्यादिके गते जीवे विवाहः प्रायशो भवेत्।

**सुधा**—स्फुटलग्न तथा स्पष्ट जायाभाव का जो राश्यादिक हो उसमें गोचर के गुरु के आने से प्रायशः विवाह होता है। जायाकारक तथा जायेश में जो बलवान् हों तो उस दशा, अन्तर्दशा में विवाह का होना पण्डितों ने कहा है। स्पष्ट चन्द्रराशिपति में स्फुट अष्टमेश के योग से जो राश्यादिक आवे उसमें गोचर के गुरु के आने से विवाह सम्भव होता है।

### अष्टम( मृत्यु )भावविचारः

लग्नेऽष्टमेशो बाल्ये तु विविधक्लेशकृन्नृणाम् ॥ ३७४ ॥
पश्चादतिसुखी नित्यं धर्मशीलो भवेन्नरः।
पापोऽष्टमेशो लाभे चेदल्पायुष्यप्रदो भवेत् ॥ ३७५ ॥
स एव सशुभस्तत्र दीर्घमायुः प्रयच्छति।
सपापो द्वादशे वापि षष्ठेऽल्पायुष्पदो नृणाम् ॥ ३७६ ॥
किं वोभयत्र लग्नेशसहितोऽपि तथाविधः।
अष्टमेशोऽथवा मन्दो दीर्घायुष्यकरो मृतौ ॥ ३७७ ॥
वित्ते मृत्युपतिर्नूनं तस्करत्वं प्रयच्छति।
अष्टमेशोऽपि लग्नेशः प्रबलौ मृतिमास्थितौ ॥ ३७८ ॥
षष्ठस्थानस्थितौ वापि सङ्ग्रामे विजयप्रदौ।
तावेव निर्बलौ तत्र स्थितौ मृत्युकरौ रणे ॥ ३७९ ॥

**सुधा**—अष्टमेश लग्नस्थित होने पर बाल्यकाल में विविध क्लेशकर और बाल्यावस्था के बाद सौख्य एवम् धर्मशीलकारक होते हैं। पाप अष्टमेश यदि लाभ-

स्थानगत हों तो जातक अल्पायु होता है। वही अष्टमेश शुभग्रह के साथ लाभस्थानगत हों तो जातक दीर्घायु होता है। सपाप अष्टमेश द्वादश या षष्ठस्थानस्थ हों तो अल्पायुष्यकर होते हैं, या दोनों स्थानों में लग्नेश के साथ भी रहे तो भी अल्पायुष्यकर ही होते हैं। अष्टमेश या शनि अष्टमस्थ होने पर दीर्घायुष्यप्रद होते हैं। धनस्थ अष्टमेश चौर्यवृत्तिप्रद होते हैं। प्रबल अष्टमेश तथा लग्नेश अष्टम या षष्ठ स्थानगत हों तो जातक संग्राम में विजयी होता है। निर्बल वे दोनों उन स्थानों में स्थित होने पर भी संग्राम में मृत्युकारक होते हैं।

**दीर्घायुर्योगाः**

षष्ठेशो वा व्ययेशश्चेत् षष्ठे वापि व्यये स्थितः।
लग्ने वाप्यष्टमस्थाने दीर्घायुष्यकरो भवेत्॥ ३८०॥
लग्नेशोऽप्यष्टमेशश्च पञ्चमेशस्तथा निजे।
क्षेत्रे निजनवांशे वा मित्रक्षेत्रेऽपि संस्थितौ॥ ३८१॥
दीर्घायुष्यकरावेवं लग्नाष्टमपती तथा।
दशमेशशनी केन्द्रत्रिकोणाय गता अपि॥ ३८२॥
बली लग्नपतिः सौम्यैः केन्द्रगैर्यदि वीक्षितः।
अथवा स्वोच्चराशिस्थे लग्नेशे रन्ध्रगे गुरौ॥ ३८३॥
चन्द्रे लाभगते चापि दीर्घायुष्यमसंशयम्।

**सुधा**—षष्ठेश तथा व्ययेश षष्ठ या द्वादश स्थान में लग्न या अष्टम स्थान में रहें तो जातक दीर्घायु होता है। लग्नेश अष्टमेश और पञ्चमेश अपने क्षेत्र, अपने नवांश अथवा मित्रभवन में रहें तो भी जातक दीर्घायु होता है। इसी तरह लग्नेश अष्टमेश, दशमेश तथा शनि केन्द्र, त्रिकोण या लाभस्थ हों तो भी जातक दीर्घायु होता है। बली लग्नेश यदि केन्द्रस्थ शुभग्रहों से देखे जायँ अथवा लग्नेश उच्चराशिस्थ हों, गुरु अष्टमस्थ हों और चन्द्रमा लाभस्थानगत हों तो भी जातक दीर्घायु होता है।

**अल्पायुर्योगाः**

दुर्बले लग्नपे केन्द्रगतेऽष्टमपतौ सति॥ ३८४॥
अल्पायुर्जायते जातो द्वात्रिंशत् परमं वयः।
अष्टमेशे तु नीचस्थे मृतौ पापसमन्विते॥ ३८५॥
निर्बले लग्नपे जातः स्वल्पायुर्जायते ध्रुवम्।
सपापे रन्ध्रपे रन्ध्रे पापग्रहसमन्विते॥ ३८६॥
व्ययेऽपि क्रूरसंयुक्ते स्वल्पायुर्जायते नरः।
केन्द्रत्रिकोणगाः पापाः षष्ठाष्टमगताः शुभाः॥ ३८७॥
लाभे नीचस्थरन्ध्रेशे जातः सद्यो विनश्यति।
पञ्चमे रन्ध्रपे रन्ध्रे पापग्रहसमन्विते॥ ३८८॥

अथवा रन्ध्रपे रन्ध्रराशिगे हिमगौ पुनः ।
सपापे सौम्यदृग्हीने जातं स्वल्पायुषं वदेत् ।। ३८९ ।।

**सुधा**—लग्नेश दुर्बल और अष्टमेश केन्द्रस्थ हों तो जातक बत्तीस वर्ष परमायु वाला स्वल्पायु होता है । अष्टमेश नीचस्थ हों, अष्टम भवन सपाप हों, लग्नेश भी निर्बल हों तो जातक स्वल्पायु होता है । अष्टमेश सपाप हों और अष्टम तथा द्वादश भी पापयुक्त हों तो भी जातक स्वल्पायु होता है । पापग्रह केन्द्र या त्रिकोण में हों, शुभग्रह छठे या आठवें में हों और नीचस्थ अष्टमेश यदि आयभावस्थ हों तो जातक शीघ्र दिवङ्गत हो जाता है । अष्टमेश पञ्चम में और अष्टम पापयुक्त हों अथवा अष्टमेश अष्टम में और चन्द्रमा सपाप तथा शुभदृष्टिरहित हों तो जातक स्वल्पायु होता है ।

## नवम( भाग्य )भावविचारः

गुरौ भाग्यगते केन्द्रसंस्थिते धर्मभावपे ।
सबले लग्ननाथे तु बहुभाग्ययुतो नरः ।। ३९० ।।
लग्नस्थो भाग्यपो जीवदृष्टो वा सुखलग्नपौ ।
पश्यतः स्वस्वगेहं चेत् पूर्णदृष्टया तदार्भकः ।। ३९१ ।।
उदारो राजवन्द्यश्च सर्वसम्पत्समन्वितः ।
सुखेशे रन्ध्रगे जातो भाग्यहीनः प्रजायते ।। ३९२ ।।
भाग्येशे लाभभावस्थे भाग्यवानुदितो बुधैः ।

**सुधा**—गुरु भाग्यस्थानस्थ तथा भाग्येश केन्द्रस्थ और लग्नेश प्रबल हों तो जातक भाग्यवान् होता है । लग्नस्थ भाग्येश गुरुदृष्ट हों या सुखेश तथा लग्नेश अपने-अपने घर को अर्थात् सुखेश सुखस्थान को और लग्नेश लग्न को पूर्णदृष्टि से देखें तो जातक उदार, राजवन्द्य तथा सर्वसम्पत्तिशाली होता है । सुखेश अष्टमस्थ हों तो जातक भाग्यहीन होता है और भाग्येश लाभस्थानगत हों तो जातक भाग्यवान् होता है ।

वित्तेशे वित्तगे लग्नपतिर्लग्नगतः सुखे ।। ३९३ ।।
सुखेशो धर्मपो लग्ने यदि तर्हि प्रजायते ।
राजसिंहासनारूढो वरोऽतिविदितो नरः ।। ३९४ ।।
गुरुणा भृगुणा वापि युक्तो भाग्यपतिः सुखे ।
स्वगृहे वा तदा जातः सर्वसम्पत्समन्वितः ।। ३९५ ।।
सुखेशसहितौ जीवकवी केन्द्रत्रिकोणगे ।
लाभभावगतौ वापि जातः सौभाग्यवान् भवेत् ।। ३९६ ।।
भाग्येशे केन्द्रगे भाग्ये शुभग्रहयुतेक्षिते ।
अथवा भाग्यपतिना दृष्टे जातोऽतिभाग्यवान् ।। ३९७ ।।

लग्ने वित्ते पञ्चमे वा ग्रहे बलिनि संस्थिते ।
वित्तेशे वित्तगे वापि राज्यगे भाग्यवान्नरः ।। ३९८ ।।
सुखेशे नवमेशे च वित्तगे वा गुरौ भृगौ ।
तदापि जायते जातो धनाढ्योऽतिसुखान्वितः ।। ३९९ ।।

**सुधा**—धनेश धनस्थ, लाभेश लाभस्थ, सुखेश सुखस्थ तथा भाग्येश लग्नस्थ हों तो जातक सिंहासनारूढ श्रेष्ठ तथा विख्यात व्यक्ति होता है। गुरु या शुक्र से युक्त भाग्येश सुखस्थान अथवा अपने भवनस्थ हों तो जातक सर्वसम्पत्समन्वित होता है। सुखेशयुक्त गुरु या शुक्र केन्द्र, त्रिकोण या लाभस्थ हों तो जातक भाग्यशाली होता है। भाग्येश केन्द्रस्थ हों, भाग्यस्थान में शुभग्रह का योग अथवा शुभग्रह की दृष्टि हो या भाग्येश की दृष्टि हों तो भी जातक परम भाग्यवान् होता है। लग्न, वित्त या पञ्चम में बली ग्रह विद्यमान हों और धनेश धन या राज्यस्थान में हों तो भी मनुष्य भाग्यवान् होता है। सुखेश नवमेश धनभावगत हों अथवा वित्तस्थान में गुरु-शुक्र हों तो भी जातक भाग्यशाली होता है।

भाग्येशो जीवदृष्टश्चेत् त्रिकोणभवने स्थितः ।
अथवा लाभगस्तर्हि जातो भवति भाग्यवान् ।। ४०० ।।
लग्नेशः स्वोच्चगो भाग्यपतिः केन्द्रत्रिकोणगः ।
अथवा लग्नधर्मेशौ सुखे जातोऽतिभाग्यवान् ।। ४०१ ।।
सुखधर्मपती लाभे लग्नेशे भाग्यसंस्थिते ।
भाग्येशे पञ्चमे वापि जातोऽतीव सुखान्वितः ।। ४०२ ।।
जीवः स्वोच्चगतो भाग्ये लग्ने वापि व्यवस्थितः ।
जातः सौभाग्यशीलोऽसौ सद्गतिं प्राप्नुयादपि ।। ४०३ ।।

**सुधा**—गुरुदृष्ट भाग्येश नवम, पञ्चम अथवा लग्नगत हों तो जातक भाग्यशाली होता है। लग्नेश अपने उच्च में भाग्येश केन्द्र या त्रिकोण में या लग्नेश तथा भाग्येश सुखस्थान में हों तो जातक परम भाग्यशाली होता है। सुखेश तथा भाग्येश लाभस्थान में और लग्नेश भाग्यस्थान में हो अथवा भाग्येश पञ्चम में हो तो भी जातक अत्यधिक सुखी होता है। उच्चस्थ गुरु भाग्यस्थान या लग्न में हों, तो सौभाग्यशील जातक अन्त में सद्गति पाता है।

भाग्येशे नीचगे वास्ते विक्रमेशेऽतिदुर्बले ।
कर्माधिपेन सहिते जातो भिक्षाशितां व्रजेत् ।। ४०४ ।।
पञ्चमस्थानगे राहौ भाग्येशे मृतिमस्थिते ।
अथवा नीचराशिस्थे भिक्षुको जायते नरः ।। ४०५ ।।
शनौ भाग्यगते तत्र सुधांशुसहितेऽपि च ।
लग्नेशे नीचगे जातो भिक्षुको नात्र संशयः ।। ४०६ ।।

**सुधा**—भाग्येश नीचस्थ या अस्तंगत हों और दुर्बल विक्रमेश कर्मेश के साथ हों तो जातक भिक्षाशी होता है। राहु पञ्चम में, भाग्येश अष्टम या नीच राशि में हों तो जातक भिक्षुक होता है। शनि भाग्यस्थान में चन्द्रमा के साथ हों और लग्नेश नीचस्थ हों तो भी जातक निःसन्देह भिक्षुक होता है।

**कर्म( दशम )भावविचारः**

स्वोच्चस्वभनवांशस्थे कर्मेशे बलसंयुते।
पुण्यशीलो यशस्वी च पितृसौख्ययुतो नरः॥ ४०७॥
बुधजीवौ कर्मगेहे कर्मेशेन समन्विते।
शिवालयतडागादिकर्त्ता जातस्तदा भवेत्॥ ४०८॥
निजोच्चगगुरौ कर्मस्थाने भृगुसमन्विते।
शुभ्रकीर्तियुतो जातो विख्यातः क्षितिमण्डले॥ ४०९॥
स्वोच्चस्थकर्मगे जीवसंयुक्ते भाग्यपेऽपि च।
कर्मराशिगते जातो भूरिमानप्रतापवान्॥ ४१०॥
अन्योन्यं लाभकर्मेशौ कर्मलाभगतौ यदा।
अथवा केन्द्रगौ तौ च जातः सौख्ययुतो भवेत्॥ ४११॥
गुरुणा सहिते कर्मपतौ बलिनि मीनगे।
जातको नियतं तर्हि वस्त्राभरणसौख्ययुक्॥ ४१२॥

**सुधा**—बली राज्येश ( कर्मेश ) अपने उच्च या अपनी राशिस्थ नवांश में हों तो जातक पुण्यशील, यशस्वी तथा पितृसौख्ययुक्त होता है। बुध-गुरु कर्मस्थान में कर्मेश के साथ हों तो जातक शिवमन्दिर, तालाब आदि का निर्माता होता है। अपने उच्चस्थ गुरु कर्मस्थान में शुक्र के साथ हों तो शुभ्रयशोयुक्त जातक परम विख्यात होता है। कर्मेश अपने उच्च में गुरु के साथ हों, भाग्येश कर्मस्थान में हों तो जातक प्रचुर सम्मान तथा प्रतापवान् होता है। लाभेश तथा कर्मेश परस्पर एक-दूसरे के स्थान में या दोनों केन्द्रस्थ हों तो भी जातक सौख्यसम्पन्न होता है। गुरु सहित बली कर्मेश यदि मीनस्थ हों तो जातक वस्त्राभरण से परिपूर्ण एवं सुखी होता है।

कर्मपे शुभसंयुक्ते शुभस्थाने व्यवस्थिते।
राजतो वा वणिग्वृत्त्या लाभो हार्निर्विपर्यये॥ ४१३॥
लाभराशिगते कर्मपतौ लाभगतौ तनौ।
कर्मगे भार्गवे जातो रत्नाद्यैः पूरितो भवेत्॥ ४१४॥
कर्मेशे स्वोच्चगे केन्द्रत्रिकोणभवनस्थिते।
दृष्टे जीवेन वा युक्ते सत्कर्मसहितो नरः॥ ४१५॥
लाभगे कर्मनाथे तु लाभेशेन समन्विते।
केन्द्रत्रिकोणगे चन्द्रे सत्कर्मनिरतो जनः॥ ४१६॥

चन्द्रे कर्मगते कर्मपतौ चन्द्रात्त्रिकोणगे ।
लाभेशे केन्द्रभावस्थे कीर्त्तिमान् जायते नरः ॥ ४१७ ॥
कर्मभावगते लग्नपतौ बलिनि कर्मपे ।
वाचस्पतियुते वापि दृष्टे कीर्त्तियुतो नरः ॥ ४१८ ॥
कर्मशे भाग्यगे लग्नपतौ कर्मभसंस्थिते ।
चन्द्रे लग्नात्त्रिकोणस्थे यशस्वी जायते नरः ॥ ४१९ ॥

**सुधा**—कर्मेश शुभसंयुक्त होकर शुभस्थान में हों तो राजा से या वाणिज्य वृत्ति से लाभ होता है। वही कर्मेश इसके विपरीत पापयुक्त होकर पापस्थानस्थ हों तो हानि होती है। कर्मेश लाभस्थ और लाभेश लग्नगत हों, साथ ही शुक्र दशमस्थानगत हों तो जातक रत्नादि से परिपूर्ण होता है। स्वोच्चस्थ कर्मेश केन्द्र या त्रिकोण में हों, साथ ही गुरुयुक्त या गुरुदृष्ट हों तो जातक सत्कर्म में लीन रहता है। लाभस्थ कर्मेश लाभेश के साथ हों और चन्द्रमा केन्द्र या त्रिकोण में हों तो भी जातक सत्कर्मरत होता है। चन्द्रमा कर्मस्थ और कर्मेश चन्द्रमा से नवम या पञ्चम में हों, लग्नेश भी केन्द्रस्थ हों तो जातक यशस्वी होता है।

लग्नेश कर्मस्थ और बली कर्मेश गुरुयुक्त या गुरुदृष्ट हों तो भी जातक कीर्त्तिमान् होता है। कर्मेश भाग्यस्थान में और लग्नेश कर्मस्थान में तथा चन्द्रमा लग्न से नवम या पञ्चम में हों तो भी जातक यशस्वी होता है।

### अन्ये अशोभनयोगाः

मन्देऽर्कसहिते पापनवांशे कर्मणि स्थिते ।
जायते शत्रुजनिताऽपकीर्त्तिर्वितता भुवि ॥ ४२० ॥
पापयुक्ते हि दशमे सप्तमे च खलान्विते ।
जातोऽपकीर्त्तिसहितो विदूषकपदं भजेत् ॥ ४२१ ॥
राहुयुक्ते हि कर्मेशे जन्मतो मृतिमास्थिते ।
महामूर्खो भवेज्जातोऽपकीर्त्तिसहितोऽपि च ॥ ४२२ ॥
शनिभौमयुते कर्मपतौ सप्तमभे स्थिते ।
सपापे वित्तपे जातः कृच्छ्रादुदरपूरकः ॥ ४२३ ॥
लाभस्थाने राहुभौमशनिसूर्यैरधिष्ठिते ।
जातको नियतं कर्मध्वंसकारी प्रजायते ॥ ४२४ ॥
शनौ कर्मगते नीचस्थितखेटसमन्विते ।
पापान्विते कर्मनाथे कर्महीनो भवेन्नरः ॥ ४२५ ॥
रन्ध्रराशिगते कर्मपतौ पापे च कर्मगे ।
कर्मतः कर्मगे पापे कर्मवैकल्यकृन्नरः ॥ ४२६ ॥

**सुधा**—सार्क शनि पापग्रह के नवांशस्थ होकर कर्मभावस्थ हों तो जातक शत्रुकृत

दुर्यशपूर्ण होता है। सप्तम तथा दशम पापयुक्त हों तो दुर्यशपूर्ण जातक विदूषक होता है। कर्मेश यदि राहुयुक्त होकर अष्टमभावस्थ हो तो जातक मूर्ख तथा दुर्यशपूर्ण होता है। शनि-मंगलयुक्त कर्मेश सप्तम में स्थित हों और धनेश सपाप हों तो जातक किसी तरह कठिनाई से अपना उदर-पोषण कर पाता है। राहु, सूर्य, शनि एवं मंगल लाभस्थान में हो तो जातक कर्मध्वंसी होता है। कर्मस्थान में शनि नीचस्थ पाप के साथ हों और कर्मेश भी सपाप हों तो जातक कर्महीन ( अभागा ) होता है। कर्मेश अष्टम में और कर्मभाव सपाप हों, साथ ही कर्म से कर्मस्थान ( सप्तम ) पापयुक्त हों तो जातक दौर्भाग्यपूर्ण होता है।

**अथ लाभभावविचारः**

लाभेशे सबले तुङ्गभवनस्थे शुभेऽशुभे।
नियतं सर्वसम्पत्तिलाभो भवति जन्मिनाम् ॥ ४२७ ॥
दुर्बले नीचगे लाभपतौ रविकरावृते।
त्रिकगे नैव लाभः स्यात् केन्द्रकोणेषु यत्नतः ॥ ४२८ ॥
लाभभं रविणा युक्तं दृष्टं वा यदि जन्मनि।
राजतो दस्युतो वापि लाभः पशुधनादपि ॥ ४२९ ॥
चन्द्रेण युक्तं दृष्टं वा लाभो जलजवस्तुतः।
भौमेन युक्तं दृष्टं सत् लाभो रत्नप्रवालतः ॥ ४३० ॥
बुधेन युक्तं दृष्टं सत् शिल्पकाव्यप्रबोधतः।
गुरुणा राजतो यज्ञसाधुपूजाबलाद्धनम् ॥ ४३१ ॥
भृगुणा लाभभं युक्तं दृष्टं वा यदि जन्मनि।
गमागमैः शुभ्रवस्त्रराजतक्रयविक्रयैः ॥ ४३२ ॥
भानुजेनेक्षितं युक्तं महिषीलौहनीलजैः।
व्यापारेण भवेल्लाभ इत्युक्तं मुनिपुङ्गवैः ॥ ४३३ ॥

**सुधा**—शुभ या अशुभ लाभेश बली तथा उच्चस्थ हों तो जातक को सर्वविध सम्पत्तियों का लाभ होता है। दुर्बल, नीचस्थ या रविकिरणावृत ( अस्त ) लाभेश यदि त्रिकस्थ हों तो कुछ भी लाभ नहीं होता। वही लाभेश दुर्बलादि होने पर भी केन्द्र या कोणस्थ हों तो प्रयत्न करने पर लाभ होता है। लाभभवन रवियुक्त या रविदृष्ट हों तो राजा या चोर-डाकू से तथा पशुधन से लाभ कहना चाहिए। चन्द्रमा से लाभभाव युक्त या दृष्ट होने पर जलज वस्तु जैसे—मछली, मखाना या अन्य पानी में होने वाले पदार्थों से लाभ कहना चाहिए। मंगल से वह युत या दृष्ट हो तो रत्नादि या प्रवाल ( मूंगा ) के द्वारा लाभ कहना चाहिए। बुध से युक्त या दृष्ट लाभ-भाव रहें तो शिल्पकला या काव्यादि रचना से लाभ होता है। गुरु से यदि वह युत या दृष्ट हो तो राजा, यज्ञ, सद्ज्ञान आदि से वह लाभान्वित होता है। शुक्र से लाभभाव

युत या दृष्ट हों तो यातायात, शुभ्र वस्त्र या चाँदी के क्रय-विक्रय से लाभ कहना चाहिए। शनि से लाभभाव युतदृष्ट होने पर भैंस, लोह, नील के व्यापार से लाभ कहना चाहिए।

लाभेशे लाभगे केन्द्रत्रिकोणे वापि संस्थिते।
अस्तङ्गतेऽपि तुङ्गस्थे बहुलाभं वदेद् बुधः॥ ४३४॥
लाभेशे धनगे केन्द्रकोणगे धनभावपे।
गुरुणा सहिते लाभे भूरिलाभं विनिर्दिशेत्॥ ४३५॥
लाभेशे शुभसंयुक्ते तृतीयभवने सति।
षट्त्रिंशे वत्सरे प्राप्ते लक्षेशो जायते नरः॥ ४३६॥
लाभेशे केन्द्रकोणस्थे शुभग्रहसमन्विते।
चत्वारिंशे तु सम्प्राप्ते प्रचुरं लाभमादिशेत्॥ ४३७॥
गुरुणा संयुते लाभे धने चन्द्रसमन्विते।
भृगुणा संयुते भाग्ये बहुभाग्ययुतो नरः॥ ४३८॥
लाभाल्लाभगते जीवे चन्द्रे चान्द्रिसमन्विते।
लाभेशे लाभभावस्थे लग्नेशेऽपि च तद्गते॥ ४३९॥
धनेशे लाभगे लाभपतौ धनगते सति।
धनेशे लाभभावस्थे लाभेशे भ्रातृभावगे॥ ४४०॥
योगेष्वेतेषु सर्वेषु लाभवान् जायते नरः।
लाभेशे नीचगे वास्ते त्रिके पापसमन्विते॥ ४४१॥
प्रयत्नेऽपि न लाभः स्यात्सौभाग्यरहितो नरः।

**सुधा**—लाभेश लाभस्थ या केन्द्र-कोणस्थ हो और अस्तङ्गत होने पर भी स्वतुङ्गस्थ हों तो जातक प्रचुर लाभान्वित होता है। लाभेश धनस्थ और धनेश केन्द्र-कोणस्थ हों, लाभस्थान में गुरु हों तो भी प्रचुर लाभ कहना चाहिए। लाभेश शुभग्रह-युक्त होकर यदि तृतीयभावस्थ हों तो छत्तीसवें वर्ष में जातक लक्षाधीश हो जाता है। लाभेश शुभग्रहयुक्त होकर केन्द्र या त्रिकोण में हों तो जातक चालीसवें वर्ष में प्रचुर लाभान्वित होता है। लाभस्थान गुरु से और धनभाव चन्द्रमा से युक्त हो और शुक्र भाग्यभावस्थ हों तो जातक बहुत लाभ( भाग्य )वान् होता है। लाभभाव से एकादश अर्थात् भाग्यस्थान गुरु, चन्द्र तथा चान्द्रि ( बुध ) हों, लाभेश तथा लग्नेश लाभस्थ हों, धनेश लाभभावगत और लाभेश धनभावगत तथा लाभेश तृतीयभावस्थ हों—इन सभी योगों में जातक लाभ( भाग्य )वान् होता है।

वही लाभेश नीचस्थ हो या अस्त हो और सपाप होकर त्रिकस्थ हों तो प्रयत्न करने पर जातक दरिद्र होता है।

### अथ व्ययभावविचारः

व्ययाधीशे व्यये सौम्ययुक्ते दृष्टे स्वतुङ्गगे॥ ४४२॥

स्वराशिगे वा जातस्य सत्कार्येषु सदा व्ययः।
व्ययाधीशः शशी स्वोच्चस्वर्क्षे स्वांशेऽपि वा स्थितः॥ ४४३॥
धर्माय मन्त्रभावेषु गतो वा दिव्यसौख्यकृत्।
व्ययेशः शत्रुनीचांशेऽष्टमे षष्ठेऽपि वा स्थितः॥ ४४४॥
स्त्रीसौख्यरहितं जातं दिव्यभोग्यनिराकृतम्।
व्ययाधिक्यात् सदा क्लान्तं कुरुते नात्र संशयः॥ ४४५॥
भौमार्कसहितो राहुर्व्ययस्थानगतोऽथवा।
व्ययाधीशेऽर्कसंयुक्ते नरके पतनं भवेत्॥ ४४६॥

**सुधा**—व्ययेश व्ययस्थान में शुभयुक्त वा शुभदृष्ट होकर अपने उच्च या अपने भवन में हों तो जातक का व्यय सदैव सत्कार्यों में होता है। व्ययेश चन्द्रमा अपने उच्च, अपने भवन या अपने नवांशस्थ हों या नवम, दशम या आय स्थानों में हों तो जातक दिव्य सौख्यभोगी होता है। व्ययेश अपने शत्रुक्षेत्र नीच राशि या नीच नवांश या छठे, आठवें स्थान में हों तो जातक स्त्रीसुखरहित सदैव व्ययाधिक्य से क्लान्त रहता है। सूर्य-मंगलसहित राहु यदि व्ययस्थानगत हों या व्ययाधीश सूर्य के साथ हों तो जातक नारकीय जीवन बिताता है।

व्ययस्थानगते सौम्ये व्ययेशे स्वोच्चगे तथा।
शुभग्रहयुते दृष्टे सद्गतिं लभते जनः॥ ४४७॥
व्यये मन्दादिसंयुक्तशुभदृष्टिविवर्जिते।
महीजेन युते दृष्टे पापमूलो धनव्ययः॥ ४४८॥
व्यये लाभपतौ लग्ने व्ययेशेन समन्विते।
भार्गवेण च संयुक्ते धर्ममूलो धनव्ययः॥ ४४९॥

**सुधा**—व्ययस्थान में शुभग्रह, व्ययेश अपने उच्च में शुभग्रह युक्त या दृष्ट हों तो जातक सद्गतियुक्त होता है। व्ययस्थान यदि शन्यादि पापग्रहयुक्त हों और उस पर शुभग्रह की दृष्टि नहीं रहें और मंगल से युक्त या दृष्ट हों तो पापमूलक धन-व्यय होता है। लग्नेश व्ययस्थान में और लग्न में व्ययेश रहें और शुक्र का संयोग रहे तो धर्ममूलक धनव्यय कहना चाहिए।

### जातकस्कन्धे विविधयोगाध्यायः

सौम्याः केन्द्राधिपतयो न दिशन्ति शुभं फलम्।
पापा नैवाऽशुभं दद्युस्त्रिकोणेशाः समे शुभाः॥ ४५०॥
पतयस्त्रिषडायानां सदा पापफलप्रदाः।
धनव्ययाष्टमेशास्तु फलदाः सङ्गतेर्वशात्॥ ४५१॥
भाग्यव्ययाधिपत्येनाष्टमेशो न शुभप्रदः।
त्रिषडायाधिपत्येन विशेषादशुभप्रदः॥ ४५२॥

नवपञ्चमलग्नेशवशात् स शुभदो मतः ।
अष्टमेशत्वदोषो हि सूर्याचन्द्रमसोर्नहि ॥ ४५३ ॥
केन्द्रकोणाधिपत्योस्तु सम्बन्धेन परस्परम् ।
राजयोग इह प्रोक्तो विशेषाद्धर्मकर्मणोः ॥ ४५४ ॥
धर्मकर्माधिपत्योस्तु एकत्वेऽपि च तादृशः ।
वृषलग्ने धर्मकर्मनाथः सूर्यसुतो यथा ॥ ४५५ ॥

**सुधा**—शुभग्रह केन्द्रेश शुभफलदायक नहीं होते हैं। पापग्रह केन्द्रेश अशुभफलद नहीं होते। त्रिकोणेश ( १।५।९ के स्वामी ) सदैव शुभफलदायक होते हैं। ३।६।११ के स्वामी अर्थात् त्रिषडायेश सदैव अशुभफलदायक होते हैं। धनेश, व्ययेश तथा अष्टमेश संगति के अनुसार ही फलदायक होते हैं।

अष्टमेश भाग्यस्थान से बारहवें के अधिप होने के कारण शुभफलद नहीं होते हैं। वही ( अष्टमेश ) त्रिषडायाधिपति भी हों तो विशेष रूप से अशुभफलदायक होते हैं। वही ( अष्टमेश ) नवमेश, पञ्चमेश तथा लग्नेश के साथ रहने पर शुभफलद होते हैं। अष्टमेशत्व दोष सूर्य एवं चन्द्रमा को नहीं लगता है। केन्द्रेश और कोणेश के परस्पर सम्बन्ध होने पर, विशेषरूप से धर्मेश और कर्मेश के सम्बन्ध से राजयोग होता है। धर्मेश और कर्मेश का स्वामी यदि एक हो तो भी राजयोग होता है; जैसा कि वृषलग्न में धर्मेश और कर्मेश का स्वामी शनि ही होता है। अर्थात् वृषलग्न वाले को धर्मेश-कर्मेश के एकत्व होने के कारण राजयोग स्वतः सिद्ध रहता है।

एक एव ग्रहः केन्द्रपतिः कोणपतिश्च सन् ।
केन्द्रगः कोणगो वापि विशेषाद्योगकारकः ॥ ४५६ ॥
पापानां केन्द्रनाथत्वप्रयुक्ता शुभकारिता ।
त्रिकोणस्यापि नाथत्वे न कर्मेशत्वमात्रतः ॥ ४५७ ॥
यदि केन्द्रत्रिकोणेशौ त्रिषडायपती तदा ।
तयोः सम्बन्धतो नैव सुयोगं लभते नरः ॥ ४५८ ॥

**सुधा**—एक ही ग्रह केन्द्रेश और कोणेश होकर केन्द्र या कोणगत हों तो विशेष योगकारक होता है। पापग्रहों की केन्द्रेशत्व होने पर जो शुभकारिता ( शुभफल-दायकत्व ) कही गई है वह तभी होती है जब कि वह ( पापग्रह ) त्रिकोणेश भी रहे। केवल केन्द्रेश रहने पर उसे शुभफलदातृत्व नहीं होता है।

यदि केन्द्रेश और त्रिकोणेश त्रिषडायेश भी हों या केन्द्रेश एवं त्रिकोणेश का त्रिषडायेश के साथ कोई सम्बन्ध भी हो तो उपर्युक्त सुयोग नहीं होता है। यहाँ पराशरोक्त कुछ आवश्यक पद्य यथावत् रख रहा हूँ—

'सर्वे त्रिकोणनेतारो ग्रहाः शुभफलप्रदाः ।
पतयस्त्रिषडायानां यदि पापफलप्रदाः ॥

न दिशन्ति शुभं नृणां सौम्याः केन्द्राधिपा यदि ।
क्रूराश्चेदशुभं ह्येते प्रबलाश्चोत्तरोत्तरम् ।।
केन्द्राधिपत्यदोषस्तु बलवान् गुरुशुक्रयोः ।
मारकत्वेऽपि च तयोर्मारकस्थानसंस्थितिः ।।
बुधस्तदनु चन्द्रोऽपि भवेत्तदनु तद्विधः ।
न रन्ध्रेशत्वदोषस्तु सूर्याचन्द्रमसोर्भवेत् ।।
भाग्यव्ययाधिपत्येन रन्ध्रेशो न शुभप्रदः ।
स एव शुभसन्धाता लग्नाधीशोऽपि चेत्स्वयम् ।।
कुजस्य कर्मनेतृत्वप्रयुक्ता शुभकारिता ।
त्रिकोणस्यापि नेतृत्वे न कर्मेशत्वमात्रतः ।।
लग्नाद् व्ययद्वितीयेशौ परेषां साहचर्यतः ।
स्थानान्तरानुगुण्येन भवतः फलदायकौ ।।
यदि केन्द्रे त्रिकोणे वा निवसेतां तमोग्रहौ ।
नाथेनान्यतरेणापि सम्बन्धाद्योगकारकौ ।।
यद् यद् भावगतौ वापि यद् यद् भावेशसंयुतौ ।
तत्तत्फलानि प्रबलौ प्रदिशेतां तमोग्रहौ ।।

**विमर्श**—यहाँ सम्बन्ध का विशेष रूप से उपादान हुआ है । केन्द्रेश-त्रिकोणेश का सम्बन्ध, धर्मेश-कर्मेश का सम्बन्ध आदि । वस्तुतः सम्बन्ध चार प्रकार के होते हैं—

( १ ) सहावस्थान सम्बन्ध—दोनों ग्रह एक साथ किसी घर में अवस्थित हों । जैसे मेषलग्न वालों के लिए धर्मेश गुरु कर्मेश शनि के साथ कहीं बैठे हों ।

( २ ) परस्पर दृष्टि सम्बन्ध—दोनों सम्बद्ध ग्रह एक-दूसरे को पूर्णरूप से देखते हों । जैसे मेषलग्न में ही धर्मेश गुरु और कर्मेश शनि क्रमशः लग्न से तीसरे (मिथुन) और नवम में अर्थात् मिथुन में गुरु और धनु में शनि होने से एक-दूसरे को सप्तमस्थ होने के कारण पूर्णदृष्टया देखते हैं ।

( ३ ) अन्यतर दृष्टि सम्बन्ध—यह तब होता है जब कि एक दूसरे के घर में बैठा हो और दूसरा ( एक ) को देखता हो । जैसे मेष लग्न में ही तृतीयस्थ गुरु को व्यय( मीन )स्थ मंगल देखता है और मंगल गुरु के घर मीन में बैठा हो ।

( ४ ) परस्पर क्षेत्र सम्बन्ध—जैसे सिंह में चन्द्र और कर्क में सूर्य के रहने से होगा ।

## राजयोगाः

पञ्च खेटा यदा यस्य जन्मकाले निजोच्चगाः ।
स सार्वभौमो नृपतिस्त्रिभिश्चापि नराधिपः ।। ४५९ ।।
गुरावुच्चगते केन्द्रे कर्मस्थानगते भृगौ ।
जनुः काले यदि भवेत्तदा जातो नराधिपः ।। ४६० ।।

